बाहर के तत्त्वरूप धारण करती है। यही विसर्ग तीन प्रकार हैं[1] आणव जो चित्तविश्रामरूप है, शाक्त जो चित्तसंबोध रूप और शाम्भव वह जो चित्त-प्रलयरूप है। अतः विसर्ग ही भगवान् की सृष्टि विषयक शक्ति है। इस प्रकार जब अनन्त विस्तृत स्वरूप को किसी प्रकार विभाग रहित रूप में परामर्श किया जाता है, भगवान एक ही है, ( लेकिन ) बीज और योनि इन दो विभक्त रूप में परामर्श होने पर वह शक्तिमान और शक्ति हैं। चक्रेश्वर के साथ आठों के समूह के अलग अलग परामर्श होने पर नौ वर्ग हैं। एक एक वर्ण के परामर्श जब प्रधान है तब वह पंचास है।[2] इनमें भी सम्भाव्य भेद के परामर्श होने पर इक्कासी

---

१. विसर्ग तीन प्रकार हैं (१) आणव, (२) शाक्त, (३) शाम्भव, जो भेद, भेदाभेद और अभेदात्मक हैं। आणव विसर्ग से प्रमाता और प्रमेयरूपी विश्व जो चित्त के सम्मुख इदं रूप में भासित होता है उसे समझना चाहिए। इस परिदृश्यमान संसार में एक ओर चित् है और दूसरी ओर है चेत्य। चेतनभाव जब सीमित हो जाता तब चित् ही चित्त बन जाता है, उस समय भेदमय संसार ही दृष्टिगोचर होता है। आणव विसर्ग ही मायिक सृष्टि है।

शाक्त विसर्ग इससे भिन्न है जो भेदाभेद प्रधान है। इसमें संकुचित प्रमातृभाव शान्त हो जाता है, उस समय अनुभव होने लगता है चित्त भी स्वात्म-संवित् में ही भासमान है। इसमें भेद का आभास रहते हुए भी अभेदभाव प्रधान है।

शाम्भव विसर्ग में चित्त सर्वथा विलीन हो जाता है जिसके फल-स्वरूप संकुचित ज्ञान पूर्णज्ञान के रूप में प्रकट होता है। उस समय जो भी कुछ भासता है वह स्वात्मसंविद् रूप में ही भासता है। यह आनन्दरूप विसर्ग है लेकिन पहले दो में एक ज्ञान और दूसरा क्रियारूप हैं।

२. वर्णों की संख्या पचास है अ से ह तक विभिन्न वर्ण शैव छत्तीस तत्त्वों के वाचक हैं। अ से अः शिवशक्ति तत्त्वों के, क से ङ तक पृथ्वी से आकाश, च से ञ तक गन्ध से शब्दतन्मात्र पंचक, ट से ण तक पाद से वाक् कर्मेन्द्रिय पंचक, त से न तक घ्राण से श्रोत्र ज्ञानेन्द्रिय पंचक, प से म तक मन, बुद्धि, अहंकार प्रकृति और पुरुष, य से व तक राग, विद्या, कला, माया आदि तत्त्व, श, ष, स, शुद्ध विद्या ईश्वर और सदाशिव के वाचक हैं। चक्रेश्वर क्ष कार है।

रूप बन जाता है। वास्तविकतया छः ही परामर्श हैं। उनका प्रसर्पण और प्रतिसंचरण[१] होने से बारह बन जाते हैं और वे परमेश्वर की विश्वशक्ति रूप परिपूर्णता की पुष्टि करते हैं। ये सब परामर्श रूप होने के कारण परमेश्वर की शक्तिरूपिणी भगवती हैं और उनका नाम श्रीकालिका हैं[२]। ये शक्तिरूप शुद्ध परामर्श शुद्धविद्याभूमि में माया के उन्मेष मात्र संकोच से स्फुट भेदमय बनकर विभक्त हो जाते हैं और मायिक वर्ण रूप धारण करते हैं। ये पश्यन्ती, मध्यमा तथा वैखरी आदि वाणियों के रूप में व्यावहारिकता को प्राप्त करते हुए बाह्य तत्त्वस्वभाव प्राप्त करते हैं तब ये मायिक वर्ण ( जीवन हीन ) शरीर के समान दीख पड़ते हैं, जब पूर्वोक्त रीति से शुद्ध परामर्श के द्वारा जो उनके जीवन रूपी है, फिर से उन्हें जीवित कर दिए जाते हैं तब वे वीर्यशाली हो जाते हैं। तब वे उस प्रकार जीवनाधान से उस प्रकार रहते हुए भी भोग तथा मोक्ष के प्रदान करनेवाले बनते हैं। इस प्रकार सब परामर्शों के विश्राम ही जिसका एकमात्र स्वभाव है और जिसमें विभिन्न तत्त्व तथा भुवन प्रतिबिम्बित हो रहे हैं उस आत्म-स्वरूप को देखने पर निर्विकल्पक शाम्भव समावेश[३] से जीवन्मुक्ति की प्राप्ति होती है। इसमें भी पहले की तरह मन्त्र आदि का कष्ट[४] नहीं है।

---

१. जब अनुत्तर आनन्द में, इच्छा ईशन में, उन्मेष ऊर्मि में प्रसृत होते हैं तब उन्हें प्रसरण और जब अ + इ, अ + उ, इ + अ, उ + अ, अ + बिन्दु, अ + विसर्ग तब जो जो वर्ण बनते हैं वे प्रतिसंचरण से बनते हैं।

२. कालिका बारह हैं। 'कलयन्ति क्रमन्ते इति कालिका' कलन करते हैं इसलिए ये कालिका हैं।

३. स्वात्मरूप चिदाकाश में विश्व की जो भासना है वह मैं ही हूँ। वर्ण, मंत्र, पद तथा कला तत्त्व और भुवन रूप जो छः अध्वाएँ हैं वह सब मेरे स्वरूप में ही प्रतिबिम्बित, स्वरूप में उदित तथा उनका विलयन भी मेरे बोधरूपी अनल में हो रहा है इसप्रकार बोध में स्थित योगी शाम्भव समावेश में समाविष्ट ऐसा कहा जा सकता है। उनके बोध में सृष्टि आदि विभाग-रहित होकर अखंड बोध रूप में भासते हैं।

४. साधन मार्ग में स्नान, व्रत, देहशुद्धि, धारणा, मंत्र, याग, होम आदि बहु आयाससाध्य कर्तव्य हैं। शाम्भव उपाय में प्रविष्ट योगी के लिए वे अनावश्यक हैं।

इस आत्मरूपी दर्पण के स्वच्छ तल में समग्र विश्व भास रहा है, परबोध स्वभाव परमेश्वर अपने विमर्शरूप चमत्कार रस का आस्वादन करते हुए विश्व का परामर्शन कर रहे हैं, लेकिन जड़ दर्पण अपने तल में जिन विचित्र रचनाओं का निर्माण करता है उस विषय में उसका परामर्शन नहीं होता ।

संवेदनशील बोधरूपी इस निर्मल दर्पण में सभी अपने स्वसंवेद्य स्वरूप लेकर ही भासते हैं क्योंकि आमर्शन रस से उनका विमर्शन होने से वे सत्य ही प्रतीत होते हैं ।

इस प्रकार अपने निर्मल आत्मा जो सब वस्तुओं का रूप हैं इसकी योजना ( सम्बन्ध ) कर सकने या वह पर भैरव स्वरूप होकर परमानन्द को प्राप्त करता है ।

इति तृतीय आह्निक ।

# चतुर्थमाह्निकम्

## अथ शाक्तोपायः ।

तत्र यदा विकल्पं क्रमेण संस्कुरुते समनन्तरोक्तस्वरूपप्रवेशाय, तदा भावनाक्रमस्य सत्तर्कसदागमसद्गुरूपदेशपूर्वकस्य अस्ति उपयोगः । तथाहि—विकल्पबलात् एव जन्तवो बद्धम् आत्मानम् अभिमन्यन्ते, स अभिमानः संसारप्रतिबन्धहेतुः, अतः प्रतिद्वन्द्विरूपो विकल्प उदितः संसारहेतुं विकल्पं दलयति इति अभ्युदयहेतुः । स च एवं-रूपः समस्तेभ्यः परिच्छिन्नस्वभावेभ्यः शिवान्तेभ्यः तत्त्वेभ्यो यत् उत्तीर्णम् अपरिच्छिन्न-संविन्मात्ररूपं तदेव च परमार्थः, तत् वस्तुव्यवस्थास्थानं, तत् विश्वस्य ओजः, तेन प्राणिति विश्वम्, तदेव च अहम्, अतो विश्वोत्तीर्णो विश्वात्मा च अहम् इति । स च अयं मायान्धानां न उत्पद्यते सत्तर्कादीनाम् अभावात् । वैष्णवाद्या हि तावन्मात्र एव आगमे रागतत्त्वेन नियमिता इति न ऊर्ध्वदर्शनेऽपि तदुन्मुखतां भजन्ते, ततः सत्तर्कसदागमसद्गुरूपदेशद्वेषिण

'वैष्णवाद्याः समस्तास्ते विद्यारागेण रञ्जिताः ।
न विन्दन्ति परं तत्त्वं सर्वज्ञज्ञानवर्जिताः ॥' इति

एव । यथोक्तं पारमेश्वरे इति । तस्मात् शाम्भवदृढशक्तिपाताविद्धा एव सदागमादिक्रमेण विकल्पं संस्कृत्य परं स्वरूपं प्रविशन्ति । ननु इत्थं परं तत्त्वं विकल्प्यरूपं स्यात् ? नैवम्—विकल्पस्य द्वैताधिवास-भङ्गमात्रे चरितार्थत्वात्, परं तत्त्वं तु सर्वत्र सर्वरूपतया स्वप्रकाशमेव इति न तत्र विकल्पः कस्यैचित् उपक्रियायै खण्डनायै वा । तत्र अतिदृढ-शक्तिपाताविद्धस्य स्वयमेव सांसिद्धिकतया सत्तर्क उदेति, योऽसौ देवीभिः दीक्षित इति वक्ष्यते । अन्यस्य आगमक्रमेण इत्यादि सविस्तरं शक्तिपातप्रकाशने वक्ष्यामः । किं तु गुरोरागमनिरूपणे व्यापारः, आगमस्य च निःशङ्कसजातीयतत्प्रबन्धप्रसवनिबन्धनसमुचितविकल्पोदये व्यापारः, तथाविधविकल्पप्रबन्ध एव सत्तर्क इति उक्तः, स एव च भावना भण्यते अस्फुटत्वात् भूतमपि अर्थम् अभूतमिव स्फुटत्वापादनेन भाव्यते यया इति । न च अत्र सत्तर्कात् शुद्धविद्याप्रकाशरूपात् ऋते

अन्यत् योगाङ्गं साक्षात् उपायः,—तपःप्रभृतेः नियमवर्गस्य, अहिंसादेश्च यमप्रकारस्य, पूरकादेः प्राणायामवर्गस्य वेद्यमात्रनिष्ठत्वेन क इव संविदि व्यापारः। प्रत्याहारोऽपि करणभूमिमेव सातिशयां कुर्यात्, ध्यानधारणा-समाधयोऽपि यथोत्तरम् अभ्यासक्रमेण निर्वर्त्यमाना ध्येयवस्तुतादात्म्यं ध्यातुः वितरेयुः। अभ्यासश्च परे तत्त्वे शिवात्मनि स्वस्वभावे न सम्भवत्येव। संविद्रूढस्य प्रागबुद्धिदेहनिष्ठीकरणरूपो हि अभ्यासः—भारोद्वहनशास्त्रार्थबोधनृत्ताभ्यासवत्, संविद्रूपे तु न किञ्चित् आदातव्यं न अपसरणीयम् इति कथम् अभ्यासः। किं तर्केणापि इति चेत्, उक्तमत्र द्वैताधिवासनिरासप्रकार एव अयं न तु अन्यत् किञ्चिदिति। लौकिकेऽपि वा अभ्यासे चिदात्मत्वेन सर्वरूपस्य तस्य तस्य देहादेः अभिमतरूपता-प्रकटीकरणं तदितररूपन्यग्भावनं च इति एष एव अभ्यासार्थः। परतत्त्वे तु न किञ्चित् अपास्यम् इति उक्तम्। द्वैताधिवासोऽपि नाम न कश्चन पृथक् वस्तुभूतः अपि तु स्वरूपाख्यातिमात्रं तत्, अतो द्वैतापासनं विकल्पेन क्रियत इत्युक्तेः। अयं परमार्थः—स्वरूपं प्रकाशमानम् अख्यातिरूपत्वं स्वयं स्वातन्त्र्यात् गृहीतं क्रमेण प्रोज्झ्य विकासोन्मुखम् अथ विकसत्, अथ विकसितम् इत्यनेन क्रमेण प्रकाशते, तथा प्रकाशन-मपि परमेश्वरस्य स्वरूपमेव, तस्मात् न अत्र योगाङ्गानि साक्षात् उपायः। तर्कं तु अनुगृह्णीयुरपि, सत्तर्क एव साक्षात् तत्र उपायः, स एव च शुद्धविद्या, स च बहुप्रकारतया संस्कृतो भवति, तद्यथा—यागो होमो जपो व्रतं योग इति, तत्र भावानां सर्वेषां परमेश्वर एव स्थितिः, नान्यत् व्यतिरिक्तम् अस्ति इति विकल्परूढिसिद्धये परमेश्वर एव सर्व-भावार्पणं यागः, स च हृद्यत्वात् ये संविदनुप्रवेशं स्वयमेव भजन्ते तेषां सुशकं परमेश्वरे अर्पणम् इत्यभिप्रायेण हृद्यानां कुसुमतर्पणगन्धादीनां बहिरुपयोग उक्तः। सर्वे भावाः परमेश्वरतेजोमया इति रूढविकल्पप्राप्त्यै परमेशसंविदनलतेजसि समस्तभावग्रासरसिकताभिमते तत्तेजोमात्राव-शेषत्वसहसमस्तभावविलापनं होमः। तथा उभयात्मकपरामर्शोदयार्थं बाह्याभ्यन्तरादिप्रमेयरूपभिन्नभावानपेक्षयैव एवं-विधं तत् परं तत्त्वं स्वस्वभावभूतम् इति अन्तः परामर्शनं जपः। सर्वत्र सर्वदा निरुपाय-परमेश्वराभिमानलाभाय परमेश्वरसमताभिमानेन देहस्यापि घटादेरपि अवलोकनं व्रतम्। यथोक्तं श्रीनन्दिशिखायाम्

............'सर्वसाम्यं परं व्रतम्।'

इति। इत्थं विचित्रैः शुद्धविद्यांशरूपैः विकल्पैः यत् अनपेक्षितविकल्पं स्वाभाविकं परमार्थतत्त्वं प्रकाशते तस्यैव सनातनतथाविधप्रकाशमात्रतारूढये तत्स्वरूपानुसन्धानात्मा विकल्पविशेषो योगः। तत्र परमेश्वरः पूर्णसंवित्स्वभावः, पूर्णतैव अस्य शक्तिः,—कुलं सामर्थ्यं ऊर्मिः हृदयं सारं स्पन्दः विभूतिः त्रीशिका काली कर्षणी चण्डी वाणी भोगो दृक् नित्या इत्यादिभिः आगमभाषाभिः तत्तदन्वर्थप्रवृत्ताभिः अभिधीयते, तेन तेन रूपेण ध्यायिनां हृदि आस्ताम् इति। सा च समग्रशक्तितादर्शनेन पूर्णतासंवित् प्रकाशते। शक्तयश्च अस्य असंख्येयाः। किं बहुना, यत् विश्वं ता अस्य शक्तयः, ताः कथम् उपदेष्टुं शक्याः इति। तिसृषु तावत् विश्वं समाप्यते, यया इदं शिवादिधरण्यन्तम् अविकल्प्यसंविन्मात्ररूपतया बिभर्ति च पश्यति च भासयति च परमेश्वरः सा अस्य श्रीपराशक्तिः। यया च दर्पणहस्त्यादिवत् भेदाभेदाभ्यां सा अस्य श्रीपरापराशक्तिः। यया परस्परविविक्तात्मना भेदेनैव सा अस्य श्रीमदपराशक्तिः। एतत् त्रिविधं यया धारणम् आत्मन्येव क्रोडीकारेण अनुसन्धानात्मना ग्रसते, सा अस्य भगवती श्रीपरैव श्रीमन्मातृसद्भावकालकर्षिण्यादिशब्दान्तरनिरुक्ता। ता एताः चतस्रः शक्तयः स्वातन्त्र्यात् प्रत्येकं त्रिधैव वर्तन्ते। सृष्टौ स्थितौ संहारे च इति द्वादश भवन्ति। तथाहि—१ संवित् पूर्वम् अन्तरेव भाव कलयति, २ ततो बहिरपि स्फुटतया कलयति, ३ तत्रैव रक्तिमयतां गृहीत्वा ततः तमेव भावम् अन्तरुपसंजिहीर्षया कलयति, ४ ततश्च तदुपसंहारविघ्नभूतां शङ्कां निर्मिणोति च ग्रसते च, ५ ग्रस्तशङ्कांशं भावभागम् आत्मनि उपसंहारेण कलयति, ६ तत उपसंहर्तृत्वं ममेदं रूपमित्यपि स्वभावमेव कलयति, ७ तत उपसंहर्तृस्वभावकलने कस्यचिद्भावस्य वासनात्मना अवस्थिति कस्यचित् तु संविन्मात्रावशेषतां कलयति, ८ ततः स्वरूपकलनानान्तरीयकत्वेनैव करणचक्रं कलयति, ९ ततः करणेश्वरमपि कलयति, १० ततः कल्पितं मायीयं प्रमातृरूपमपि कलयति, ११ सङ्कोचत्यागोन्मुखविकासग्रहणरसिकमपि प्रमातारं कलयति, १२ ततो विकसितमपि रूपं कलयति इति एता द्वादश भगवत्यः संविदः प्रमातॄन् एकं वापि उद्दिश्य युगपत् क्रमेण द्विशः त्रिश इत्यादिस्थित्यापि उदयभागिन्यः चक्रवदावर्तमाना बहिरपि मासकलाराश्यादिक्रमेण अन्ततो वा घटपटादिक्रमेणापि भासमानाः चक्रेश्वरस्य स्वातन्त्र्यं पुष्णत्यः श्रीकालीशब्दवाच्याः। कलनं च—गतिः क्षेपो ज्ञानं गणनं भोगीकरणं शब्दनं स्वात्मलयीकरणं च। यदाहुः श्रीभूतिराजगुरवः

'क्षेपाज्ज्ञानाच्च काली कलनवशतयाथ··· ।'

इति । एष च अर्थः तत्र तत्र मद्विरचिते विवरणे प्रकरणस्तोत्रादौ वितत्य वीक्ष्यः । न अतिरहस्यम् एकत्र ख्याप्यं न च सर्वथा गोप्यम् इति हि अस्मद्गुरवः । तदेवम् यदुक्तं यागहोमादि तत् एवं-विधे महेश्वर एव मन्तव्यम् । सर्वे हि हेयमेव उपादेयभूमिरूपं विष्णुतः प्रभृति शिवान्तं परमशिवतया पश्यन्ति, तच्च मिथ्यादर्शनम् अवश्यत्याज्यम् अनुत्तरयोगिभिरिति, तदर्थमेव विद्याधिपतेः अनुभवस्तोत्रे महान् संरम्भः, एवं-विधे यागादौ योगान्ते च पञ्चके प्रत्येकं बहुप्रकारं निरूढिः यथा यथा भवति तथैव आचरेत्, न तु भक्ष्याभक्ष्यशुद्ध्यशुद्ध्यादिविवेचनया वस्तुधर्मोज्झितया कल्पनामात्रसारया स्वात्मा खेदनीय इति उक्तं श्रीपूर्वादौ, न हि शुद्धिः वस्तुनो रूपं नीलत्ववत्, अन्यत्र तस्यैव अशुद्धि-चोदनात्, दानस्येव दीक्षितत्वे, चोदनातः तस्य तत् तत्र अशुद्धम् इति चेत् चोदनान्तरेऽपि तुल्यं, चोदनान्तरम् असत्—तद्बाधितत्वात् इति चेत् न, शिवचोदनाया एव बाधकत्वं युक्तिसिद्धं सर्वज्ञानोत्तराद्यनन्ता-गमसिद्धं च इति वक्ष्यामः । तस्मात् वैदिकात् प्रभृति पारमेश्वरसिद्धान्त-तन्त्रकुलोच्छुष्मादिशास्त्रोक्तोऽपि यो नियमो विधिः वा निषेधो वा सोऽत्र यावदकिंचित्कर एव इति सिद्धम् । तथैव च उक्तं श्रीपूर्वादौ, वितत्य तन्त्रालोकात् अन्वेष्यम् ।

यो निश्चयः पशुजनस्य जडोऽस्मि कर्म-
　　संपाशितोऽस्मि मलिनोऽस्मि परेरितोऽस्मि ।
इत्येतदन्यदृढनिश्चयलाभसिद्ध्या
　　सद्यः पतिर्भवति विश्ववपुश्चिदात्मा ॥

यथा यथा निश्चय ईदृगाप्यते तथावधेयं परयोगिना सदा ।
न वस्तुयाथात्म्यविहीनया दृशा विशङ्कितव्यं शिशुदेशनागणैः ॥

जह जह जस्सु जहिं चिव पफुरइ अज्जवसाउ ।
तह तह तस्सु तहिं चिव तारिसु होइ पहाउ ॥
हउं मलिणउ हउं पसु
　　हउं आ अह सअलभावपडलवत्तिरित्तउ ।

इअ दढनिच्छअ णिअ लिअ हिअअह
फुरइ णाम कह जिस्स परतत्त्वउ ॥

परसिवतरणिकिरण-दढपातविकासिअ हिअअ कमलए ।
सरहस्स फुरिअ णिअ अइसुन्दरपरिमलबोहकरमए ॥

हतं सिवणाहु निहिल जअतत्त सुनिब्भरओत्ति विहरो ।
फुरइ विमरिसभमरि पपलाअ णिअ लच्छि विभइरो ॥

इति श्रीमद्भिनव गुप्ताचार्य विरचिते तन्त्रसारे
शाक्तोपायप्रकाशनं नाम चतुर्थ माह्निकम् ।

## शाक्तोपाय

इन उपायों में जब विकल्प[1] का संस्कार आगे[2] उल्लिखित स्वरूप में प्रवेश करने के लिए किया जाता है, तब सत् तर्क सदागम और सद्गुरु के उपदेश पूर्वक भावना के क्रम की उपयोगिता दिखाई पड़ती है। क्योंकि विकल्प के कारण ही पशुजीव अपने को बद्ध जैसा अभिमान[3] करता है। यही अभिमान संसार रूप बन्धन का कारण है, इसलिए इसके प्रतियोगी विकल्प का उदय ही संसार के कारणरूपी विकल्प का नाश करता है और अभ्युदय[4] का कारण बन जाता है। यह ( शुद्ध विकल्प ) इस प्रकार है—शिवतक सब प्रकार परिच्छिन्न-स्वभाव वाले तत्त्वों से जो उत्तीर्ण ( परे ) अपरिच्छिन्न संविन्मात्ररूप ( अखण्ड प्रकाश ) हैं वही परमार्थ है, वही वस्तु व्यवस्थापक है, वही विश्व का ओजः है। उन्हीं के द्वारा विश्व प्राणमय है, मैं भी वही हूँ इसलिए मैं विश्वोत्तीर्ण

---

१. विकल्प दो प्रकार हैं, एक शुद्ध और दूसरा अशुद्ध है। शुद्ध विकल्प परमार्थ प्राप्ति का सहायक है और अशुद्ध विकल्प जीवों को संसार की ओर ढकेलता है। अशुद्ध विकल्प के कारण आत्मा अपने को संकुचित रूप में ग्रहण करता है।

२. अन्य प्रकार गुणों का आधान करना ही संस्कार शब्द का तात्पर्य है। जिसे स्वरूप कहा जाता है वह स्वभाव है जो निर्विकल्प रूप है। बारम्बार उस स्वभाव के सम्बन्ध में श्रवण, चिन्तन और मनन होने से विकल्प का संस्कार होता है। प्राथमिक स्थिति में विकल्प की शुद्धि स्फुट न होकर अस्फुट रहती है, उसके अनन्तर स्फुटतम स्थिति का उदय होता है। यह याद रखने योग्य है कि परमतत्त्व विकल्पों का विषय नहीं है, शुद्ध विकल्पों से अशुद्ध द्वैतवासना की निवृत्ति होती है, परमतत्त्व के प्रकाशन में उसकी कोई कारणता नहीं है। विकल्पों के यथावत संस्कार होने पर वही शुद्ध अविकल्पक संविद् रूप में प्रकाशित होता है।

३. अनादिकाल से प्रत्येक जीव के हृदय में 'मैं बद्ध हूँ' इस प्रकार सुदृढ़ धारणा वर्तमान है, इस प्रकार बद्धमूल धारणा के कारण वह संसारी जीव है, यही अभिमान है।

४. 'मैं बद्ध हूँ' इस प्रकार बद्धमूल धारणा के प्रतिकूल विचार ही संसार के कारणरूपी विकल्पों के नाश करने में सहायक है। उस प्रकार शुद्ध विकल्प का स्वरूप 'स च एवं रूपः' इस प्रकार कथन से प्रदर्शित किया गया है।

तथा विश्वात्मक हूँ। इस प्रकार विकल्प मायान्ध पशुओं में उत्पन्न नहीं होता क्योंकि उनमें सत् तर्क[1] आदि का अभाव है। वैष्णव आदि (सम्प्रदाय में स्थित) अपने प्रदर्शित आगमों में रागतत्त्व के द्वारा नियन्त्रित रहकर ऊर्ध्वदर्शनों में प्रतिपादित विषयों की ओर उन्मुख नहीं होते, इसलिए वे सत् तर्क, सदागम और सद् गुरु के उपदेश के द्वेषी होते हैं। जैसे पारमेश्वर आगम[2] में कहा गया है।

'वे सभी वैष्णव आदि सम्प्रदाय विद्याराग से रंजित होकर सर्वज्ञ परमेश्वर के ज्ञान से वर्जित रहते हैं और परम तत्त्व को प्राप्त नहीं करते।'

अतः शिव सम्बन्धी शक्तिपात के द्वारा आविद्ध जीव ही सदागम के क्रम से विकल्पों का संस्कार करते हुए पर-स्वरूप में प्रवेश करते हैं। अब प्रश्न यह है—इस प्रकार होने से क्या परम तत्त्व विकल्प का विषय नहीं हुआ ? नहीं, द्वैत संस्कार का निराकरण करना ही विकल्प संस्कार की सार्थकता है, क्योंकि परम तत्त्व सर्वत्र सर्वरूप होने के कारण स्वप्रकाश रूप है—इसलिए विकल्प न तो किसी के उपकार के लिए या खण्डन के लिए उपयोगी है। अत्यन्त तीव्र शक्तिपात जिस जीव पर होता है उसमें स्वभाव से ही सत् तर्क का उदय होता है—जो देविओं के द्वारा दीक्षा प्राप्त हुआ ऐसा कहा जाता है। इससे भिन्न जीवों को

---

१. शक्तिपात की मात्रा कम होने पर माया के द्वारा मलिन जीवों में स्वभाव से सत् तर्कों का उदय नहीं होता, किन्तु आगमों के उपदेश से धीरे-धीरे सत् तर्क उदित होता है।

२. आगम शंकाहीन अर्थात् सन्देहरहित सजातीय विकल्पात्मक है। उसी से समुचित विकल्प उत्पन्न होते हैं। इस प्रकार समुचित विकल्पों के प्रवाह ही विशुद्ध विकल्प है—वही सत् तर्क का स्वरूप है। उसे ही भावना कहते हैं। भावना को सर्वकामदुधा कहा गया है। इस शास्त्र में तर्क योग के छः अंगों के अन्यतम है। प्राणायाम, ध्यान, प्रत्याहार, धारणा और तर्क इन छः अंगों में तर्क को उत्तम कहा गया है, क्योंकि यह हेय और यह उपादेय है, इस प्रकार विचार करता हुआ योगी शीघ्र ही तत्त्वज्ञ बन जाते हैं। इस प्रकार तर्क के द्वारा ही मोक्ष प्राप्ति के उपाय रूपी अन्य शास्त्रों को हेय कोटि में रखकर उपादेयरूपी सर्वोत्तीर्ण परम प्रकाशमय तत्त्व में प्रविष्ट होते हैं।

आगम के अनुसार ( दीक्षा मिलती है ), इसकी सविस्तार आलोचना] शक्तिपात प्रकाशन नामक अध्याय में करेंगे। गुरु आगम के ( अर्थ ) निरूपण में व्यापार है, फिर आगम का कार्य शंकाहीन ( सन्देह रहित ) सजातीय ज्ञान की श्रृंखलाओं के उत्पादन के द्वारा उचित विकल्प (शुद्ध विकल्प ) को उदित करना है। उन विकल्पों की श्रृंखला को ही—सत् तर्क कहते हैं। वैसे तर्कों को भावना कहते हैं जो अस्फुट भूत-विषय ( अतीत विषय ) को भी वर्तमान की तरह स्फुटता का आधान करते हुए उसकी भावना की जाती है। इस विषय में शुद्धविद्या प्रकाशरूपी सत् तर्क के अतिरिक्त अन्य कोई साक्षात् योगांग नहीं है। तपः[1] प्रभृति नियम समूह, अहिंसा आदि यम के प्रकार, पूरक आदि प्राणायाम समूह केवल वेद्य वस्तुओं में ही सीमित हैं अतः संवित् में उनका कोई उपयोग नहीं है। प्रत्याहार[2] भी करण भूमि ( इन्द्रिय आदि ) में ही उत्कर्षता का आधान करता है, ध्यान, धारणा, समाधि भी उत्तरोत्तर क्रम से अभ्यास[3] के द्वारा सम्पादित होने पर ध्येय वस्तु के साथ ध्यान करने वाले को तदात्मता प्रदान करते हैं। लेकिन अभ्यास शिवस्वरूप परम तत्त्व जो निज स्वभाव है उसमें सम्भव नहीं। संवित् में स्थित होकर ही प्राण, बुद्धि, देह आदि में उत्कर्ष का आपादन ही अभ्यास का तात्पर्य

---

१. अहिंसा, सत्य, अस्तेय, ब्रह्मचर्य, अपरिग्रह ये पाँच यम के अन्तर्गत हैं। यम साक्षात् रूप से संवित् में उपयोगी नहीं है। बोध-स्वभाव शिव-स्वरूप के अधिगम के लिए प्राणायाम आदि की भी उपयोगिता स्वीकृत नहीं है। इस शास्त्र में इन सबको बाहरी आडम्बर कहा गया है।

२. किसी विषय से अर्थात् रूपादि विषयों से इन्द्रियों को निवृत्त कराकर चित्त स्वरूप में स्थित करना ही प्रत्याहार का लक्ष्य है, लेकिन संवित् सर्वव्यापक है। अतः उसकी उपलब्धि सर्वत्र होना सम्भव है। इसी प्रकार धारणा, ध्यान एवं समाधि भी नियताकार होने से परिच्छिन्न है, इसलिए ये अपरिच्छिन्न संवित् के साक्षात्कार में उपयोगी नहीं हैं।

३. हृदय में सचेतनता के साथ प्राण, बुद्धि और शरीर में जो-जो क्रियाएँ होती हैं उसे अभ्यास कहते हैं। भारी वस्तु को उठाना, शास्त्रों का अनुशीलन और उनका आशय ज्ञात करना, नृत्य और संगीत की चर्चा करने से उत्तरोत्तर उनमें कुशलता उत्पन्न होती है। लेकिन बोध-स्वभाव संवित् सदा ही एकरूप है। इसलिए अभ्यास से उसकी वृद्धि या ह्रास नहीं होती।

है—जैसे भार का ढोना, शास्त्रार्थ का बोध और नृत्त का अभ्यास की तरह, संवित् स्वरूप में न तो किसी का ग्रहण करना है, न किसी को हटाना है, इसलिए अभ्यास कैसे होगा ? तब तर्क से भी क्या होगा ? द्वैत बोध की वासना को हठाने का यह एक उपाय मात्र है यहाँ यही कहा गया है—इसका अन्य कुछ उद्देश्य नहीं है। या लौकिक अभ्यास में भी सब रूप चिदात्मक है, अतः भिन्न भिन्न शरीरों में इष्ट रूप को प्रकट करना, उससे भिन्न रूप को गौण कोटि में रखना—यही अभ्यास का तात्पर्य है। परम तत्त्व के विषय में तो किसी का भी निराकरण नहीं करना है। द्वैत विषयक वासना भी कोई अलग वस्तु नहीं है अपितु वह केवल स्वरूप की ही अख्याति मात्र हैं, इसलिए द्वैत का निराकरण विकल्प से किया जाता है—ऐसा ही कहा गया है। परमार्थ यह है कि जो प्रकाशमान स्वरूप हैं जिसने अपनी स्वतन्त्रता से अख्याति रूप को धारण कर लिया है क्रम से उसे त्याग करते हुए विकसोन्मुख, विकसित होने वाला और अन्त में विकसित इस क्रम से प्रकाशित होते हैं। ऐसा प्रकाशन भी परमेश्वर का स्वरूप ही है, इसलिए इस विषय में ( प्रकाशन में ) योगांग साक्षात् उपाय नहीं है। तर्क को ( योगांग ) उपकार करते हैं, तो भी सत् तर्क ही साक्षात् उसमें ( स्वरूप के प्रकाशन में ) उपाय है, वही शुद्ध विद्या है। ( विकल्प ) नाना प्रकार से संस्कृत होता है—जैसे याग,[1] होम, जप, व्रत और योग आदि है। सब भावों की स्थिति परमेश्वर में ही है—उनसे भिन्न कोई वस्तु नहीं है—इस प्रकार विकल्प विषयक दृढ़ निष्ठा की सिद्धि के लिए परमेश्वर में सब भावों का अर्पण करना ही याग है। यह ( याग ) हृदयहारी है अतः जो कुछ संवित् स्वरूप में स्वतः ही अनुप्रविष्ट होते हैं उन्हें परमेश्वर को अनायास अर्पित किये जा सकते हैं इस अभिप्राय से मनोहर कुसुम और गन्ध आदि का बाहर भी उपयोग होता है ऐसा कहा गया है। सब भावराशि परमेश्वर के तेजः स्वरूप हैं इस प्रकार दृढ़ विकल्प की सिद्धि के लिए परमेश्वररूपी संविदनल शिखा जो सब भावमण्डल के ग्रसन के रसिक हैं उसमें उनके तेजः स्वरूप ही अन्त में शेष रहे इस प्रकार से विलयन करना ही होम है। उसी प्रकार बाह्य और आभ्यन्तर प्रमेयों के रूप में भिन्न-भिन्न भावों की अपेक्षा न करते हुए इस प्रकार वह परमतत्त्व

१. यहाँ याग आदि का जो उल्लेख हुआ है वह भी सत्तर्करूपी है।

जो स्वभावरूप है हृदय में उसका अनुसन्धान ही जप है। सब जगह, सर्वदा उपाय रहित ( उपायों के अगम्य ) परमेश्वर विषयक अभिमान की प्राप्ति के लिए शरीर तथा घट आदि परमेश्वर का ही तुल्य स्वरूप है—इस प्रकार अभिमान से देखना ही व्रत है। श्री भर्गशिखा में जैसे कहा गया है—

'सब के साथ समता ही उत्तम व्रत है।'

शुद्धविद्या के अंशरूपी विभिन्न प्रकार के विकल्पों के द्वारा अन्य-निरपेक्ष विकल्प जो स्व-भाविक है और जिससे परमार्थ तत्त्व प्रकाश में आ जाता है, वह नित्य वैसे ही प्रकाशमान हैं इस प्रकार दृढ़ प्रतिपत्ति के लिए उसके स्वरूप का अनुसन्धानात्मक विकल्प विशेष योग है।

इसमें परमेश्वर पूर्ण संवित्स्वभाव हैं, पूर्णता ही उनकी शक्ति हैं जो कुल, सामर्थ्य, ऊर्मि, हृदय, सार, स्पन्द, विभूति, त्रीशीका, काली, कर्षणी, चण्डी, वाणी, भोग, दृक, नित्या इत्यादि आगम भाषाओं से तत्तत् शब्दों की सार्थकता प्रतिपादित करती हुई कही जाती हैं, जो उन विभिन्न रूपों में ध्यान करनेवालों के हृदय में विराजती हैं। वह समग्र शक्तिरूपिणी है इस प्रकार दृष्टि में आ जाने से पूर्णतारूपिणी संवित् का प्रकाशन होता है। परमेश्वर की शक्तियाँ असंख्य हैं। अधिक क्या, जो विश्व है वह उन्हीं की शक्तियाँ हैं, अतः इस विषय में उपदेश करना सम्भव नहीं।

यह विश्व तीन शक्तियों[1] से समाप्त हो जाता है। शिव से पृथ्वी तक

---

१. समग्र विश्व तीन शक्तियों का विलास है। एक श्री पराशक्ति जिसके द्वारा शिव से पृथ्वी तक तत्त्वराशि निर्विकल्प संविद् रूप में भासित होता है, दूसरी परापरशक्ति है जिससे दर्पण में हस्ती की छाया के सदृश दर्पण रूप में अभिन्न होकर भी हस्ती रूप में उससे भिन्न प्रतीत होता है और तीसरी भेदमय मायिक स्थिति है जहाँ भेद ही प्रधान है। इन तीनों के शक्ति के अन्तराल में जो शक्ति सब में अनुस्यूत है वह भी पराशक्ति का ही एक रूप है जिसके पर्याय मातृसद्भाव, कालकर्षिणी आदि है। प्रत्येक शक्ति सृष्टि, स्थिति और संहार के क्रम से तीन-तीन होने के कारण कुल बारह बनती हैं। पूर्ण चैतन्य की अभिव्यक्ति जिस शक्ति के द्वारा होती है और जिससे काल का क्रमिक धारा चिरकाल के लिए अस्तमित हो जाती है वही कालसंकर्षणी की स्थिति है। सभी प्रमाताओं में प्रमिति क्रिया का कर्तृत्व रूप प्रमातृत्व इस मातृसद्भाव रूप शक्ति के कारण ही सम्भव होता है।

( समग्र तत्त्व ) को जिस शक्ति से विकल्प विरहित केवल संवित् रूप में परमेश्वर धारण करते हैं, दर्शन करते हैं और प्रकाशित करते हैं वह उनकी श्री पराशक्ति हैं।

जिस शक्ति से दर्पण में स्थित हस्ती के समान भेदाभेद रूप में भासित करते हैं वह उनकी श्री मदपरा शक्ति हैं।

जिस शक्ति से परस्पर पृथग् रूप में अर्थात् परस्पर भेद से प्रकाशित करते हैं वह उनकी श्रीमदपरा शक्ति हैं।

इन त्रिविध को जिस शक्ति के द्वारा धारण किया जाता है अर्थात् अपने स्वरूप में ही स्थापित करते हुए अनुसंधानात्मक व्यापार से ग्रसते हैं वह उनकी भगवती श्रीपरा शक्ति ही श्रीमातृसद्भाव कालकर्षिणी आदि अन्य शब्दों से वर्णित की जाती हैं। इन चार शक्तियों के प्रत्येक स्वतन्त्रतावश तीन तीन रूप से उदित होती है। अतः सृष्टि स्थिति तथा संहार में ये बारह[1] बनती हैं। जैसे—

१. संवित् पहले भाव को अन्तः ही कलना करती है,

२. इसके अनन्तर बाहर स्फुट रूप से कलना करती है,

३. बाहर ही उसे रंजनात्मक रूप से ग्रहण करने बाद उस भाव को अन्तः संहार करने की अभिलाषा से कलना करती है,

---

१. परम संवित् रूप प्रमाता भेदरूप इन्धन के दहन करने के कारण अग्निरूपी है। वे स्वरूपतः अहं प्रतीति मात्र है जो अपने स्वातन्त्र्य से बुद्धि मन ओर दस इन्द्रिय के रूप धारण कर द्वादश भाव से स्फुरित होते हैं। प्रमाता जो अग्निरूपी है वही प्रमाणरूप स्थिति प्राप्त करते हैं—उस समय उन्हें सूर्य कहते हैं—अहंकार हो उनके उस समय का रूप है। जिसे हम प्रमाण कहते हैं वह प्रमाता का ही बाहरी रूप है। अब प्रमेय की बात है। प्रमाण बिना किसी आधार के प्रमाण नहीं कहलायेगा। अतः सूर्य ही सोम अर्थात् मेयरूपी विश्व का रूप धारण करता है। प्रमाता से प्रमेय तक की स्थितिओं मे प्रत्येक के चार-चार क्रम हैं जो सृष्टि, स्थिति, संहार और अनाख्या नाम से परिचित है इसलिए उनकी संख्या कुल बारह है। ये जो भासनाएँ हैं वे संवित् की ही भासना है। अतः बोधभूमि में सचरणशील योगी किसी भी स्थिति में इन चारों का अनुसन्धान करते हुए उसमें तल्लीन हो सकते हैं।

४. तदनन्तर उसके उपसंहरण के विघ्नरूपी शंका का निर्माण करती है, उसका संहरण भी करती है,

५. शंका के अंश जो ग्रसित हो चुका है भाव के उस भाग को अपने स्वरूप में संहरण से कलना करती है,

६. यह जो उपसंहार करनेवाला है यह मेरा ही स्वरूप है इस प्रकार से भी अपने स्वभाव की कलना करती है,

इसके अनन्तर उपसंहार करनेवाले के स्वभाव की कलना में किसी भाव को वासना रूप में स्थापित करती है और किसी भाव को संवित् मात्रा शेष रूप से कलना करती है,

८. इसके बाद स्वरूप की कलना के अनन्तर उत्पन्न करणचक्र की कलना करती है,

९. इसके उपरान्त करणेश्वर की कलना भी करती है,

१०. इसके बाद कल्पित मायिक प्रमाता रूप की भी कलना करती है,

११. तब संकोच त्याग के प्रति उन्मुखता और विकास रूप चमत्कार रस के आस्वादन करनेवाले प्रमाता रूप की कलना करती है।

१२. इसके बाद ( प्रमाता के ) विकसित स्वरूप की भी कलना करती है।

अतः भगवती संवित् देवियाँ सब प्रमाताओं के प्रति अथवा किसी एक प्रमाता के प्रति दो या तीन आदि के क्रम से या अक्रम से उदित होती है और चक्र के सदृश आवर्तित होती रहती हैं। बाहर भी मास, कला, राशि के क्रम से और भीतर घट पटादि के क्रम से भी आभासित होती हैं, इस प्रकार भासित होती हुई चक्रेश्वर की स्वतन्त्रता का पोषण करती हैं इसलिए वे श्रीकाली[1] शब्दवाच्या हैं। कलना का अर्थ गति,

---

१. यहाँ जो कलना की चर्चा हुई उसके विभिन्न प्रकार के अर्थ हैं जो ग्रन्थकार ने अपने तन्त्रालोक में स्पष्ट किया है। कलना करने वाली संवित् को काली कहते हैं। इन कालियों की संख्या बारह हैं जो निम्नप्रकार हैं—१ सृष्टि-काली, २. स्थितिकाली, ३. संहारकाली, ४. रक्तकाली, ५. स्वकाली ( सुकाली ), ६. यमकाली, ७. मृत्युकाली, ८. रुद्रकाली ( भद्रकाली ),

क्षेप, ज्ञान, भोगीकरण, शब्दन, स्वात्मलयीकरण हैं। इस विषय में भूतिराज गुरु का कथन है—

'क्षेप और ज्ञान के कलना के कारण काली इत्यादि'

यही अर्थ मेरे द्वारा विरचित विभिन्न ग्रन्थ जैसे विवरण और प्रकरण-स्तोत्र आदि में विस्तृत रूप से देखने योग्य हैं। गम्भीर बातें एक जगह नहीं खोल देना चाहिए, सर्वथा उसका गोपन भी नहीं करना चाहिए—यही हमारे गुरुचरणों का निर्देश है। अतः याग होम आदि के विषयों में जो कुछ कहा गया है वह इस प्रकार महेश्वर स्वरूप में ही स्थित है, ऐसा जानना चाहिए। जो वस्तु हेय है सभी लोग उसे ही उपादेय भूमिका के रूप में ग्रहण करते हैं, और विष्णु से लेकर शिव तक सभी को परमशिव रूप में देखते हैं, ऐसी मिथ्यादृष्टि अनुत्तर योगी के द्वारा सर्वथा त्याज्य है। विद्याधिपति ने इसलिए अपने अनुभव स्तोत्र में विशेष विचार किया है। इस प्रकार याग से योग तक पाँचों विषय पृथक्-पृथक् रूप में नाना प्रकार है अतः उनमें जैसे सुदृढ़ निष्ठा उत्पन्न हो वैसा आचरण ( अभ्यास ) करना चाहिए। यह भक्ष्य है और यह अभक्ष्य तथा यह शुद्ध है और यह अशुद्ध है इस प्रकार विचारों से जो वस्तुओं का सहज धर्म नहीं है और कल्पना मात्र ही उनका वास्तविक तथ्य या सार है आत्मा ( शरीर ) का क्लेश उत्पन्न नहीं करना चाहिए—श्रीपूर्व आदि ग्रन्थों में ऐसा कहा गया है। शुद्धि नीलत्व धर्म के सदृश वस्तु का धर्म नहीं है, अन्य स्थलों में उसी की अशुद्धता का निर्देश दिया गया है—जैसे

---

९. परमार्ककाली, १०. मार्तण्ड काली, ११. कालाग्नि रुद्रकाली, १२. महा-काली ( पराकाली, महाकाल काली, कालकाली ), यह जो काली की कलना आदि की बातें कही गयी हैं वह प्रमेय, प्रमाण और प्रमाता के साथ सम्बन्धित है और प्रमेय, प्रमाण और प्रमाता के प्रत्येक स्थिति सृष्टि, स्थिति, संहार और अनाख्यारूपी है इसलिए संविद् देवियों की कुल संख्या बारह है।

वास्तव में कोई भी वस्तु अपने से भिन्न न होते हुए भी अपनी स्वतन्त्रता से उसे बाहर अवभासित करता है, ऐसा करना ही सृष्टि है। उसी प्रकार प्रमाता से अभिन्न जो संवित् है वह प्रमाण दशा को प्राप्त करती हुई प्रमेय बन जाती है।

दान दीक्षित पुरुष के लिए—प्रवर्तक वाक्य से ( दान ) वहाँ अशुद्धता का निर्देश हुआ ऐसा कहा जाय, अन्य प्रकार प्रवर्तक वाक्य से ( जो शिव के द्वारा कहा गया है ) तुल्य हो जाता है, इस प्रकार दूसरा प्रवर्तक वाक्य असत् ( अलीक ) है और उस प्रकार वाक्य बाध दोष से बाधित है—ऐसा कहा जाय तो यह ठीक नहीं क्योंकि शिव के द्वारा कथित वाक्य ही अन्य प्रवर्तक वाक्यों का बाधक है जो युक्तिसिद्ध है और सर्वज्ञानोत्तर आदि अनन्त प्रकार आगमों के द्वारा प्रमाणित हैं—इस विषय में आगे आलोचना करेंगे। अतः वैदिक से आरम्भ कर पारमेश्वर सिद्धान्त रूपी तन्त्र जैसे कुलोच्छुष्मादि शास्त्रों में कथित जो नियमरूपी विधि या निषेधात्मक बातें हैं वे सभी यहाँ अकिंचित्कर है। श्रीपूर्व आदि ग्रन्थों में ऐसा ही कहा गया है—इसका विस्तृत विवरण तन्त्रालोक में अन्वेषण करना चाहिए।

× × ×

मैं जड़ हूँ, कर्मपाश से बद्ध हूँ, मलिन हूँ, दूसरे के द्वारा संचलित होता हूँ पशु जीव का इस प्रकार जो निश्चय है इसके विपरीत सुदृढ़ निश्चयात्मक निष्ठा की प्राप्तिरूपी सिद्धि आने पर वह उसी क्षण विश्वशरीर चिदात्मक पतिस्वभाव को प्राप्त करता है।

इस प्रकार निश्चय जैसे आ सकता है पर योगी सतत उस प्रकार अनुसन्धान के लिए अवहित रहे। वस्तु के यथार्थरूप से हीन जो दृष्टि है उससे शंकित होना नहीं चाहिए अर्थात् सन्देह में नहीं पड़ना चाहिए न तो मूर्खों के उपदेशों से भ्रमित होना चाहिए।

× × ×

किसी का अध्यवसाय जैसे-जैसे स्फुट होता जायगा, उसका प्रभाव भी तब उसी प्रकार होगा।

× × ×

मैं मलिन हूँ, मैं पशु हूँ, अथवा मैं सब भावमण्डल से भिन्न हूँ, इस प्रकार दृढ़ निश्चय ने जिसके हृदय को मलिन कर रखा है उसमें कैसे परत्व का प्रतिभास होगा ?

× × ×

परम शिवरूपी सूर्य किरणों से जिसके हृदय कमल तीव्र शक्तिपात

के द्वारा खिल उठा है उसमें ही रहस्य सहित बोधक्रम में मनोहर परिमल खिलता है।

× × ×

मैं ही शिवनाथ हूँ अशेष जीव और तत्त्वों के परम विश्राम हूँ ऐसा नदन करता हुआ विमर्शरूपी भ्रमर प्रकाशरूप अपने लक्ष्य को धारण करता है।

× × ×

श्री अभिनव गुप्ताचार्य विरचित तन्त्रसार के शाक्तोपाय प्रकाशन नाम चतुर्थ आह्निक है।

# अथ पञ्चममाह्निकम्

## अथाणवोपायः

तत्र यदा विकल्पः स्वयमेव संस्कारम् आत्मनि उपायान्तरनिरपेक्षतयैव कर्तुं प्रभवति, तदा असौ पाशवव्यापारात् प्रच्युतः शुद्धविद्यानुग्रहेण परमेशशक्तिरूपताम् आपन्न उपायतया अवलम्ब्यमानः शाक्तं ज्ञानम् आविर्भावयति। तदेतच्च निर्णीतम् अनन्तर एव आह्निके। यदा तु उपायान्तरम् असौ स्वसंस्कारार्थं विकल्पोऽपेक्षते, तदा बुद्धिप्राणदेहघटादिकान् परिमितरूपान् उपायत्वेन गृह्णन् अणुत्वं प्राप्य आणवं ज्ञानम् आविर्भावयति, तत्र बुद्धिः ध्यानात्मिका, प्राणः स्थूलः सूक्ष्मश्च; आद्य उच्चारणात्मा, उच्चारणं च नाम पञ्च प्राणाद्याः वृत्तयः, सूक्ष्मस्तु वर्णशब्दवाच्यो वक्ष्यते, देहः संनिवेशविशेषात्मा करणशब्दवाच्यः, घटादयो बाह्याः कुम्भस्थण्डिललिङ्गपूजाद्युपायतया कीर्तयिष्यमाणाः। तत्र ध्यानं तावत् इह उचितम् उपदेक्ष्यामः, यत् एतत् स्वप्रकाशं सर्वतत्त्वान्तर्भूतं परं तत्त्वम् उक्तं, तदेव निजहृदयबोधे ध्यात्वा, तत्र प्रमातृप्रमाणप्रमेयरूपस्य वह्न्यर्कसोमत्रितयस्य संघट्टं ध्यायेत् यावत् असौ महाभैरवाग्निः ध्यानवातसमिद्धाकारः संपद्यते, तस्य शाक्तशक्तिज्वालाद्वादशकपरिवृतस्य चक्रात्मनः बाह्ये ग्राह्यात्मनि विश्रान्तं चिन्तयेत्, तेन च विश्रान्तेन प्रथमं तद्बाह्यं सोमरूपतया सृष्टिक्रमेण प्रपूरितं, ततः अर्करूपतया स्थित्या अवभासितं, ततोऽपि संहारवह्निरूपतया विलापितं, ततः अनुत्तरात्मताम् आपादितं ध्यायेत्। एवं तच्चक्रं समस्तबाह्यवस्त्वभेदपरिपूर्णं संपद्यते। ततो वासनाशेषानपि भावान् तेन चक्रेण इत्थं कृतान् ध्यायेत्। एवम् अस्य अनवरतं ध्यायिनः स्वसंविन्मात्रपरमार्थान् सृष्टिस्थितिसंहारप्रबन्धान् सृष्ट्यादिस्वातन्त्र्यपरमार्थत्वं च स्वसंविदो निश्चिन्वतः सद्य एव भैरवीभावः। अभ्यासात् तु सर्वेप्सितसिद्ध्यादयोऽपि।

> स्वप्रकाशं समस्तात्मतत्त्वं मात्रादिकं त्रयम्।
> अन्तःकृत्य स्थितं ध्यायेद्धृदयानन्दधामनि॥
> तद्द्वादशमहाशक्तिरश्मिचक्रेश्वरं विभुम्।
> व्योमभिर्निःसरद्बाह्ये ध्यायेत्सृष्ट्यादिभावकम्॥

तद्ग्रस्तसर्वबाह्यान्तर्भावमण्डलमात्मनि ।
विश्राम्यन्भावयेद्योगी स्यादेवं स्वात्मनः प्रथा ॥

इति संग्रहश्लोकाः। इति ध्यानम्।

## अथ उच्चारः

तत्र प्राणम् उच्चिचारयिषुः पूर्वं हृदय एव शून्ये विश्राम्यति, ततो बाह्ये प्राणोदयात्, ततोऽपि बाह्यं प्रति अपानचन्द्रापूरणेन सर्वात्मतां पश्यति, ततः अन्यनिराकाङ्क्षो भवति, ततः समानोदयात् संघट्टविश्रान्तिम् अनुभवति, ततः उदानवह्न्युदये मातृमेयादिकलना ग्रसते। तद्ग्रासकवह्निप्रशमे व्यानोदये सर्वाविच्छेदवन्ध्यः स्फुरति। एवं शून्यात् प्रभृति व्यानान्तं या एता विश्रान्तयः ता एव निजानन्दो, निरानन्दः, परानन्दो, महानन्दः चिदानन्द इति षट् आनन्दभूमय उपदिष्टाः, यासाम् एकः अनुसंधाता उदयास्तमयविहीनः अन्तर्विश्रान्तिपरमार्थरूपो जगदानन्दः तत् एतासु उच्चारभूमिषु प्रत्येकं द्व्यादिशः सर्वशो वा विश्राम्य अन्यत् तद्देहप्राणादिव्यतिरिक्तं विश्रान्तितत्त्वम् चासादयति। तदेव सृष्टिसंहारबीजोच्चारणरहस्यम् अनुसंदधत् विकल्पं संकुर्यात्, आसु च विश्रान्तिषु प्रत्येकं पञ्च अवस्था भवन्ति प्रवेशतारतम्यात्। तत्र प्रागानन्दः पूर्णतांशस्पर्शात्, तत उद्भवः क्षणं निःशरीरतायां रूढेः, ततः कम्पः स्वबलाक्रान्तौ देहतादात्म्यशैथिल्यात्, ततो निद्रा बहिर्मुखत्वविलयात्। इत्थम् अनात्मनि आत्मभावे लीने स्वात्मनः सर्वमयत्वात् आत्मनि अनात्मभावो विलयते इति, अतो घूर्णिः महाव्याप्त्युदयात्। ता एता जाग्रदादिभूमयः तुर्यातीतान्ताः। एताश्च भूमयः त्रिकोणकन्दहृत्तालूर्ध्वकुण्डलिनीचक्रप्रवेशे भवन्ति। एवम् उच्चारविश्रान्तौ यत् परं स्पन्दनं गलिताशेषवेद्यं, यच्च उन्मिषद्वेद्यं, यच्च उन्मिषितवेद्यं, तदेव लिङ्गत्रयम् इति वक्ष्यामः स्वावसरे। परं चात्र लिङ्गं योगिनीहृदयम्। तत्र मुख्या स्पन्दनरूपता संकोचविकासात्मतया यामलरूपतोदयेन विसर्गकलाविश्रान्तिलाभात् इत्यलम्। अप्रकाश्यः अत्र अनुप्रवेशः।

पूर्वं स्वबोधे तदनु प्रमेये विश्रम्य मेयं परिपूरयेत।
पूर्णेऽत्र विश्राम्यति मातृमेयविभागमाश्वेव स संहरेत ॥

**व्याप्त्याथ विश्राम्यति ता इमाः स्युः**
**शून्येन साकं षडुपायभूम्यः ।**
**प्राणादयो व्याननपश्चिमास्त-**
**ल्लीनश्च जाग्रत्प्रभृति प्रपञ्चः ॥**

**अभ्यासनिष्ठोऽत्र तु सृष्टिसंहृद्विमर्शधामन्यचिरेण रोहेत् ।**

इति आन्तरश्लोकाः । इति उच्चारणम् ।

## अथ सूक्ष्मप्राणात्मा वर्णः

अस्मिन् एव उच्चारे स्फुरन् अव्यक्तानुकृतिप्रायो ध्वनिः वर्णः, तस्य सृष्टिसंहारबीजे मुख्यं रूपं, तदभ्यासात् परसंवित्तिलाभः, तथाहि—कादौ मान्ते साच्के अनच्के वा अन्तरुच्चारिते स्मृते वा समविशिष्टः संवित्स्पन्दस्पर्शः समयानपेक्षित्वात् परिपूर्णः, समयापेक्षिणोऽपि शब्दाः तदर्थभावका मनोराज्यादिवत्, अनुत्तरसंवित्स्पर्शात् एकीकृतहृत्कण्ठोष्ठो द्वादशान्तद्वयंहृदयं च एकीकुर्यात् इति वर्णरहस्यम् । अन्तःस्फुरद्विमर्शा-नन्तरसमुद्भूतं सितपीताद्यान्तरं वर्णम् उद्भाव्यमानं संविदम् अनुभाव-यति इति केचित् ।

**वाच्यविरहेण संवित्स्पन्दादिन्द्वर्कगतिनिरोधाभ्याम् ।**
**यस्य तु समसंप्रवेशात् पूर्णा चिद्बीजपिण्डवर्णविधौ ॥**

इति आन्तरश्लोकः । इति वर्णविधिः करणं तु मुद्राप्रकाशने वक्ष्यामः ।

विकल्पः कस्यापि स्वयमनुपयन्पूर्णमयता-
मुपायात्संस्कारं व्रजति स उपायोऽत्र बहुधा ।
धियि प्राणे देहे तदनु बहिरित्याणवतया
स निर्णीतो नैषां परफलविधौ क्वापि हि भिदा ॥

सुण्णउ रविससि दहन सउ उस्सउ एहु सवीरु ।
उहि अच्छन्तउ परमपउ पावइ अचिरें वीरु ॥

इति श्रीमदभिनवगुप्ताचार्यविरचिते तन्त्रसारे आणव-
प्रकाशनं नाम पञ्चममाह्निकम् ।

## आणव उपाय

उस विषय में जब विकल्प बिना किसी उपाय के अपने में अपना संस्कार कर सकता है, तब वह जीव पशुजनों[1] के द्वारा किये जानेवाले कार्यों से मुक्त होकर शुद्ध विद्या के अनुग्रह से शक्तिरूप धारण करता है, जिसके फलस्वरूप वह शाक्तज्ञान को उपाय रूप में अपनाता है। इस विषय में पिछले आह्निक में विचार किया गया है।

जब उसे अन्य कोई विकल्प उपायरूप में अपने संस्कार के लिए अपेक्षित है, तब वह बुद्धि, प्राण, शरीर, घट आदि परिच्छिन्न-स्वभाव किसी वस्तु को उपायरूप में ग्रहण करता है और अणुभाव-प्राप्त जीव में आणव ज्ञान ( संकुचित ज्ञान ) उदित कराता है। उनमें बुद्धि ध्यानात्मक है,[2]

---

१. पाशबद्ध जीव ही पशु शब्द का अर्थ है। आत्मा में संकोच के आविर्भाव हो जाने से उसकी स्वाभाविक ज्ञानशक्ति और क्रियाशक्ति भी संकुचित या परिच्छिन्न हो जाती हैं, उसके स्वभावभूत शिवत्व या पूर्णचैतन्य मानों ढक जाता है। उस समय उसे पशु या अणु कहा जाता है। आधारगत योग्यता के अनुसार अणु भी नानाप्रकार हैं। शक्तिपात की मात्रा के तारतम्य के अनुसार किसी-किसी आत्मा में स्वभाव से ही सत् तर्क का उदय नहीं होता। सत् तर्क के उदय के लिए उसे आगमों की अपेक्षा है, फिर उस आगम का निरूपण श्रीगुरु ही कर सकते हैं। आगमों के सम्यक् मनन से विशुद्ध विकल्पों का उदय होता है। लेकिन जिन साधकों में योग्यता बहुत कम है उनके मलिन विकल्पों के शोधन के लिए शुद्ध विकल्प ही पर्याप्त नहीं, उन्हें अन्य साधनों की अपेक्षा है। ये सब साधन संक्षेप में ध्यान, प्राण का आश्रयण और देह, इन्द्रिय आदि का व्यापार हैं। हमारे शरीर परमार्थ की प्राप्ति में अत्यन्त स्थूल साधन है—देह में जिनका आत्मभिमान प्रबल है उनके लिए शरीर को भी बाह्य साधन माना जाता है। शरीर के द्वारा क्रियात्मक मुद्रा आदि सम्पन्न होता है।

२. ध्यान बुद्धि का कार्य है। बुद्धि के स्तर में जिसका आत्मबोध प्रबल है उसके लिए ध्यान ही उत्तम साधन है। उसी प्रकार प्राणमय भूमि में आत्मभिमान रखने वालों के लिए उच्चारण ही प्रधान उपाय है। शरीर

प्राण स्थूल और सूक्ष्मरूप है, जिनमें पहला ( स्थूल प्राण ) उच्चारण-स्वभाव है। उच्चारण का अर्थ प्राण आदि पाँच प्रकार वृत्तियाँ हैं। सूक्ष्म प्राण वर्णात्मक है—जिसके बारे में आगे बतलायेंगे। शरीर जो विशेष प्रकार के अवयव सन्निवेश रूपहै उसे करण कहा जाता है। घट आदि जो घड़ा, स्थण्डिल लिङ्ग आदि के पूजन में उपयोगी उपायों के रूप में वर्णित किये जायेंगे, वे बाहरी साधन हैं। उनमें जो ध्यान है यहाँ उचित समझकर उसके स्वरूप के सम्बन्ध में उपदेश करेंगे। यह जो स्वप्रकाश सब तत्त्वों के अन्तरङ्ग[1] जिसे परमतत्त्व कहा गया है उसे अपने हृदयरूपी बोध में ध्यान करने के बाद उसी स्थान में प्रमाता, प्रमाण और प्रमेय रूप अग्नि, सूर्य, सोम

---

में आत्मभिमान रहने पर करण, मुद्रा, आसन आदि विकल्पों को हठाने के लिए उपयोगी साधन समझे जाते हैं।

प्राण दो प्रकार है—एक सामान्य रूप और दूसरा विशेष। यही विशेष प्राण, प्राण अपान, समान, उदान और व्यान रूप वृत्तियाँ हैं। यह विशेष प्राण सामान्य प्राण में आश्रित होकर पाँच वृत्तियों के रूप में शरीर के भिन्न-भिन्न कार्यों का सम्पादन करता है, इसका स्वभाव उच्चारण है। सामान्य प्राण स्पन्द, स्फुरत्ता आदि नामों से परिचित है। संवित् ही सृष्टि के प्रथम उन्मेष के समय शून्यता को प्रकट करने के बाद प्राण रूप धारण करता है।

१. चैतन्य-स्वभाव परासंवित् स्वप्रकाश है। वही अपनी स्वातन्त्र्य से सर्वतत्त्व-मय है, अर्थात् भिन्न-भिन्न रूपों में वही प्रकाशमान हैं। उन्हें अपने हृदय में ध्यान करना चाहिए। हृदय ही सब तत्त्वों का अन्तरतम है। योगी को अवधानता के साथ प्राण, अपान और उदानरूपी सोम, सूर्य और अग्नि के सामरस्य का ध्यान करना चाहिए। इस प्रकार ध्यान कुम्भक वृत्ति के द्वारा इस प्रकार अनुसन्धान करना चाहिए कि प्राण अपान और उदान सब अपनी विशिष्ट वृत्तियों को छोड़ कर अभिन्न हो गये हैं। अरणि के मन्थन से जैसे अग्नि प्रज्ज्वलित हो उठती है उसी प्रकार प्राण और अपान की विरोधी गति मध्यधाम के प्रवेश के साथ-साथ महाभैरव रूपी उदान वह्नि का रूप धारण कर प्रज्ज्वलित हो उठी है। उस अग्निज्वाला में परिच्छिन्न प्रमाता, प्रमाण और प्रमेय भी परिच्छिन्नता को छोड़कर परप्रमाता के साथ तादात्म्य प्राप्त कर लिया है—इस प्रकार ध्यान होना चाहिए।

इन तीनों के सामरस्य का ध्यान करना चाहिए। यह ध्यान तब तक चलता रहे जब तक महाभैरव रूप अग्नि ध्यान के पवन से ज्वाला रूप धारण कर ले। वह अग्नि पहले आलोचित ( तृतीय आह्निक में ) द्वादश शक्तिरूप[1] शिखाओं से घिरी हुई है और चक्ररूपी है और आँखें आदि किसी एक छिद्र रूपी दरवाजे से बाहर निकल कर ग्राह्य वस्तु में विश्राम लेती हैं—ऐसा चिन्तन करना चाहिए। बाहर विश्रान्त उस तत्त्व द्वारा वह बाहरी दृश्य पहले सोमरूप सृष्टि क्रम से आपूरित, उसके बाद सूर्यरूप स्थिति से अवभासित उसके अनन्तर संहाररूप अग्नि के द्वारा विलयन और अन्त में उसे अनुत्तर[2] स्वभाव में स्थापित करना है—ऐसा ध्यान करना चाहिए। इस प्रकार वह चक्र सब बाहरी वस्तुओं के साथ अभिन्न होकर परिपूर्ण होता है। इसके बाद वासनारूप[3] में स्थित सभी भावों को उस चक्र के साथ ( इस प्रकार अनुत्तरतारूप प्रदान करते हुए ) ध्यान करना चाहिए। इस प्रकार निरन्तर ध्यान करनेवाले को सृष्टि,

---

१. चतुर्थ आह्निक में चक्रेश्वररूपी परप्रमाता का जो उल्लेख हुआ वह द्वादश शक्तियों से परिवेष्टित है ऐसा कहा गया है। वे शक्तियाँ सृष्टि, स्थिति, संहार से सम्बन्धित है, प्रत्येक स्थिति के साथ जो अनवच्छिन्न चतुर्थ है और जिसे अनाख्या कहते हैं उसका सम्बन्ध वर्तमान है, इसलिए शक्तियों की संख्या बारह हैं। वे इस प्रकार है—

(क) सृष्टि-सृष्टि, सृष्टि स्थिति, सृष्टि संहार, सृष्टि अनाख्या।

(ख) स्थिति सृष्टि, स्थिति-स्थिति, स्थिति संहार, स्थिति अनाख्या।

(ग) संहार सृष्टि, संहार स्थिति, संहार-संहार, संहार अनाख्या।

२. अनुत्तर चक्र ( द्वादशात्मक ) चक्षु आदि द्वार से बाहर जाता है और विषय का रूप धारण कर लेता है। जो विषय का रूप है वह सोमात्मक प्रमेय है, इन्द्रिय उस समय प्रमाण है और वह सूर्यात्मक है और विषय का ग्राहक ही प्रमाता है जो अग्नि आत्मक है। प्रमाता के द्वारा विषयों का अवभासना ही सृष्टि है। विषय की भासना के बाद कुछ क्षण तक वह विषय को अनुराग से देखता है, यही स्थिति है। इसके बाद 'मैंने इसे जान लिया हूँ' इस प्रकार उसे अपने में उपसंहृत कर लेता है—यही संहार है। अन्त में सभी चिदग्नि में स्थापित करता है—यही अनुत्तर है।

३. भावों के नाश के अनन्तर वासना रूप में अर्थात् संस्कार के रूप में उनकी स्थिति रहती है, इसलिए उनका भी अग्निज्वाला में लीन करना चाहिए।

स्थिति और संहार रूप कार्य समूह अपने संवित् ही जिसका परमतत्त्व है और परम स्वरूप सृष्टि आदि कार्य करनेवाली स्वातन्त्र्य शक्तिरूप स्वसंवित् ही है—इस प्रकार दृढ़ निश्चय होने पर उसे तत्काल ही भैरव-भाव आ जाता है। इसके अभ्यास से सभी ईप्सित सिद्धियाँ भी होती हैं।

माता, मान और मेय रूपी तीन स्थितियों को अपने स्वरूप में रख कर स्थित है, उस स्वप्रकाश, और जो सभी के आत्मस्वरूप हैं उन्हें अपने हृदयरूप आनन्दधाम में ध्यान करना चाहिए।

उन द्वादश महाशक्तिरूप रश्मियों के चक्रेश्वर को जो व्यापक हैं जो इन्द्रियरूपी शून्य मार्ग से बाहर निःसरणशील है और सृष्टि आदि भावों का जनक हैं ऐसा ध्यान करना चाहिए।

उनके द्वारा सब बाह्य भावसमूह आत्मरूपी अखण्ड मण्डल में अन्तर्भाव और उसी में उनका ( भावों का ) विश्राम हो रहा है—योगी को इस प्रकार भावना करनी चाहिए। ऐसे होने पर आत्मस्वरूप का प्रकाश होगा।

संग्रह श्लोक इस प्रकार हैं। इति ध्यान।

### उच्चार[1]

प्राण को उच्चारण करने के इच्छुक ( ऊर्ध्व मुख प्रेरित करने के इच्छुक ) मनुष्य पहले हृदयरूप शून्य[2] में उसे विश्राम कराता है, इसके

---

१. प्राण के प्राणन क्रिया के सहारे कैसे अनुत्तर स्वभाव खुल जाता है उच्चार के रहस्य बतलाते हुए ग्रन्थकार उसे स्पष्ट करते हैं। प्राणात्मक उच्चार से एक अव्यक्त ध्वनि निरन्तर स्फुरित होती है, इसे अनाहत नाद कहते हैं। प्राण के उदय होने के पहले हृदय में उसकी स्थिति क्षणभर के लिए होती है।

२. शून्य शब्द से अभाव को समझना चाहिए। यह अभाव सब भावों की विलयन रूप स्थिति है। हृदय भी आकाश रूप है जहाँ किसी प्रकार भाव का अस्तित्व नहीं है, संवित् ही उसका एकमात्र स्वरूप है। यहीं चैतन्य का स्वात्मभूत आनन्द विकसित रूप में है, इसलिए इस आनन्द का नाम पड़ा है निजानन्द, यह आनन्द प्रमाता के स्वरूप के अनुभव में ही स्थित है—स्वरूप के साक्षात्कार से इस आनन्द का प्रकाशन होता है।

बाद बाहर प्राण का उदय होता है। वहाँ भी उस बाह्य का अपानरूपी चन्द्र के द्वारा आपूरण होने पर उसकी सर्वात्मतारूप को देखता है, उसके बाद वह दूसरे के प्रति आकांक्षा रहित होता है, उसके अनन्तर समान के उदय होने पर सब विषयों के परस्पर मेलनरूप विश्रान्ति का अनुभव करता है, उसके बाद उदानरूप अग्नि के उदय होने पर प्रमाता, प्रमेय रूप कलना का ग्रास होता है। उसके ग्रास करनेवाली अग्नि के प्रशमन हो जाने पर व्यान का उदय होता है, तब सब प्रकार की अवच्छिन्नता ( संकोच ) हट जाती है। इस प्रकार शून्य से व्यान तक ये जो विश्रान्तियाँ हैं उन्हें निजानन्द[1], निरानन्द[1], परानन्द[2], ब्रह्मानन्द[3], महानन्द[4], चिदानन्दरूप[5] छः आनन्दभूमियों के रूप में उपदेश किये गये हैं जिनका

---

१. चैतन्यशक्ति शून्यता के अवभासना के बाद प्राणरूप धारण करती है। प्राण जड़ और चेतन दोनों धर्मों से युक्त है, क्योंकि परमेश्वर ने अन्य जड़ों से भिन्न बनाकर इसमें अपनी अहन्ता रूप कर्तृत्व प्रदान किया है और इसे ग्राहक बनाया है। यही प्राण प्रमातृ भूमि में निजानन्द रूप है, लेकिन जब प्रमाता प्रमाण भूमि को स्पर्श करता हुआ प्रमेय की ओर आगे बढ़ता है अर्थात् प्राण जब स्वल्प मात्रा में बहिर्मुख होता है तब उस आनन्द का नाम पड़ता है निरानन्द क्योंकि उस समय वह प्रमातृगत आनन्द से रहित हो जाता है।

२. परानन्द—प्रमेय वस्तु के उदय होने पर इस प्रकार आनन्द की भावना होनी चाहिए। अपान के उदय से प्रमेय का उदय माना जाता है। प्रमेय के उदय के कारण भिन्नता आ जाती है इसलिए यह आनन्द निजी नहीं आत्मा से किञ्चित् भिन्न का है—इसलिए इसे परानन्द कहते हैं।

३. समान भूमि में समग्र प्रमेय घुलमिलकर एक बन जाता है। उस समय उनके परस्पर के सम्मीलन से जिस आनन्द का विकास होता है उसमें बृहत्व और बृंहितत्व दोनों गुणों के समावेश के कारण उसे ब्रह्मानन्द कहा जाता है।

४. प्राण और अपानों के प्रतिदिन की जो कलनाएँ हैं, जिसकी संख्या २१६०० हैं, योगी मध्यमार्ग में उन्हें विलयन कर सकने पर वही प्राण उदान रूप धारण करता है। उदान वह्निरूप है, उस समय प्रमातृगत आनन्द का अनुभव होता है—उसे स्वात्म-विमर्शमय रूप में चिन्तन करना चाहिए। इसका नाम महानन्द है।

५. उपर्युक्त महानन्द के विश्राम के अनन्तर महाव्याप्ति का उदय होता है।

एक अनुसन्धाता है। उसका न तो उदय है न अस्त, अन्तर्विश्रान्ति ही जिसका परमरूप है, वह जगदानन्द है। इन उच्चारभूमियों में प्रत्येक को दो-दो बार अथवा सम्पूर्ण रूप से विश्रान्त करा कर शरीर और प्राणों से भिन्न विश्रान्ति का स्वरूप का अनुभव ( योगी ) प्राप्त करता है। विश्रान्ति तत्त्व ही सृष्टि और संहार बीज[1] के उच्चारण का रहस्य है—इसके अनुसन्धान करते हुए उसे विकल्पों का संहार करना चाहिए। इन विश्रान्तियों के प्रत्येक में पाँच-पाँच स्थितियाँ हैं जो प्रवेश के तारतम्य के कारण उदित होती हैं। उसमें प्रागानन्द[2] ( चमत्कार विशेष है ) क्योंकि उस समय पूर्णता का स्पर्श हो जाता है। इसके बाद उद्भव है—

---

उस समय सब प्रकार उपाधिरहित व्यान के उदय के साथ-साथ सब जड़ों से सम्पर्कहीन चिदानन्द का अनुभव होने लगता है।

१. सृष्टि बीज 'स' कार है और संहार बीज 'ह' कार है।

२. प्रागानन्द, ऊद्भव, कम्प, निद्रा, घूर्णि ये पाँच पारिभाषिक शब्द हैं। जिनकी व्याख्या निम्न प्रकार है। शरीर आदि को साधन बनाकर परम तत्त्व में प्रवेश पाने के इच्छुक योगी, पूर्णता के प्रति उन्मुख होते ही एक प्रकार आनन्द का अनुभव करते हैं। उनमें वास्तविक उन्मुखता की स्थिति आ जाने पर पहले आनन्द रूप चमत्कार-विशेष निज अनुभव में आता है। यह पहली स्थिति है। उसके बाद बिजली के क्षणिक प्रकाश से जैसे सभी वस्तुएँ एक-सी हो जाती हैं—सभी प्रकाशमय हो जाते हैं; उसी प्रकार योगी के शरीर में जो आत्मबोध पहले विद्यमान था वह उस क्षणिक प्रकाश से कट जाता है। इसे ग्रन्थिभङ्ग के रूप में वर्णित किया जा सकता है। ग्रन्थिभङ्ग के साथ-साथ नीचे की भूमि के साथ जो सम्बन्ध पहले था वह कट जाता है और योगी परधाम की ओर बढ़ता है—यह ऊर्ध्वगमन रूप है। इसे उद्भव कहते हैं। यह क्षणभर के लिए उत्पन्न होता है, बराबर के लिए होने पर परिपूर्णता आ जाती है, लेकिन इससे योगी का विशेष लाभ अवश्य होता है। इस क्षणिक स्पर्श से संवित् के जो अहन्ता रूप बल है और जो आत्मा में आत्माभिमान रूप है उसका उदय होता है। इसके फलस्वरूप अनात्मा में आत्माभिमान गलने लगता है, पारिभाषिक शब्द से इसे कम्प कहते हैं।

निद्रा के समय बाह्य वृत्ति का उपरम होता है और आन्तर विषय भी उस समय अस्फुट रहता है, उसी प्रकार योगी को भी संवित् के साथ

उस समय क्षणभर के लिए अपने अन्दर शरीर सम्बन्धी दृढ़ भावना कट जाती हैं, उसके बाद कम्प है जिसके उदय से अर्थात् उसके बल के द्वारा शरीर विषयक तादात्म्यबोध शिथिल हो जाता है। इसके बाद निद्रा है, क्योंकि उस समय बहिर्मुखता का विलयन हो जाता है। इस प्रकार अनात्म-विषयों में आत्मभाव कट जाने पर आत्मा की सर्वमयता के कारण आत्मा में अनात्मभाव विलीन होता है। इसलिए इसके बाद घूर्णि है, क्योंकि उस समय महाव्याप्ति का उदय हुआ है। ये सब जाग्रत आदि भूमियाँ[1] हैं, तुर्यातीत जिनका अन्त है। ये भूमियाँ त्रिकोण, कन्द, हृदय, तालु और ऊर्ध्वकुण्डली आदि चक्रों के प्रवेश के समय अनुभव में आते हैं। इस प्रकार उच्चारण के विश्रान्तियों में निखिल वेद्य जहाँ विलीन हो गया है, जहाँ वेद्य उन्मेषभाव को प्राप्त कर रहा है, जहाँ वेद्य उन्मिषित है—ये तीन स्थितियाँ तीन प्रकार के लिङ्गरूप[2] हैं जिसके बारे में अनुकूल समय पर आगे बतलायेंगे। परलिङ्ग योगिनी हृदय रूप है। इनमें जो मुख्य है वह स्पन्द स्वरूप है, जब संकोच और विकासात्मक स्वरूप की प्राप्ति होती है तब यामलरूप का उदय होता है और अन्त में

---

तादात्म्य के अनुभव होने के पहले इस प्रकार की निद्रा स्थिति के सम्मुख होना पड़ता है। यह स्थिति सामयिक है।

इसके अनन्तर परासंवित् ही सब वस्तुओं का परम स्वरूप है, उससे अतिरिक्त कुछ भी नहीं है—इस प्रकार स्थिति के उदय के साथ-साथ ऊर्ध्व गति का अवसान हो जाता है और योगी परासंवित् के साथ तदात्मता प्राप्त करता है। इसे घूर्णि कहते हैं, यह महाव्याप्ति रूपी है।

१. किन-किन भूमियों में प्राणानन्द आदि विभिन्न प्रकार के अनुभव होते हैं उनका निर्देश ग्रन्थकार ने दिया है—(१) त्रिकोण है जिसे मूलाधार कहते हैं, (२) कन्द है जो उद्भव स्थान है, (३) कम्प का स्थान हृदय है, (४) तालु स्थान निद्रा का, ५. घूर्णि ऊर्ध्वकुण्डली या द्वादशान्त है।

२. लिङ्ग तीन हैं—(१) व्यक्त, (२) व्यक्ताव्यक्त, (३) अव्यक्त। सब प्रकार की गतियों के विराम होने पर जो स्पन्ददशा का उदय होता है वही अव्यक्त लिङ्ग का स्वरूप है। इसी दशा से विश्व का उदय और विलयन होते हैं, इसलिए इसे लिङ्ग कहते हैं। व्यक्ताव्यक्त लिङ्ग 'इदमहं' प्रतीति रूप है। व्यक्तलिङ्ग विशेष स्पन्दरूप है।

विसर्ग कला रूप विश्राम की प्राप्ति होती है। अब अधिक कहने से विरत रहता हूँ। इसमें अनुप्रवेश का मार्ग अप्रकाशनीय है।

× × ×

जो पूर्ण हैं वह अपने बोध में स्थित है, इसके अनन्तर प्रमेय में विश्राम लेकर मेय का आपूरण कर देते हैं, अन्त में मातृ मेय आदि विभागों को वह शीघ्र ही पूर्णस्वभाव में संहार करता है।

× × +

व्याप्ति के द्वारा जो विश्रान्ति आती है वे सब शून्य के साथ छः उपाय रूप भूमियाँ हैं। प्राण से लेकर व्यान जिनका अन्त है उनमें जाग्रत् आदि प्रपञ्च अन्तर्गत हैं।

× × ×

इस विषय में अभ्यासशील व्यक्ति सृष्टि संहार रूप विमर्शधाम में बिना बिलम्ब से आरूढ़ हो सकता है।

× × ×

इस विषय में अन्तर्गत श्लोक इतने हैं। उच्चारण की इति यहाँ है।

अब सूक्ष्म प्राणात्मक वर्ण का विवरण है।

इस उच्चारण में अव्यक्त की अनुकरण करने वाली ध्वनि जो निरन्तर स्फुरित होती है[1] वर्ण कहते हैं। सृष्टि और संहार बीज ही उसका

---

१. प्राण की गति दो प्रकार हैं—एक स्पन्दरूप है और स्वाभाविक है और दूसरा क्रियात्मक तथा प्रयत्नजन्य है। प्राणात्मक उच्चार से एक अव्यक्त ध्वनि सदा ही स्फुरित होती रहती है जिसे अनाहत नाद कहते हैं। प्राणिमात्र के हृदय में यह स्वभाव से सर्वदा चलता रहता है—इसके उच्चारण करने वाला कोई नहीं है, न तो इसके रोकने वाला कोई है। अविभक्त रूप में सब वर्ण इसमें रहते हैं। यह सब वर्णों के कारण भी हैं, इसलिए अनाहत नाद भी वर्णपद वाच्य है।

नाद के दो विभाग दृष्टिगोचर होते हैं—एक जो सदा प्रकाशमान है और जिसका तिरोभाव कभी नहीं होता। इसका उदय ही होता है, अस्त नहीं होता। इसका जो दूसरा रूप है जो अपेक्षाकृत कम सूक्ष्म है, उसका उदय तथा अस्त दोनों ही हैं। नाद का जो सूक्ष्म रूप है जिसे सब वर्णों के अविभक्त रूप में वर्णित किया गया है वह अव्यक्त है। सृष्टि और

सुखदुःखमोहात्मककभोग्यविशेषानुस्यूतस्य सामान्यमात्रस्य तद्गुण-साम्यापरनाम्नः प्रकृतितत्त्वस्य सर्गः, इति भो क्तृभोग्ययुगलस्य सममेव कलातत्त्वायत्ता सृष्टिः। अत्र चैषां वास्तवेन पथा क्रमवन्ध्यैव सृष्टिरित्युक्तं, क्रमावभासोऽपि चास्तीत्यपि उक्तमेव। क्रमश्च विद्यारागादीनां विचित्रोऽपि दृष्टः कश्चिद्रज्यन् वेत्ति कोऽपि विदन् रज्यते इत्यादि। तेन भिन्नक्रमनिरूपणमपि रौरवादिषु शास्त्रेषु अविरुद्धं मन्तव्यं, तदेव तु भोग्यसामान्यं प्रक्षोभगतं गुणतत्त्वम्। यत्र सुखं भोग्यरूपप्रकाशः सत्त्वम्, दुःखं प्रकाशाप्रकाशान्दोलनात्मकम् अत एव क्रियारूपं रजः, मोहः प्रकाशाभावरूपस्तमः। त्रितयमपि एतत् भोग्यरूपम्। एवं क्षुब्धात् प्रधानात् कर्तव्यान्तरोदयः, न अक्षुब्धादिति। क्षोभः अवश्यमेव अन्तराले अभ्युपगन्तव्य इति सिद्धं सांख्यापरिदृष्टं पृथग्भूतं गुणतत्त्वं। स च क्षोभः प्रकृतेस्तत्त्वेशाधिष्ठानादेव, अन्यथा नियतं पुरुषं प्रति इति न सिद्धेत्। ततो गुणतत्त्वात् बुद्धितत्त्वं यत्र पुंप्रकाशो विषयश्च प्रतिबिम्बम् अर्पयतः। बुद्धितत्त्वात् अहङ्कारो येन बुद्धिप्रतिबिम्बिते वेद्यसंपर्के कलुषे पुंप्रकाशे अज्ञात्मनि आत्माभिमानः शुक्तौ रजताभिमानवत्। अत एव कार इत्यनेन कृतकत्वम् अस्य उक्तं, सांख्यस्य तु तत् न युज्यते, स हि न आत्मनोऽहंविमर्शमयताम् इच्छति, वयं तु कर्तृत्वमपि तस्य इच्छामः। तच्च शुद्धं विमर्श एव अप्रतियोगि स्वात्मचमत्काररूपोऽहमिति। एषोऽस्य अहंकारस्य करणस्कन्धः। प्रकृतिस्कन्धस्तु तस्यैव त्रिविधः सत्त्वादिभेदात्। यत्र सात्त्विको यस्मात् मनश्च बुद्धीन्द्रियपञ्चकं च, तत्र मनसि जन्ये सर्वतन्मात्रजननसामर्थ्ययुक्तः स जनकः। श्रोत्रे तु शब्दजननसामर्थ्यविशिष्ट इति, यावत् घ्राणे गन्धजननयोग्यतायुक्त इति, भौतिकमपि न युक्तम् 'अहं शृणोमि' इत्याद्यनुगमाच्च स्फुटम् आहङ्कारिकत्वम्, करणत्वेन च अवश्यं कर्त्रंशस्पर्शित्वम्, अन्यथा करणान्तरयोजनायाम् अनवस्थाद्यापातात्। कर्त्रंशश्च अहङ्कार एव, तेन मुख्ये करणे द्वे पुंसः, ज्ञाने विद्या, क्रियायां कला, अन्धस्य पङ्गोश्च अहन्तारूपज्ञानक्रियानपगमात्, उद्रिक्ततन्मात्रभागविशिष्टात् तु सात्त्विकादेव अहङ्कारात् कर्मेन्द्रियपञ्चकम् 'अहं गच्छामि' इति अहङ्कारविशिष्टः कार्यकरणक्षमः पादेन्द्रियं, तस्य मुख्याधिष्ठानं बाह्यम् अन्यत्रापि तदस्त्येव इति रुग्णस्यापि न गतिविच्छेदः। न च कर्तव्यसांकर्यमुक्तादेव हेतोः क्रिया करणकार्या, मुख्यं च गमनादीनां क्रियात्वं न रूपाद्युपलम्भस्य, तस्य काणादतन्त्रे गुणत्वात् तस्मात् अवश्याभ्युपेयः कर्मेन्द्रियवर्गः। स च पञ्चकः अनुस-

न्धेस्तावत्त्वात् । तथाहि बहिस्तावत्त्यागाय वा अनुसन्धिः आदानाय वा द्वयाय वा, उभयरहितत्वेन स्वरूपविश्रान्तये वा, तत्र क्रमेण पायुः पाणिः पाद उपस्थ इति । अन्तः प्राणाश्रय कर्मानुसन्धेस्तु वागिन्द्रियम्, तेन इन्द्रियाधिष्ठाने हस्ते यत् गमनं तदपि पादेन्द्रियस्यैव कर्म इति मन्तव्यम्, तेन कर्मानन्त्यमपि न इन्द्रियानन्त्यम् आवहेत्, इयति राजसस्य उपश्लेषकत्वम् इत्याहुः । अन्ये तु राजसान्मन इत्याहुः, अन्ये तु सात्त्विकात् मनो राजसाच्च इन्द्रियाणि इति । भोक्त्रंशाच्छादकात् तु तमःप्रधानाहंकारात तन्मात्राणि वेद्यैकरूपाणि पञ्च । शब्दविशेषाणां हि क्षोभात्मनां यदेकम् अक्षोभात्मकं प्राग्भावि सामान्यम् अविशेषात्मकं तत् शब्दतन्मात्रं । एवं गन्धान्तेऽपि वाच्यं । तत्र शब्दतन्मात्रात् क्षुभितात् अवकाशदानव्यापारं नभः—शब्दस्य वाच्याध्यासावकाशसहत्वात् । शब्दतन्मात्रं क्षुभितं वायुः शब्दस्तु अस्य नभसा विरहाभावात् । रूपं क्षुभितं तेजः पूर्वगुणौ तु पूर्ववत् । रसः क्षुभित आपः पूर्वे त्रयः पूर्ववत् । गन्धः क्षुभितो धरा पूर्वे चत्वारः पूर्ववत् । अन्ये शब्दस्पर्शाभ्यां वायुः इत्यादिक्रमेण पञ्चभ्यो धरणी इति मन्यन्ते । गुणसमुदायमात्रं च पृथिवी, नान्यो गुणी कश्चित् । अस्मिंश्च तत्त्वकलापे ऊर्ध्वोर्ध्वगुणं व्यापकं, निकृष्टगुणं तु व्याप्यं । स एव गुणस्य उत्कर्षो—यत् तेन विना गुणान्तरं न उपपद्यते, तेन पृथिवीतत्त्वं शिवतत्त्वात् प्रभृति जलतत्त्वेन व्याप्तम्, एवं जलं तेजसा इत्यादि यावच्छक्तितत्त्वम् ।

भूतानि तन्मात्रगणेन्द्रियाणि मूलं पुमान्कञ्चुकयुग्सुशुद्धम् ।
विद्यादिशक्त्यन्तमियान्स्वसंवित्सिन्धोस्तरङ्गप्रसरप्रकारः ॥

•

सअलतत्तपरिउण्णउ सअलतत्तउत्तिण्णउ ।
परिआणहुअत्ताण्णउ परमविण समाणउ ॥

इति श्रीमदभिनवगुप्ताचार्यविरचिते तन्त्रसारे तत्त्वस्वरूपप्रकाशनं नामाष्टममाह्निकम् ॥ ८ ॥

## अब तत्त्वाध्वा का निरूपण किया जाता है

यह जो स्वातंत्र्यशक्ति के विस्तार रूपी भुवन समूह की बातें कही गयी हैं जिसके अन्तर्गत रूप में अनन्त और विचित्र भोक्ता और भोग्य विषय हैं, उन सब में अनुस्यूत जो महाप्रकाश हैं वही महासामान्य[1] के सदृश परमशिव वर्तमान हैं। लेकिन जो कतिपय भेदविशिष्ट विषयों में अनुगत है वह तत्त्व कहलाता है।[2] जैसे पृथिवी धृति, कठिनता और स्थूलतारूप धर्म से युक्त है जो कालाग्नि से वीरभद्र तक भुवनों के पति द्वारा अधिष्ठित समस्त ब्रह्माण्डों में अनुगत धर्म हैं। इन तत्त्वों का कार्य-कारणभाव प्रदर्शित किया जा रहा है। यह दो प्रकार हैं—पारमर्थिक और कल्पित।[3]

---

१. संसार के सभी घटों में जैसे घटत्व रूप सामान्य धर्म स्थित है उसी प्रकार द्रव्यत्व रूप सामान्य धर्म घटत्व से भी व्यापक है, वह केवल घटों में ही नहीं सभी द्रव्यों में अनुस्यूत है। परमशिव भी उसी प्रकार सर्वत्र वर्तमान हैं, इसलिए उन्हें महासामान्य के सदृश कहा गया है। परमेश्वर प्रकाश-रूपी है उन्हीं के प्रकाश से विश्व की सभी वस्तुएँ प्रकाशमान हैं, इसलिए उन्हें सामान्य कहा गया है।

२. धृति, काठिन्यादि धर्म केवल पृथ्वी में पाये जाते हैं, इसलिए इन धर्मों को जहाँ तक पाये जाते हैं, वहाँ तक पृथ्वी तत्त्व का विस्तार है।

३. लौकिक दृष्टि से सृष्टि आदि के रूप में जो कुछ प्रतीत होते हैं वे सब स्वतन्त्रप्रकाश - स्वरूप परमेश्वर का ही खेल है, इसलिए जिसे हम सृष्टि के रूप में देखते हैं, वह वस्तुतः स्वरूप का ही अभिन्न रूप है और जो संहार रूप में प्रतीत होता है वह वस्तुतः स्वरूपविश्राम का रूप है। कोई भी ऐसी स्थिति नहीं है जो स्वरूप से अतिरिक्त है, इसलिए काल्पनिक कार्यकारणभाव कोई वास्तविक स्थिति नहीं है। यद्यपि वास्तविक स्थिति इस प्रकार है तो भी मायिक स्थिति की व्याख्या के लिए काल्पनिक कार्य-कारणभाव स्वीकृत है। इस प्रकार कार्यकारणभाव नियति नियन्त्रित है ऐसा मानना पड़ता है।

पारमार्थिक कार्यकारणभाव इतना तक है कि कर्तृस्वभाव[1] स्वतन्त्र परमेश्वर ही शिव से आरम्भ होकर पृथ्वी तक तत्त्वशरीर स्वयं धारण करते हुए अपने स्वरूप से अभिन्न अथच अपने में ही विश्रान्त होकर प्रकाशमान हैं। कल्पित कार्यकारणभाव भी परमेश्वर की इच्छा से नियति के बल से[2] निर्मित है।

---

१. किसी भी कार्य की उत्पत्ति में चेतनकर्तृकता अवश्य ही स्वीकार करना पड़ता है। इसका तात्पर्य यह है कि जब तक चेतन सत्ता का सन्निधान न हो तब तक अन्य बहुविध सामग्री की उपस्थिति रहने पर भी वस्तु की उत्पत्ति नहीं होती है। घट के निर्माण में दण्ड, चक्र, मृत्तिका और कुम्भकार आदि को कारण माने जाते हैं, लेकिन अलग-अलग रूप में ये कारण नहीं अपितु जब सभी एकत्रित होकर सन्निहित होते हैं तभी वे सामग्री कहलाते हैं। इस तान्त्रिक सिद्धान्त के अनुसार इन सबका पर्यवसान या विश्रामभूमि वास्तव में संविद्रूपी प्रमाता है। वही सामग्री है।

२. लौकिक दृष्टि में जो कार्यकारणभाव है वह नियतिनियन्त्रित है, लेकिन पारमार्थिक कार्यकारणभाव अभेदनिमित्तोपादान होने के कारण अर्थात् चिति या चैतन्य ही जगद्रूप में भासित होने के कारण कार्यकारणभाव पारमार्थिक है। इस विषय में परात्रिंशिका विवरण में जो स्पष्टीकरण मिलता है उससे धारणा स्पष्ट हो सकता है। पृथ्वी से लेकर शिव तक जितने तत्त्व हैं वे सभी अपने अस्तित्व के लिए पूर्ववर्ती तत्त्व पर निर्भर है। पृथ्वी जल के द्वारा धृत है, जल से ही उसकी कठिनता आती है। इसी प्रकार सभी भूतों का अस्तित्व बिना तन्मात्रा से, तन्मात्रायें भी इन्द्रियों के जृम्भण के बिना, इन्द्रियों का जृम्भण तत्तत् अध्यवसाय के बिना, और ये सब आदि तथा अविभक्त, सब पदार्थों में अन्वित सूक्ष्मरूपी मूलकारण के बिना, फिर यह मूलप्रकृति भी भोग्य होने के कारण भोक्ता के बिना, फिर भोक्ता पुरुष भी सभी भोग्य वस्तुओं के विभागभागी है, इसलिए संकुचित है। इस प्रकार जो संकोच पुरुष में आरोपित है—जो कला, काल, नियति, राग और विद्यारूपी है, वह बिना संवित् से सम्भव नहीं। लेकिन संवित् तो अखण्ड है, वह कैसे संकोच के कारण स्वातन्त्र्य शक्ति रूपी माया के बिना, संकोच का कारण रूपी स्वातन्त्र्य संकोच के अव-भासना तारतम्यशील है— अर्थात् यह पहले ईषत् असंकुचित, असंकुचित, ईषत् विकासी, विकस्वररूप के बिना, फिर यह भी परिपूर्ण प्रकाशमय

वह ( कार्यकारणभाव ) जितने अंश में जब नियम से पूर्व और अपर भाव के रूप में अवभासित होता है उसमें यद्यपि दण्ड, चक्र, आदि कारण अधिक जैसे है तो भी स्वरूप का अनुगम इतने दूर तक भी वर्तमान है। इसलिए योगी की इच्छा से अंकुर का उद्गम होता है और बीज से भी होता है; स्वप्न आदि में घट से भी होता है।

वहाँ भी परमेश्वर की कर्तृता का अभाव नहीं रहता है, अतः अकल्पित पारमार्थिक सत्ता वहाँ भी वर्तमान हैं। पारमार्थिक[1] स्थिति सभी का आधार है इसलिए कल्पित कार्यकारणभाव की चर्चा जो की गयी है वह सम्भव हो सकता है, अन्य प्रकार से अर्थात् पारमार्थिक सत्ता

---

भैरव के बिना कैसे सम्भव है। इस प्रकार अद्वैतदृष्टि से देखने पर सभी संविदात्मक प्रतीत होने लगता है।

१. शिव स्वरूपतः चिन्मात्र स्वभाव हैं। वह पूर्ण हैं और सर्वथा अभिलाष-शून्य हैं। मायिक भूमि में जीवों में जो अभिलाषाएँ उठती हैं वे किसी प्रकार अभावबोध के कारण ही उठती हैं। परिपूर्ण-स्वभाव परमेश्वर में किसी प्रकार अभाव न रहने के कारण अभिलाषा का होना सम्भव नहीं। उनमें निरन्तर अपने चमत्कार रस का आस्वादन की उन्मुखता स्वातन्त्र्य-वश आती हैं। जो तत्त्वपञ्चक शिव, शक्ति, सदाशिव, ईश्वर और शुद्ध विद्यारूप हैं वह माया के ऊपर स्थित शुद्ध अध्वा में स्थित है और तुर्यरूप है, स्वातन्त्रता के कारण ये तत्त्वपञ्चक चमत्कार रस का ही तरतमभाव है, इस तारतम्य के कारण सबसे पहले अहं रूप शक्तिदशा अवलम्बित कर परम संवित् प्रकाशमान है। इसके अनन्तर 'अहमिदं' इस प्रकार परा-मर्शात्मक अवभासना होती है। शुद्ध चिन्मात्र रूप अधिकरण जो 'अहं' इत्याकारक है उसमें अस्फुट चित्र के समान 'इदं' प्रकाशमान है। यह परामर्श 'अहमिदं' रूप है, जहाँ अहं ही मुख्य है, इदं गौण है। इस सदाशिव तत्त्व के अन्तर्गत मन्त्रमहेश्वर रूपी जो प्रमातृवर्ग हैं उनके सम्मुख अन्तःकरण-वेद्य पदार्थ के समान जो चित् विशेष सामान्य है वही सदाशिव-तत्त्व है। मन्त्रेश्वररूपी प्रमाता के सम्मुख वही 'इदमहं' इस प्रकार परा-मर्शात्मक होकर स्फुट चित्र के समान भासता है, वही ईश्वर तत्त्व है— यहाँ इदं रूपी वेद्य अहं के साथ अभिन्न होकर भासता है। इस परामर्श में अहं गौण है, इदं मुख्य है। शुद्धविद्या में ये गौणमुख्यभाव नहीं रहता है, इस तत्त्व में जो प्रमातृवर्ग है वे मन्त्र कहते हैं।

के अभाव से नहीं। इसलिए सामग्री[1] की कारणता युक्तिसिद्ध है वह सामग्री स्वतन्त्र चैतन्य के असामान्य शक्ति ( महिमा ) के कारण सब प्रकार भावों को एक सूत्र में ग्रथित करनेवाली बनती है। वह सामग्री नियम पूर्वक अपने-अपने देश और कालरूपी भाव समूह का स्वभाव धारण करती है और भिन्न भिन्न वस्तुओं के निर्माण के समय तत्तत् रूप धारण करता है। सामग्री एक ही प्रकार रहने पर भी सहकारी कारणों का समावेश जैसे जैसे अधिक होने लगता है कार्य भी अन्य प्रकार बन जाता है। इससे कार्यों के विभिन्नरूपता में जो तरतमभाव है उसकी पुष्टि होती है। इस प्रकार हम देखते हैं कि चैतन्यस्वरूप स्वतंत्रस्वभाव परमेश्वर ही विश्वभावमय शरीर धारण करते हुए घट के निर्माता है, कुम्भकार का चैतन्य भी उनसे अभिन्न है। कुम्भकार का शरीर भी ( घट आदि के समान ) भावराशि में स्थित है। अब प्रश्न उठाता है ऐसे होने पर कुम्भकार शरीर में कर्तृत्व का अभिमान कैसे होता है? इसका उत्तर यह है कि यह अभिमान परमेश्वर द्वारा ही कृत है जो घट आदि के समान होगा। अतः सामग्रीबाद। (घट के निर्माण में दण्ड, चक्र आदि) भी विश्व-शरीर संवित् की ही कर्तृता का ही समर्थन करता है। मेरु में रहकर

---

१. त्रिक दर्शन में सात प्रकार प्रमाताओं का उल्लेख मिलता है। ये प्रमाताएँ प्रलयाकल, विज्ञानाकल, मन्त्र, मन्त्रेश्वर, मन्त्रमहेश्वर और शिव हैं। मल तीन प्रकार हैं—आणव, मायीय और कार्म। अणु शब्द से पूर्ण अहं बोध से शून्य संकुचितम्मन्य जीव को समझना चाहिए। इस मल का स्वरूप दो प्रकार हैं—१. चेतन्यरूपी आत्मा में आत्मत्व ज्ञानाभाव है, २. अनात्मा अर्थात् देह आदि में आत्मबोध है। मायामल भिन्नवेद्यता बोध है। कार्ममल पुण्य तथा पाप कर्मरूप है। इन मलों को पाश भी कहते हैं। पाश से सम्बद्ध जीव भी तीन प्रकार हैं—जैसे विज्ञान केवल, प्रलयाकल और सकल। सकल जीव तीनों प्रकार पाशों से बद्ध हैं। लेकिन उनमें जिनके मल परिपक्व हो जाते हैं उनमें से ११८ शिवजी के अनुग्रह से मन्त्रेश्वर दशा प्राप्त करते हैं। प्रलयाकल जीवों में जिनके मल परिणत हो जाते हैं उनमें से कुछ भुवनों के स्वामी बनते हैं। विज्ञान केवली जीव आणव मल से युक्त हैं—ये दो प्रकार हैं—एक समाप्त कलुष जो विद्येश्वर दशा को प्राप्त करते हैं और जो असमाप्त कलुष हैं वे सात करोड़ महामन्त्र रूप हैं।

उस प्रकार घट का निर्माण नहीं होता है। कार्यकारणभाव का इस प्रकार कल्पना होने पर विभिन्न शास्त्रों में विभिन्न तत्त्वों की जो बहु विचित्रताएँ दिखलाई पड़ती हैं वह भी युक्तिसिद्ध बन जाती है जैसे गोबर से, कीट से, योगी की इच्छा से, मन्त्र से, वृश्चिक के आविर्भाव के सदृश इस विषय में अपने तन्त्र की दृष्टि से उसे कल्पित ही मानता हूँ, पारमार्थिक नहीं।

परमेश्वर पाँच शक्तियोंसे परिपूर्ण हैं ऐसा कह गया हैं। वे अपनी स्वतन्त्रता से ( उन पाँचोंमें ) किसीको मुख्यरूप से प्रकट करते हुए स्थित रहते हैं। चित् शक्ति की प्रधानता[1] आने पर वही शिवतत्त्व है, आनन्द की प्रधानता में शक्तितत्त्व, इच्छा की प्रधानतामें सदाशिवतत्त्व है। यह इच्छा ज्ञान और क्रिया का साम्यरूप है और उसका अभ्युपगम स्वभाव है। ज्ञानशक्ति की प्रधानता में ईश्वरतत्त्व, क्रियाशक्ति की प्रधानता में विद्यातत्त्व है। इन तत्त्वों के अधिपति शिव, शक्ति, सदाशिव, ईश्वर और अनन्त हैं। ब्रह्मा जैसे निवृत्ति कला के अधिष्ठाता हैं। सामान्यरूपी इनके जो अनुगामी हैं वे भी पाँच हैं जैसे शाम्भव, शाक्त, मन्त्रमहेश्वर, मन्त्रेश्वर और मन्त्र-इस प्रकार शुद्ध अध्वा है।

इतने दूर तक साक्षात् शिव ही कर्ता हैं। लेकिन अशुद्ध अध्वाको अनन्त जिनका दूसरा नाम अघोरेश हैं, सृजन करते हैं, क्योंकि ईश्वर की इच्छा से क्षुब्ध संकुचित आत्मवर्ग के भोग की सिद्धि के लिए ( ऐसी सृष्टि होती है )। यहाँ लोलिक शब्द का अर्थ अपूर्णम्मन्यता ( मैं संकुचित हूँ इस प्रकार अभिमान ) रूप परिस्पन्द है जो विषय विहीन अभिलाषमात्र ही है और जिसमें भविष्य में परिच्छिन्नता की योग्यता है[2] इसलिए मल पुरुष का कोई पृथक् तत्त्व नहीं है। लेकिन रागतत्त्व कर्मावच्छिन्न

---

१. यद्यपि कर्म ही संसार का कारण है लेकिन अपूर्णम्मन्यता अर्थात् अपना पूर्ण ज्ञान स्वरूप की अख्याति या अज्ञान अर्थात् संकुचित ज्ञान कार्म मल का भी कारण है। मल कोई दूसरा तत्त्व नहीं है, इसके उत्तर में कहा गया है कि मल क्रिया रूप नहीं है, अपितु इच्छामात्र है। भविष्य में जिन जीवों में जो परिच्छिन्नता आनेवाली है उसकी योग्यता मात्र इसमें है।

२. 'मुझे कुछ प्राप्त हो' इस प्रकार सामान्याकार कर्म है।

अभिलाष रूप है जहाँ कर्म केवल कर्मरूप है[1], राग जो बुद्धि का धर्म है वह बुभुक्षा, पिपासा रूप होकर विचित्र रूप धारण करता है—इसका विभाग के बारे में आगे बतलायेंगे। यह जो मल है वह ईश्वर के स्वरूप गोपन करने की इच्छा से भिन्न अन्य कुछ नहीं है, फिर यह स्वरूप-गोपन इच्छात्मक होकर ही पृथिवी वस्तुरूपी है। यह मल विज्ञान केवली आत्मा में वर्तमान है, लेकिन वह मल ध्वंसोन्मुख है इसलिए अपना कार्य कर्म की पुष्टि उससे नहीं होती है। प्रलयाकेवली आत्मा में मल फलोन्मुख होकर स्थित है—अतः कर्म मल की सहकारिता प्राप्त कर संसार के वह नाना प्रकार भोग के सम्पादन का निमित्त बनता है। इसलिए यह ठीक ही कहा गया है कि विभिन्न प्रकार भोग की वासनाओं से मलिन अणुओं ( जीवों ) के भोग के सम्पादन के लिए श्रीमान् अघोरेश सृष्टि के कार्य करते हैं। मल का क्षोभ ईश्वर की इच्छारूपी बल से होता है, क्योंकि जड़ (अचेतन) वस्तु का स्वभाव से कहीं कुछ करने की शक्ति नहीं रहती है। जिसे अणु कहते हैं वह चित् और अचित् रूप का आभासन है, उसका (अणुका) जो चिद्रूप है वह ऐश्वर्य रूप ही है और जो अचिद्रूपता है वही मल है, उसकी उत्पत्ति

---

१. कला का स्वरूप स्वल्प कर्तृत्व रूप है। इस स्वरूप में विशेषणभाग किञ्चित् अर्थात् स्वल्प है और इसका विशेष्यभाग कर्तृत्व है। यही कला माया से उत्पन्न होती है। कला के कारण ही पुरुष में जो पूर्णकर्तृत्व है वह आवृत होकर स्वल्पकर्तृत्व आ जाता है। ज्ञान के बिना कर्तृत्व किस आधार पर होगा इसलिए कला से अशुद्ध विद्या का उदय होता है जो पुरुष में स्वल्पज्ञता लाती है। लेकिन इतने से ही आत्मा को अपूर्णता पूरी नहीं होती क्योंकि यह जो स्वल्पता है जिसके कारण आत्मा क्यों एक विशेष वस्तु को ही जानता है और विशेष वस्तु के करने में ही समर्थ है—इसके उत्तर में कहा जाता है कि उस पशु की आसक्ति या राग ही विशेष वस्तु की ओर उसे आकृष्ट करता है और सभी प्रकार के भोग्य विषय अशुचि होने पर भी उसे अच्छा लगता है। जीव का स्वल्प कर्तृत्व स्वल्पज्ञत्व और 'मुझे कुछ मिल जाय' इस प्रकार राग के अलावा उसका कर्तृत्व भी काल के द्वारा खण्डित हो जाता है और इसका स्वरूप 'मैंने किया, करता हूँ, करूँगा' इस प्रकार कालाधीन होता है। फिर इसके अनन्तर वह जीव 'इस कारण से इस प्रकार कार्य की उत्पत्ति होती है' ऐसे नियम के भी अधीन बन जाता है।

परमेश्वर की इच्छारूपी है और उसी इच्छा से निरन्तर जो जो वस्तुएँ उत्पन्न होनेवाली हैं और जिसका रूप अचेतनरूप से आभासित होंगे वही जड़ रूपी माया नामका तत्त्व है जो समस्त कार्य वस्तुओं का व्यापक है और उपादान भी है। इस उपादानरूपिणी मायातत्त्व के आभासन करनेवाली परमेश्वर की माया नाम की जो शक्ति है वह तत्त्वरूपिणी माया से भिन्न है। इसी प्रकार कला आदि तत्त्वों से लेकर पृथ्वी तत्त्व तक सभी की द्विरूपता है। इनकी द्विरूपता के सम्बन्ध में श्रीअभिनवगुप्त के गुरुचरणों ने प्रमाण का भी उल्लेख किया है। जो कुछ संकल्प में पृथग् रूप में भासित होते हैं वे बाहर भी स्फुट रूप से घट जैसे भासते हैं। अतः माया, कला और आकाश कुसुम आदि के विषय में यही मार्ग है इस विषय में हेतु केवलान्वयी है। इस प्रकार से माया, कला, प्रकृति और बुद्धि आदि विषयों में साक्षात्काररूपी ज्ञान जिनको उत्पन्न होता है वे भी सिद्ध पुरुष हैं—यह सिद्ध हुआ। इस प्रकार की स्थिति में मायातत्त्व से विश्व का उदय होता है। यह विश्वसृष्टि यद्यपि क्रमविहीन है तो भी कार्यकारण-भाव की काल्पनिकता मानने पर क्रम का अवभास भी होता है। इसका ( क्रमका ) उल्लेख किया जा रहा है। प्रत्येक आत्मामें कला आदि वर्ग भिन्न-भिन्न है, क्योंकि उसके कार्य कर्तृत्व आदि का स्फुरण प्रत्येक आत्मा में भिन्न-भिन्न रूप में अनुभूत होता है। कभी-कभी वह वर्ग ( कलादि ) भिन्नता को छोड़कर ईश्वर की इच्छा से एक भी बन जाता है नृत्य, गीत और वादन में सामाजिक पुरुषों को जैसे एकतानता आती है उसी प्रकार यह सब कला आदि वर्ग जब शुद्ध होकर परमेश्वर विषयक बनता है और उनके स्वरूपलाभ के अनुकूल बनकर अपने-अपने कार्य करता है तब वही संसार का प्रतिकूल है। यह शुद्धता परमेश्वर की शक्तिपात के कारण वैसा बनता है—इस विषय में आगे शक्तिपात की व्याख्या के समय बतलायेंगे। अशुद्ध कला आदि इसके विपरीत हैं, माया से कला उत्पन्न होती है—जो सुप्त अणु में किंचित् कर्तृत्व का आधान करती है। अणु के साथ कला का योग ही संसाररूपी बीज की उच्छूनता ( किंचित् विकास ) है। माया और अणु ( जीव ) के संयोग से उत्पन्न कला माया में विकार उत्पन्न करती है। अणु आत्मा जो स्वभावतः अविकारी है उसमें नहीं, अतः कला माया का ही कार्य है। इस प्रकार परस्पर घनिष्ठसंश्लेष (सम्पर्क) होने के कारण पुरुष और कला में पृथक्त्व का भान नहीं होता है। माया गर्भ में स्थित किसी अधिकारी ईश्वर की प्रसन्नता

से सब प्रकार कर्म के नाश होने पर माया और पुरुष में विवेक उत्पन्न होता है, जिसके फलस्वरूप माया के ऊपर भूमि में विज्ञानाकल जीव स्थित रहते हैं, वे कभी माया से निम्न भूमि में नहीं जाते। इसी प्रकार जिसको कला और पुरुष में विवेक उत्पन्न हुआ है वह कला के ऊर्ध्वं भूमि में रहता है। जिसे प्रकृति पुरुष विवेक हुआ है वह प्रधान से निम्नभूमि में नहीं जाता है। मल और पुरुषमें विवेक सम्पन्न होने पर शिवसमानता आती है, पुरुष की पूर्णता सम्बन्धी साक्षात्कार होने पर शिवत्व ही है। अतः कलातत्त्व ही किंचित् कर्तृत्व का आधान करनेवाला है, लेकिन जो अज्ञान है उसमें कर्तृत्व नहीं आ सकता है, अतः किंचित् ज्ञानदायिनी अशुद्ध विद्या जो कला से उत्पन्न हुई, वही विद्या बुद्धि की ओर देखती है और उसमें स्थित सुख आदि को विवेक पूर्वक ग्रहण करती है, क्यों कि बुद्धि गुणों से संकीर्ण होने के कारण बुद्धि में प्रतिबिम्बित वस्तुओं को एक दूसरे से विविक्त रूप में ग्रहण नहीं कर सकती है। इसलिए बुद्धि में प्रतिबिम्बित भाव समूह का विवेचन विद्या के द्वारा होता है, किंचित् कर्तृत्व के किंचित् अंश की सिद्धि के लिए किसी विशेष विषय सम्बन्धी कर्तृत्व के अर्थ में इसका तात्पर्य पर्यवसित होता है, किसी विशेष विषयक कर्तृत्व का होना रागतत्त्व का कार्य है। किसी विशेष विषयक कार्य तो अवैराग्य से ही सम्भव हो सकता है—ऐसी आपत्ति के उत्तर में कहा जाता है कि अवैराग्य युक्त जीवों में भी राग का अभाव दिखलाई पड़ता है,—और वैराग्य रहने पर भी धर्म आदि में अनुराग दिखलाई पड़ता है। भोजन के द्वारा तृप्त पुरुष में अवैराग्य का अभाव ( वैराग्य ) रहने पर भी हृदय में राग का अभाव नहीं रहता है। राग के अभाव होने पर अवैराग्य की अनुत्पत्ति का प्रसंग होगा। काल तो कार्यों का कल्लन करता हुआ उस कलना के द्वारा कर्तृत्व में परिच्छिन्नता लाता है। 'क्वचित्' इस अंश में समानता रहने पर भी इसी विषय में ही कर्तृत्व है इस प्रकार का होना नियति का कार्य है। कार्यकारणभाव में भी नियति का ही व्यापार है। अतः कला से इन चारों की उत्पत्ति हुई है। किसी वस्तु इस समय जानकर उस विषय में अनुरागी बनकर करता हूँ—इस प्रकार जो चैतन्य शरीररूपी पुर्यष्टक में स्थित है वह पशु कहलाता है। यह जो मायादिषट्क है उसे छः कंचुक कहते हैं। क्यों कि संवित् ( चैतन्य ) के माया के द्वारा आवरण डाले जाने पर उसके ऊपर कला आदि की स्थिति कंचुक ( आवरण ) के समान होती है।

इस प्रकार से देखने पर माया का कार्य जो किंचित् कर्तृत्व है उसमें किंचित् रूपी विशेषण विशिष्ट कर्तृत्वरूपी जो विशेष्य है उसमें जो कला[1] काम करती है वह विद्या आदि तत्त्वों को जननी ( कारण ) है—ऐसा इसका निरूपण हुआ है। अब इसका विशेषणरूपी जो भाग ( अंश ) है जिसका किंचित् शब्द से उल्लेख हुआ है वह ज्ञेय तथा कार्यरूप है। जब वही कला उसको अपने स्वरूप से अलग कर देती है तब वह सुख दुःख मोहात्मक होकर और सभी भोग्य पदार्थों के अनुगामी बनकर एक सामान्म रूप धारण कर लेती है और जिससें प्रकृतितत्त्व की उत्पत्ति होती है जिसका दूसरा रूप उन गुणों का साम्यरूप है—इस प्रकार से भोक्तारूप और भोग्य उभय एक ही साथ कलातत्त्व के अधीन होकर उत्पन्न होते हैं। इस विषय में इनकी सृष्टि वास्तव में विना क्रम[2] से होती है—ऐसा कहा

---

१. जब सृष्टि की धारा प्रवर्तित होती है तब जो जीव उस धारा में पतित हो जाता है उस समय उसके सम्मुख कोई क्रम प्रतिभात नहीं होता है, लेकिन योगी के साधनमार्ग में चलते समय क्रम अवश्य देखने को आता है। यह जानना उचित है कि सृष्टि युगपत् होती है। किसी-किसी शास्त्र में नियति के बाद काल का उल्लेख हुआ है, लेकिन यहाँ नियति का उल्लेख काल के अनन्तर हुआ है क्योंकि कार्यकारण सम्बन्धी नियम का जो व्यापार है अर्थात् कारण जो कार्य के पूर्वगामी है और कार्य जो कारण के बाद आने वाले हैं, बिना काल के अवच्छेद से कैसे सम्भव हो सकता है, इसलिए काल का उल्लेख नियति के पहले हुआ है।

माया आदि कंचुक षट्क के द्वारा जो प्रमाता संकुचित हो जाता है वह 'विदि क्रिया' का कर्ता है, आगमों में उसे अणु कहते हैं। यही पच्चीसवा तत्त्व पुरुष है।

२ यद्यपि पुरुष में कर्तृत्व अनवच्छिन्न है लेकिन उस कर्तृत्व में किञ्चित् विशेषण रहने के कारण उसकी कर्तृत्वशक्ति सीमित हो जाती है और किसी वेद्य सम्बन्धी कर्तृत्व में वह पर्यवसित होती है। यह जो वेद्य है वह कोई विशिष्ट वेद्य नहीं अपितु सामान्य वेद्यात्मक प्रधानरूपी तत्त्व है। कलातत्त्व उस भोग्यरूपी तत्त्व को बाहर प्रकट कर देती है। कला के कारण ही एक ओर अणुरूपी भोक्ता और दूसरी ओर भोग्यरूपी प्रधान का जन्म होता है। अद्वय सिद्धान्त के अनुसार भोक्ता ही भोग्य रूप में स्थित है लेकिन माया के कारण भेदभाव का उदय होता है।

गया है, लेकिन क्रम का भी अवभासन भी है—यह भी कहा गया है। यह क्रम विद्या और राग आदि में विचित्र प्रकार देखा गया है जैसे कोई जीव किसी वस्तु से अनुरक्त होकर बाद में उसे जानता है और कोई पहले किसी वस्तु को जानकर बाद में अनुरक्त होता है। इसलिए विद्या राग आदि का भिन्न प्रकार क्रमनिरूपण रौरव आदि शास्त्रों में जो कहा गया है उसमें कोई विरोध हुआ ऐसा नहीं समझना चाहिए। अतः जो भोग्यसामान्य[1] है वह प्रधान ही है और जो प्रक्षोभ है वह गुणतत्त्व है। इसमें वही सुख है जहाँ भोग्यरूप प्रकाशात्मक सत्त्व उपस्थित है, दुःख प्रकाश तथा अप्रकाश का आन्दोलनात्मक है अतः यह रजसरूप और क्रियात्मक है, मोह तमसात्मक है जहाँ प्रकाश का अभाव है। ये तीनों वस्तुतः भोग्यरूप हैं। अतः क्षुब्ध प्रधान से अन्य कार्यों की उत्पत्ति होती है। अक्षुब्ध प्रकृति से नहीं। अव्यक्त और महत् के बीच में क्षोभ अवश्य ही मानना पड़ता है—इससे सांख्य दृष्टि से अज्ञात पृथग्रूप गुणतत्त्व[2] है। प्रकृति में यह क्षोभ तत्त्व के अधिपति ईश्वर के अधिष्ठान से उत्पन्न होता है, नहीं तो किसी नियत पुरुष के प्रकृति की प्रवृत्ति सिद्ध नहीं होती। इसके अनन्तर ( क्षोभ के अनन्तर ) गुणतत्त्व से बुद्धितत्त्व उत्पन्न होता है

---

१. बुद्धि के ऊपर तथा प्रकृति के नीचे गुणतत्त्व का स्थान है। प्रकृति गुणों की साम्यावस्था का नाम है। उस स्थिति में गुणों में किसी प्रकार क्षोभ नहीं रहता। जब तत्त्वाधिष्ठाता ईश्वरेच्छा से गुणों में वैषम्य का उदय होता है तब उसे क्षोभ कहते हैं। प्रकृति का जो क्षुब्धरूप है वही गुणतत्त्व है। यह जानने योग्य बात है कि प्रकृति के दो रूप हैं, एक उसकी साम्यावस्था है और दूसरी वैषम्यावस्था है। गुणतत्त्व प्रकृति से भिन्न कोई तत्त्व नहीं है। संसार की प्रवृत्ति क्षुब्ध गुणतत्त्व से होती है अक्षुब्ध प्रकृति से नहीं, जिस पुरुष में भोगलिप्सा समाप्त हो गयी है ईश्वरेच्छा से प्रकृति में उसके लिए क्षोभ उत्पन्न नहीं होता है, लेकिन इसके विपरीत भोगेच्छु के लिए श्रीकण्ठनाथ प्रकृति को क्षुब्ध करते हैं। इसलिए मुक्त पुरुष के लिए ईश्वर प्रकृति में कोई विकार उत्पन्न नहीं करते हैं।

२. बुद्धि आत्मा रूपी प्रकाश के प्रतिबिम्ब का आधार है। वह एक ओर बोध का प्रतिबिम्ब धारण करती है, दूसरी ओर विषयों का। पुरुषरूपी प्रकाश का प्रतिबिम्ब धारण करने के कारण बुद्धि जड़ होती हुई भी विषयों का प्रकाशन कर सकती है।

जिसमें पुरुषरूपी प्रकाश और विषय का प्रतिबिम्ब अर्पित होता है। बुद्धितत्त्व[1] से अहंकार उत्पन्न होता है। जिससे बुद्धि में प्रतिबिम्बित वेद्य वस्तुओंके सम्पर्क से पुरुषरूपी प्रकाश मलिन होकर शुक्ति में रजत के अभिमान के सदृश अनात्मा में आत्माभिमान रूपी अहंकार का उदय होता है।[2] इसलिए 'कार' शब्द से अहंकार कार्यवस्तु है—ऐसा कहा गया है। यह सिद्धान्त सांख्य मत के अनुसार ठीक नहीं लगता हैं, क्योंकि वह सिद्धान्त आत्मा की 'अहं विमर्शमयता' का अंगीकार नहीं करता है, लेकिन हमलोग उसकी कर्तृता भी स्वीकार करते हैं अर्थात् आत्मा कर्ता है ऐसा मानते हैं। इस शुद्ध विमर्श का कोई प्रतियोगी नहीं है, यह स्वात्मचमत्कार रूप अहं है।

यह हुआ अहंकार का इन्द्रियात्मक स्वरूप[3] उसकी प्रकृतिरूपता

---

१. बुद्धिवृत्ति रूपी प्रकाश में 'मैं यह करता हूँ, यह जानता हूँ' इस प्रकार जो अभिमान है अहंकार उसी स्वरूप का है। अनात्मवस्तु में आत्माभिमान के अलावा इसका एक असाधारण कार्य भी है। अहंकार ही अपने संरम्भ के दल से प्राणों का प्रेरक है; जब उसकी संरम्भरूपी प्रेरणा की समाप्ति हो जाती है तब जीवों की मृत्यु होती है।

२. अहंकार के सात्त्विक भाग से मन और पाँच ज्ञानेन्द्रियों की उत्पत्ति होती है। मन में एक विशेषता यह है कि वह सब इन्द्रियों के विषयों से सम्बन्ध रखता है, किन्तु इन्द्रियाँ नियत विषयक हैं—इसका कारण क्या है, इसके अनुसन्धान करने पर ज्ञात होता है कि अहंकार मन के कारण होते समय तन्मात्राओं के अविशिष्ट कर्ता है, लेकिन ज्ञानेन्द्रिय आदि के जन्म में वह नियतरूप है। इसलिए इन्द्रियाँ नियत विषयक हैं, जैसे श्रोत्र शब्द का ही ग्रहण करता है, स्पर्श का नहीं, लेकिन मन सर्वविषयक है क्योंकि मन अहंकार के सात्त्विक अंश से उत्पन्न होकर भी अनियतविषयक या सर्व-विषयक है।

३. बुद्धि, अहंकार और मन अन्तःकरण हैं जिसके अध्यवसाय, अभिमान और संकल्प आदि वृत्तियाँ हैं। प्राण को अन्तःकरण नहीं कहा जा सकता है, क्योंकि वह जड़ है लेकिन बुद्धि आदि जड़ होने पर भी उनमें चेतन का सीधा सम्पर्क है क्योंकि कारणरूप अहंकार में प्राणों की प्रेरकता है। यह बिना इच्छा से और इच्छा भी बोध या ज्ञान के बिना होना सम्भव नहीं है—ये सभी गुण बुद्धि अहंकार और मन में वर्तमान हैं।

सत्त्व आदि के भेद से तीन प्रकार हैं जिसमें सात्त्विक अंश वह है जिससे मन और पाँच ज्ञानेन्द्रियाँ उत्पन्न होते है, उसमें मन जो कार्य है उसका जनक या कर्ता अहंकार है जिसमें शब्दतन्मात्रा को उत्पन्न करने का सामर्थ्य है। श्रोत्र का कारण होता हुआ वही शब्दजनक है, इस प्रकार घ्राणेन्द्रिय में वही गन्धजनकता की शक्ति रखता है। इन्द्रियों की भौतिकता युक्तिसिद्ध नहीं है—मैं सुनता हूँ इस प्रकार 'मैं' का अनुगम रहने के कारण इन्द्रियाँ स्पष्टतया आहंकारिक हैं और वे ( इन्द्रियाँ ) करण होने के नाते इनके कर्ता के साथ सम्बन्ध होना अवश्य चाहिए, नहीं तो दूसरे करण के योग स्वीकार करने पर अनवस्था आ जाती है। अहंकार ही कर्ता और करणों में कर्ता का अंश है, इसलिए पुरुष के दो मुख्य करण हैं—ज्ञानरूप अंश में विद्या और क्रिया में कला है क्योंकि अन्धा और पंगु ( लंगड़े ) में अहन्तारूप ज्ञान ( रूपज्ञान ) और क्रिया ( गमन क्रिया ) अभाव नहीं रहता। तन्मात्राओं की बलवत्ता होने पर सात्त्विक अहंकार में जो विशेषता आती है उससे पाँच कर्मेन्द्रियों का उदय होता है। 'मैं चलता हूँ' इस प्रकार अहंकार से युक्त और कार्य करने में समर्थ इन्द्रिय ही पादेन्द्रिय है, उसका मुख्य अधिष्ठान बाहरी पैर, अन्यत्र भी वही इन्द्रिय है, क्योंकि पैर से रहित पुरुष में भी गति का अभाव नहीं रहता है। यह कहना उचित नहीं कि उस हेतु से कर्तव्य का सांकर्य होगा, क्योंकि क्रिया मात्र ही करण का कार्य है, गमन आदि का मुख्यरूप क्रिया है, रूप आदि का बोध की क्रियारूपता नहीं है, वैशेषिक शास्त्रा में वे गुण कहते हैं, इसलिए कर्मेन्द्रियवर्ग अवश्य ही मानना चाहिए। उनकी संख्या पाँच हैं क्योंकि अनुसन्धान पाँच ही है। जब बाहर त्याग की अनुसन्धि अथवा ग्रहण की, या त्याग और ग्रहण दोनों की, अथवा दोनों के अभाव ( अर्थात् जहाँ त्याग और ग्रहण दोनों न हो ) रहकर स्वरूप में विश्राम के लिए हो तो क्रमशः पायु, पाणि पाद और उपस्थ आदि इन्द्रियाँ कार्य करती हैं। जब भीतर ही भीतर प्राणों के आश्रयण कर कर्म की अनुसन्धि होती है तब वागिन्द्रिय कार्य करता है। इसलिए इन्द्रिय के अधिष्ठान ( अर्थात् पादेन्द्रिय ) हाथ में होने पर उससे जो गमन क्रिया होती है वह भी पादेन्द्रिय का ही कार्य है ऐसा मानना पड़ता है, अतः कर्म अनन्त प्रकार के होने पर भी इन्द्रियाँ अनन्त प्रकार के नहीं होती हैं। इतने दूर तक राजस गुणका सम्बन्ध है—ऐसा कहा जाता है। दूसरे सिद्धान्त के अनुसार रजस् से मन उत्पन्न होता है ऐसा

कहा जाता है। फिर दूसरे लोग सात्त्विक गुण से मन और रजस् से इन्द्रियाँ उत्पन्न होते हैं ऐसा कहते हैं। भोक्तारूप के गुणभाव और तमस् प्रधान अहंकार से पाँच तन्मात्राएँ जिनका एकमात्र स्वरूप वेद्यमय है, उत्पन्न होते हैं। विशेष विशेष शब्दों के जो क्षुब्धरूप हैं उनके पूर्वगामी सामान्यात्मक अविशिष्ट जो स्वरूप है वही शब्द तन्मात्रा है। इसी प्रकार गन्ध तक तन्मात्राओं के सम्बन्ध में कहना पड़ता है। शब्दतन्मात्रा के क्षुब्ध होने से अर्थात् वह जब कार्यजनन के प्रति उन्मुख होती है तब अवकाशदानरूप व्यापार करने वाले आकाश की उत्पत्ति होता है—क्योंकि शब्द वाच्य वस्तुओं के लिए स्थानरूप अवकाश देने में सामर्थ्य रखता है। शब्द-तन्मात्रा जब क्षुब्ध होती है तब वायु की उत्पत्ति होती है—शब्द भी उसके सहचारी है वायु का आकाश से कभी वियोग नहीं होता। रूप के क्षुब्ध होने पर तेज का जन्म होता है अन्य दो गुण ( शब्द और स्पर्श ) पहले जैसे रहते हैं। क्षुब्ध रस तन्मात्रा से जल तत्त्व का जन्म होता है शब्ध, स्पर्श, रूप ये तीन पहले जैसे हैं। गन्ध तन्मात्रा के क्षुब्ध होने से पृथ्वी तत्त्व का उदय होता है, अन्य चार गुण पहले जैसे हैं। कोई-कोई शब्द और स्पर्श से वायु—इस क्रम से पाँचों तन्मात्राओं से पृथ्वी का उदय मानते हैं। गुणों का समूह ही पृथ्वी हैं, गुणों के समष्टि के अतिरिक्त कोई गुणी नहीं है।

इन तत्त्व समूहों में ऊर्ध्व ऊर्ध्व गुण व्यापक है निकृष्ट गुण व्याप्य है। जिसके विना अन्य गुणों की उत्पत्ति नहीं हो सकती है उसे ही गुणों का उत्कर्ष समझना चाहिए। अतः पृथ्वीतत्त्व शिवतत्त्व से लेकर जलतत्त्व के द्वारा व्याप्त है, इसी प्रकार जल अग्नितत्त्व के द्वारा व्याप्त है—इस प्रकार शक्तितत्त्व तक स्थिति है।

× × ×

भूतसमूह, तन्मात्राएँ, इन्द्रियाँ, प्रकृति, कंचुक से आवृत्त पुरुष, विद्या से शक्तितत्त्व शुद्धतत्त्व यह समग्ररूप संवित्रूपी सागर की लहरियाँ हैं—जो इस प्रकार से प्रसृत हुआ है।

इति श्री अभिनवगुप्ताचार्य के द्वारा विरचित
तन्त्रसार का अष्टम आह्निक

## अथ नवममाह्निकम्

### अथ तत्त्वानां भेदो निरूप्यते ।

स च सप्तधा षडर्धशास्त्र एव परं परमेशेन उक्तः । तत्र शिवाः मन्त्रमहेशाः मन्त्रेशाः मन्त्राः विज्ञानाकलाः प्रलयाकलाः सकला इति सप्त शक्तिमन्तः । एषां सप्तैव शक्तयः, तद्भेदात् पृथिव्यादिप्रधानतत्त्वान्तं चतुर्दशभिर्भेदैः प्रत्येकं स्वं रूपं पञ्चदशां तत्र स्वं रूपं प्रमेयतायोग्यं स्वात्मनिष्ठम्—अपराभट्टारिकानुग्रहात्, प्रमातृषु उद्रिक्तशक्तिषु यत् विश्रान्तिभाजनं तत् तस्यैव शाक्तं रूपं श्रीमत्परापरानुग्रहात् । तच्च सप्तविधं शक्तीनां तावत्त्वात् । शक्तिमद्रूपप्रधाने तु प्रमातृवर्गे यत् विश्रान्तं तच्छक्तिमच्छिवरूपं श्रीमत्पराभट्टारिकानुग्रहात्, तदपि सप्तविधं—प्रमातॄणां शिवात्प्रभृति सकलान्तानां तावताम् उक्तत्वात् । तत्र शक्तिभेदादेव प्रमातॄणां भेदः, स च स्फुटीकरणार्थं सकलादिक्रमेण भण्यते, तत्र सकलस्य विद्याकले शक्तिः तद्विशेषरूपत्वात् बुद्धिकर्माक्षशक्तीनां, प्रलयाकलस्य तु ते एव निर्विषयत्वात् अस्फुटे । विज्ञानाकलस्य ते एव विगलत्कल्पे तत्संस्कारसचिवा प्रबुद्धचमाना शुद्धविद्या मन्त्रस्य । तत्संस्कारहीना सैव प्रबुद्धा मन्त्रेशस्य । सैव इच्छाशक्तिरूपतां स्वातन्त्र्यस्वभावां जिघृक्षन्ती मन्त्रमहेश्वरस्य । इच्छात्मिका स्फुटस्वातन्त्र्यात्मिका शिवस्य इति शक्तिभेदाः सप्त मुख्याः । तदुपरागकृतश्च शक्तिमत्सु प्रमातृषु भेदः—करणभेदस्य कर्तृभेदपर्यवसानात्, शक्तेरेव च अव्यतिरिक्तायाः करणीकर्तुं शक्यत्वात् न अन्यस्य—अनवस्थाद्यापत्तेः । वस्तुतः पुनरेक एव चित्स्वातन्त्र्यानन्दविश्रान्तः प्रमाता, तत्र पृथिवी स्वरूपमात्रविश्रान्ता यदा वेद्यते तदा स्वरूपम् अस्याः केवलं भाति चैत्रचक्षुर्दृष्टं चैत्रविदितं जानामीति, तत्र सकलशक्तिकृतं सकलशक्तिमद्रूपकृतं स्वरूपान्तरं भात्येव, एवं शिवान्तमपि वाच्यं, शिवशक्तिनिष्ठं शिवस्वभावविश्रान्तं च विश्वं जानामि इति प्रत्ययस्य विलक्षणस्य भावात् । ननु भावस्य चेत् वेद्यता स्वं वपुः तत्सर्वान्प्रति वेद्यत्वं, वेद्यत्वमपि वद्यम् इत्यनवस्था, तथा च

जगतोऽन्धसुप्तत्वं सुप्रकाशमेव, तया च वेद्यत्वावेद्यत्वे विरुद्धधर्मयोग इति दोषः ? अत्र उच्यते—न तत् स्वं वपुः स्वरूपस्य पृथगुक्तत्वात्, किं तर्हि तत् प्रमातृशक्तौ प्रमातरि च यत् विश्रान्तिभाजनं यत् रूपं तत् खलु तत्, तत् स्वप्रकाशमेव तत् प्रकाशते न तु किंचिदपि प्रति इति सर्वज्ञत्वम्। अनवस्थाविरुद्धधर्मयोगश्च इति दूरापास्तम् । अनन्तप्रमातृसंवेद्यमपि एकमेव तत् तस्य रूपं तावति तेषामेकाभासरूपत्वात् इति न प्रमात्रन्तर-संवेदनानुमानविघ्नः कश्चित्, तच्च तस्य रूपं सत्यम् अर्थक्रियाकारित्वात् तथैव, परदृश्यमानां कान्तां दृष्ट्वा तस्यै समीर्ष्यति, शिवस्वभावं विश्रा-न्तिकुम्भं पश्यन् समाविशति समस्तानन्तप्रमातृविश्रान्तं वस्तु पश्यन् पूर्णीभवति नर्तकीप्रेक्षणवत्, तस्यैव नीलस्य तद्रूपं प्रमातरि यत् विश्रान्तं तथैव स्वप्रकाशस्य विमर्शस्योदयात्—इति पञ्चदशात्मकत्वं पृथिव्याः प्रभृति प्रधानतत्त्वपर्यन्तम्। तावत्युद्रिक्तरागादिकञ्चुकस्य सकलस्य प्रमातृत्वात्; सकलस्यापि एवं पाञ्चदश्यं तस्यापि तावद्वेद्यत्वात् । वितत्य चैतत् निर्णीतं तन्त्रालोके । पुंसः प्रभृति कलातत्त्वान्तं त्रयोदशधा—सक-लस्य तत्र प्रमातृतायोगेन तच्छक्तिशक्तिमदात्मनो भेदद्वयस्य प्रत्यस्तम-मयात्, तथा च सकलस्य स्वरूपत्वमेव केवलं, प्रलयाकलस्य स्वरूपत्वे पञ्चानां प्रमातृत्वे एकादश भेदाः। विज्ञानाकलस्य स्वरूपत्वे चतुर्णां प्रमातृत्वे नव भेदाः । मन्त्रस्य स्वरूपत्वे द्वयोः प्रमातृत्वे सप्त । मन्त्रेशस्य स्वरूपत्वे भगवत एकस्यैव प्रमातृत्वे शक्तिशक्तिमद्भेदात् त्रयः । शिवस्य तु प्रकाशैकचित्स्वातन्त्र्यनिर्भरस्य न कोऽपि भेदः परिपूर्णत्वात् । एवम् अयं तत्त्वभेद एव परमेश्वरानुत्तरनयैकाख्ये निरूपितः भुवनभेदवैचित्र्यं करोति, नरकस्वर्गरुद्रभुवनानां पार्थिवत्वे समानेऽपि दूरतरस्य स्वभाव-भेदस्य उक्तत्वात् । अत्र च परस्परं भेदकलनया अवान्तरभेदज्ञानकुतू-हली तन्त्रालोकमेव अवधारयेत् । एवम् एकैकघटाद्यनुसारेणापि पृथिव्या-दीनां तत्त्वानां भेदो निरूपितः । अधुना समस्तं पृथिवीतत्त्वं प्रमातृप्रमेय-रूपम् उद्दिश्य निरूप्यते—यो धरातत्त्वाभेदेन प्रकाशः स शिवः यथा श्रुतिः 'पृथिव्येवेदं ब्रह्म' इति । धरातत्त्वसिद्धिप्रदान् प्रेरयति स धरामन्त्र-महेश्वरः, प्रेर्यो धरामन्त्रेशः, तस्यैवाभिमानिकविग्रहतात्मको वाचको मन्त्रः, सांख्यादिपाशवविद्योत्तीर्णशिवविद्याक्रमेण अभ्यस्तपार्थिवयोगोऽ-प्राप्तध्रुवपदः धराविज्ञानाकलः । पाशवविद्याक्रमेण अभ्यस्तपार्थिवयोगः कल्पान्ते मरणे वा धराप्रलयकेवलः। सौषुप्ते हि तत्त्वावेशवशादेव चित्रस्य स्वप्नस्य उदयः स्यात् गृहीतधराभिमानस्तु धरासकलः । अत्रापि शक्त्यु-

द्वेकन्यग्भावाभ्यां चतुर्दशत्वम् इति प्रमातृतापन्नस्य धरातत्त्वस्य भेदाः, स्वरूपं तु शुद्धं प्रमेयम् इति, एवम् अपरत्रापि। अथ एकस्मिन् प्रमातरि प्राणप्रतिष्ठिततया भेदनिरूपणम्—इह नीलं गृह्णतः प्राणः तुटिषोडशकात्मा वेद्यावेशपर्यन्तम् उदेति, तत्र आद्या तुटिरविभागैकरूपा, द्वितीया ग्राहकोल्लासरूपा, अन्त्या तु ग्राह्याभिन्ना तन्मयी, उपान्त्या तु स्फुटीभूतग्राहकरूपा, मध्ये तु यत् तुटिद्वादशकं तन्मध्यात् आद्यं षट्कं निर्विकल्पस्वभावं विकल्पाच्छादकं, षट्त्वं च अस्य स्वरूपेण एका तुटिः, आच्छादनीये च विकल्पे पञ्चरूपत्वम्, उन्मिमिषा उन्मिषत्ता, सा च इयं स्फुटक्रियारूपत्वात् तुटिद्वयात्मिका–स्पन्दनस्य एकक्षणरूपत्वाभावात्, उन्मिषितता स्वकार्यकर्तृत्वं च इत्येवमाच्छादनीयविकल्पपाञ्चविध्यात् स्वरूपाच्च षट् क्षणा निर्विकल्पकाः, ततोऽपि निर्विकल्पस्य ध्वंसमानता, ध्वंसो विकल्पस्य, उन्मिमिषा उन्मिषत्ता तुटिद्वयात्मिका उन्मिषितता च इति षट् तुटयः। स्वकार्यकर्तृता तु ग्राहकरूपता इति उक्तं न सा भूयो गण्यते, इत्येवं विवेकधना गुरूपदेशानुशीलिनः सर्वत्र पाञ्चदश्यं प्रविभागेन विविञ्चते। विकल्पन्यूनत्वे तु तुटिन्यूनता सुखादिसंवित्ताविव यावत् अविकल्पतैव। लोकास्तु विकल्पविश्रान्त्या ताम् अहन्तामयीम् अहन्ताच्छादितेदंभावविकल्पप्रसरां निर्विकल्पां विमर्शभुवम् अप्रकाशितामिव मन्यन्ते—दुःखावस्थां सुखविश्रान्ता इव, विकल्पनिर्ह्रासेन तु सा प्रकाशत एव इति इयम् असौ संबन्धे ग्राह्यग्राहकयोः सावधानता इति अभिनवगुप्तगुरवः। एवं च पाञ्चदश्ये स्थिते यावत् स्फुटेदन्तात्मनो भेदस्य न्यूनता तावत् द्वयं द्वयं ह्रसति यावत् द्वितुटिकः शिवावेशः, तत्र आद्या तुटिः सर्वतः पूर्णा, द्वितीया सर्वज्ञानकरणाधिष्ठाभ्यस्यमाना सर्वज्ञत्वसर्वकर्तृत्वाय कल्पते न तु आद्या। यदाह श्रीकल्लटः 'तुटिपात इति' अत्र पातशब्दं सैव भगवती श्रीमत्काली मातृसद्भावो भैरवः प्रतिभा इत्यलं रहस्यारहस्यनेन। एवं मन्त्रमहेशतुटेः प्रभृति तत्तदभ्यासात् तत्तत्सिद्धिः। अथात्रैव जाग्रदाद्यवस्था निरूप्यन्ते,—तत्र वेद्यस्य तद्विषयायाश्च संविदो यत् वैचित्र्यम् अन्योन्यापेक्षं सत् सा अवस्था, न वेद्यस्य केवलस्य न चापि केवलायाः संविदो न चापि पृथक् पृथक् द्वे। तत्र यदाधिष्ठेयतया बहीरूपतया भानं तदा जाग्रदवस्था मेये मातरि माने च। यदा तु तत्रैव अधिष्ठानरूपतया भानं संकल्पः तदा स्वप्नावस्था। यदा तु तत्रैव अधिष्ठातृरूपतया बीजात्मतयैव भानं तदा सुषुप्तावस्था। इमा एव तिस्रः प्रमेयप्रमाणप्रमात्रवस्थाः प्रत्येकं जाग्रदादिभेदात् चतुर्विधा उक्ताः। यदा

तु तस्मिन्नेव प्रमातृविश्रान्तिगते प्रमातुः पूर्णतौन्मुख्यात् तद्द्वारेण पूर्णतोन्मुखतया भानं तदा तुर्यावस्था, सा च रूपं दृशाहमित्येवं-विधम् अंशत्रयम् उत्तीर्य पश्यामीति अनुपायिका प्रमातृता स्वातन्त्र्यसारा, नैकट्यमध्यत्वदूरत्वैः प्रमातृप्रमाणप्रमेयताभिषेकं ददती तदवस्थात्रयानुग्राहकत्वात् त्रिभेदा। एतदेव अवस्थाचतुष्टयं पिण्डस्थपदस्थरूपस्थरूपातीतशब्दैर्योगिनो व्यवहरन्ति, प्रसंख्यानधनास्तु सर्वतोभद्रं व्याप्तिः महाव्याप्तिः प्रचय इति शब्दैः। अन्वर्थं चात्र दर्शितं तन्त्रालोके श्लोकवार्तिके च। यच्च सर्वान्तर्भूतं पूर्णरूपं तत् तुर्यातीतं सर्वातीतं महाप्रचयं च निरूपयन्ति। किं च यस्य यद्यदा रूपं स्फुटं स्थिरम् अनुबन्धि तत् जाग्रत्, तस्यैव तद्विपर्ययः स्वप्नः, यः लयाकलस्य भोगः सर्वविदनं सुषुप्तं, यो विज्ञानाकलस्य भोगः भोग्याभिन्नीकरणं तुर्यं मन्त्रादीनां स भोगः, भावानां शिवाभेदस्तुर्यातीतं सर्वातीतम्। तत्र स्वरूपसकलौ १. प्रलयाकलः २. विज्ञानाकलः ३. मन्त्रतदीशतन्महेशवर्गः ४. शिवः ५. इति पञ्चदशभेदे पञ्च अवस्थाः। स्वरूपं प्रलयाकल इत्यादिक्रमेण त्रयोदशभेदे, स्वरूपं विज्ञानाकलशक्तिः विज्ञानाकल इत्येकादशभेदे, स्वरूपं मन्त्राः तदीशाः महेशाः शिवः इति नवभेदे; स्वरूपं मन्त्रेशाः महेशः शक्तिः शिव इति सप्तभेदे, स्वरूपं महेशशक्तिः महेशः शक्तिः शिव इति पञ्चभेदे, स्वरूपं क्रियाशक्तिः ज्ञानशक्तिः इच्छाशक्तिः शिव इति त्रिभेदे; अभिन्नेऽपि शिवतत्त्वे क्रियाज्ञानेच्छानन्दचिद्रूपक्लृप्त्यां प्रसंख्यानयोगधनाः पञ्चपदत्वम् आहुः॥

भूम्यादौ तत्त्वजाले न हि भवति वपुस्तादृशं यत्प्रमातुः
संविद्विश्रान्तिवन्ध्यं स्फुरति स बहुधा मातृभावोऽस्य यस्मात्।
तेनास्मिवेद्यजाले क्रमगतकलनां निर्विकल्पामहन्ता-
स्वातन्त्र्यामर्शसारां भुवमधिवसत प्राप्नुत स्वात्मसत्ताम्॥

पहिल उभाहरभावकलपुणुअब्भन्तरि एह
सविवबपसम इपुणु जअल इबिभहिनिद्दकलेह।
संवेअण पपरूढ इउभावकलाउसमग्गु
भरिअद्दसुस्सुहपुणुभरिउ ॥१॥

**तुरिआणन्तरलग्गु**
**घडुबोहिणहंउजोअसिएह ।**
**वितत्त समत्थफुरणकमेण**
**क्कमेणलिहालमिसाणमिपञ्चावतु ॥२॥**

इति श्रीमदभिनवगुप्ताचार्यविरचिते तन्त्रसारे तत्त्वभेदप्रकाशनं
नाम नवममाह्निकम् ॥९॥

## नवम आह्निक

अब तत्त्वों के भेद का निरूपण किया जाता है।

परमेश्वर ने त्रिकशास्त्र में प्रमाताओं के भेद सात प्रकार बतलाया है। वे प्रमाता शिव, मन्त्रमहेश्वर, मन्त्रेश्वर, मन्त्र, विज्ञानाकल, प्रलयाकल और सकल हैं, वे सात शक्तिमान हैं। इनकी सात शक्तियाँ हैं, जिनके भेद से अर्थात् शक्तिमान् तथा शक्ति के भेद से पृथिवी से प्रधान तक चौबीस तत्त्व चौदह प्रकार के भेद तथा अपने निजी स्वरूप के साथ पन्द्रह प्रकार बनते हैं। इसमें जो निजी रूप है उसमें जो प्रमेयता की योग्यता है वह अपने स्वरूप में ही स्थित है वही उसका जड़ रूप है—यह अपराभट्टारिका के अनुग्रह से होता है।

जिन प्रमाताओं में शक्ति का विकास हुआ है और शक्ति में ही श्री परापरा देवी के अनुग्रह से विश्राम प्राप्त हुआ है वह उसी का शाक्त-रूप है। ये (शाक्त रूप भी) सात प्रकार है क्योंकि शक्तियों की संख्या उतनी ही हैं। शक्तिमान् रूप की प्रधानता आने पर प्रमाताओं के स्वरूप में विश्रान्त जो रूप है वह शक्तिमत्-शिवरूप है—ये स्थितियाँ श्री परा-भट्टारिका देवी के अनुग्रह से प्राप्त होती हैं। ये भी सात हैं, क्योंकि शिव से सकल तक प्रमाताओं की संख्या उतने ही है। इस विषय में ज्ञातव्य यह है कि शक्ति के भेद से ही प्रमाताओं का भेद उत्पन्न होता है। इस भेद के स्पष्टीकरण के लिए सकल आदि के क्रम से उसका उल्लेख किया जाता है। इस प्रसंग में उल्लेख्य है कि सकल आत्मा की शक्तियाँ विद्या और कला हैं—उन दोनों के ही विशेषरूप बुद्धि और कर्मेन्द्रियों की शक्तियाँ हैं। प्रलयाकल आत्मा में वे शक्तियाँ निर्विषयक होने के कारण विद्या और कला अस्फुट हैं। विज्ञानाकल आत्मा में शक्तियाँ प्रायशः क्षीण अवस्था प्राप्त करती हैं। उनके संस्कार से युक्त और प्रबुद्धस्थिति प्राप्त करने वाली शुद्धविद्या मन्त्ररूपी आत्मा में स्थित है। कला और विद्या के संस्कार से रहित अथवा प्रबुद्ध शुद्धविद्या मन्त्रेश्वर की साथी है। वही शुद्धविद्या जो उन्मुख इच्छाशक्ति रूप है वह मन्त्रमहेश्वर की साथी है। प्रस्फुट स्वातन्त्र्य शक्तिरूपिणी इच्छाशक्ति शिव की निजी शक्ति है। अतः ये सात ही मुख्य शक्तियाँ हैं। इनके उपराग से प्रमाताओंमें

भिन्नता आती है, करणरूपी शक्तियों के भेद से कर्ताओं में भेद आते हैं। यह भी ज्ञातव्य है कि जो शक्ति कर्ता से अभिन्न है वैसी शक्ति को ही करण रूप में ग्रहण किया जा सकता है—दूसरे को नहीं, अन्यथा अनवस्था का प्रसंग आता है। वस्तुतः एक ही प्रमाता है जो चित् स्वातन्त्र्य और आनन्द में विश्रान्त है। जब पृथिवी केवल स्वरूप में ही विश्रान्त रह कर वेद्य बनती है उस समय उसका स्वरूप ही केवल प्रतीति-गोचर होता है।

चैत्र के आँखों द्वारा देखी हुई चैत्र के द्वारा विदित वस्तु को मैं जानता हूँ इस प्रकार अनुभव में सब प्रकार शक्ति के द्वारा सब प्रकार शक्तिमान के द्वारा विशेषित अन्य स्वरूप अवश्य ही भासते हैं—इस प्रकार शिव तक तत्त्वों के सम्बन्ध में ऐसा कहना उचित होगा, क्योंकि शिव और शक्ति में निष्ठित शिवस्वभाव में विश्रान्त विश्व को मैं जानता हूँ इस प्रकार विलक्षण अनुभव भी होता है। अब प्रश्न उठता है—अगर भावों की वेद्यता निजी स्वरूप है तो वह सबके लिए वेद्य क्यों न बन जाता है, और वेद्यता भी फिर वेद्य हो जाती है इस प्रकार अनवस्था आ जाती है और ऐसे होने पर जगत का अन्धत्व स्पष्ट ही प्रतीत होने लगेगा। केवल इतना ही नहीं वेद्यत्व अवेद्यत्व रूप विरुद्ध धर्म का योगरूपी महान् दोष भी आ जायेगा। इस आपत्ति के उत्तर में मैं कहता हूँ कि वेद्यता भावों का निजी स्वरूप नहीं अपितु स्वरूप उससे भिन्न है ऐसा वर्णित किया गया है। तब वह क्या है ? प्रमातारूपी शक्ति में और प्रमाता में जो विश्राम प्राप्त हो सकता है वही उसका स्वरूप है, वह वास्तविकतया स्वप्रकाशरूप है जो प्रकाशित होता है, इस लिए वह किसी के प्रति प्रकाशमान नहीं होता है—अतः अनवस्था-रूप दोष और विरुद्ध धर्म योग की आपत्ति दूर हो गयी है। अनन्त प्रकार के प्रमाताओं के द्वारा संवेद्यमान होते हुए भी वह ( वेद्यता ) एक ही है, उसका रूप ( शक्ति-शक्तिमद् रूप ) उतना ( एक ) ही है, क्योंकि उन सभी का आभास एक ही है, अतः भिन्न भिन्न प्रमाताओं के संवेदनों में किसी प्रकार बाधा उत्पन्न नहीं होती है। उसका जो रूप है वह कल्पित नहीं अपितु सत्य है, क्योंकि अर्थक्रियाकारिता का निर्वाह भी उसी प्रकार है। दूसरे के द्वारा देखी गयी अपनी प्रियतमा पर भर्ता की ईर्ष्या उत्पन्न होती है, फिर शिव स्वभाव विश्राम भूमिरूपी कुम्भ को देख कर समावेश उत्पन्न होता है, सब प्रकार और अनन्तप्रमाताओं के विश्रामभूमि-

रूपी वस्तु को देख कर परिपूर्णता आती है जैसे नृत्य करने वाली के नृत्य को देखने के समान उसी नील का जो स्वरूप प्रमाता में विश्रान्त रहता है उसके उसी रूप में स्वप्रकाश विमर्श का उदय होता है—अतः पृथ्वी से प्रधान तक तत्त्वों की पंचदशात्मकता सिद्ध होता है। जिन प्रमाताओं में राग आदि कंचुकों की जागरुकता आ जाती है उन सकल अर्थात् कला से युक्त प्रमाता में वेद्यधर्मता आने के कारण उनमें भी पंचदशता रहती है। इस विषय का विस्तृत विवरण तंत्रालोक में वर्णित किया गया है। पुरुष से लेकर कलातत्त्व तक तत्त्वों का स्वरूप तेरह हैं—सकल आत्मा की प्रमातृता रहने के कारण उसमें शक्ति और शक्तिमान् इन दो रूप प्रत्यस्तमित हो जाते हैं, उस सकल आत्मा में केवल स्वरूप ही स्थित रहता है। प्रलयाकल आत्मा का स्वरूप को लेकर और पाँचों को प्रमाता के रूप में ग्रहण करने पर शक्ति शक्तिमान के भेद ग्यारह होते हैं। उसी प्रकार विज्ञानाकल के स्वरूप को लेकर और बाकी चारों को प्रमाता के रूप में ग्रहण करने पर नौ भेद हैं। मन्त्र के स्वरूप को लेकर तीनों को प्रमाता के रूप में ग्रहण करने पर सात भेद हैं। मन्त्रेश्वर के स्वरूप को लेकर और दो को प्रमाता के रूप में ग्रहण करने पर पाँच भेद हैं। मन्त्र-महेश्वर के स्वरूप को लेकर एकमात्र परमेश्वर को प्रमाता के रूप में ग्रहण करने पर शक्ति तथा शक्तिमान के भेद से तीन भेद हैं। शिव जो एकमात्र प्रकाश तथा चैतन्यमय और स्वातन्त्र्य-निर्भर हैं उसमें कोई भेद नहीं है क्योंकि वे परिपूर्ण-स्वभाव हैं।

इस प्रकार तत्त्वों के जो भेद 'परमेश्वरानुत्तरनयैक' नामक ग्रंथ में निरूपण किये गये हैं वही भुवनों के भेद-हेतु नाना विचित्रता के कारण बनते हैं; क्योंकि नरक, स्वर्ग और रुद्र के भुवनों की पार्थिवता समान होने पर भी दूर में स्थित स्वभाव के जो भेद हैं वही उसका कारण बतलाया गया है।

इस विषय में परस्पर भेदों की गणना होने पर कितने अवान्तर भेद होते हैं कौतहली पाठक इसे जानने के लिए तन्त्रालोक से जान लें। अतः एक-एक घटे के अनुसरण के द्वारा भी पृथ्वी आदि तत्त्वों के भेद का निरूपण हुआ है।

अब समग्र पृथ्वी तत्त्व जो प्रमाता और प्रमेय रूप है उसके सम्बन्ध में निर्देश किया जा रहा है। जो प्रकाश धरातत्त्व के साथ अभिन्न रूप

में प्रकाशित होता है वह शिव है—जैसे श्रुति में कहा गया है—'यह जो पृथ्वी है वही ब्रह्म है।' जो धरातत्त्व में सिद्धि प्राप्तों को प्रेरित करते हैं वे धरामन्त्रमहेश्वर हैं, जो प्रेरित होते हैं वे धरामन्त्रेश्वर हैं, उस धरातत्त्व में अभिमानवश जो विग्रह धारण किये हैं उनका वाचक मन्त्र हैं। सांख्य आदि पशु शास्त्रों में निरूपित विद्या से उत्तीर्ण और शिवशास्त्रोक्त विद्या के द्वारा पार्थिव योग में जो अभ्यस्त हुए हैं अथच ध्रुवपद को प्राप्त नहीं हुए हैं वे धराविज्ञानाकल कहलाते हैं। पशुशास्त्र में कथित विद्या की प्रक्रिया से जो व्यक्ति पार्थिव योग में अभ्यस्त हुआ है वह कल्प के अन्त में या मृत्यु के अनन्तर धराप्रलयाकेवल स्थिति को प्राप्त करता है। सुषुप्त अवस्था में विचित्र स्वप्नों का उदय होगा, जिसमें धरासम्बन्धी अभिमान वर्तमान है वह धरा-सकलरूपी आत्मा है। इसमें भी शक्ति के उद्रेक और न्यग्भाव के कारण चतुर्दशता है, इस प्रकार प्रमातारूप धारण करनेवाले धरातत्त्व के भेद हैं, इसका स्वरूप शुद्ध प्रमेय है। इस प्रकार अन्यस्थल में भी जानना चाहिए।

अब एक प्रमाता के प्राण में उसकी स्थिति के अनुसार जो भेद उत्पन्न होते हैं उसका निरूपण हो रहा है।

नील के ग्रहण करते समय प्राण सोलह तुटिओं का स्वरूप धारण कर वेद्य वस्तु तक उदित होता है। इन सोलहों में पहली तुटि केवल अविभाग रूपी है, दूसरी तुटि ग्राहकरूपता को उल्लसित ( जगाता ) करता है, सबसे अन्तिम तुटि ग्राह्य वस्तु से अभिन्न है और ग्राह्य वस्तु का स्वरूप धारण करता है, अन्तिम तुटि के संलग्न ( उपान्त्य ) तुटि स्फुट ग्राहक रूपी है। इन चारों से भिन्न मध्य में स्थित जो बारह तुटियाँ हैं उनमें से पहले की छः तुटियाँ निर्विकल्प-स्वभाव हैं ओर वे विकल्पों के आच्छादक हैं। इन षट्कों में सबसे पहली स्वरूपतः एक तुटि है। विकल्पों को आवृत करनेवाली तुटियाँ पाँच हैं जैसे उन्मेष करने की इच्छा, उन्मिषत्ता—ये दो स्फुट क्रियारूपी होने के कारण दो तुटिवाली हैं, क्योंकि स्पन्दन ( क्रिया ) एकक्षण स्थायी नहीं होती है, उन्मिषितता, अपने कार्यों का कर्तृत्व इस प्रकार आवृत किये जानेवाले विकल्पों की संख्या पाँच होने के कारण और निजी स्वरूप इन सबको लेकर निर्विकल्पक स्थिति छः क्षण स्थायी है। इसके उपरान्त विकल्प की ध्वंसमानता, विकल्प का नाश, उन्मेष की उन्मुखता और उन्मिषत्ता जो दो

तुटिवाली है, उन्मिषितता ये छः तुटियाँ हैं। परन्तु स्वकार्यकर्तृता जो ग्राहक रूप है अतः इसकी गिनती नहीं होती है। इसलिए विचारशील विद्वान जो गुरु के उपदेश के अनुसार चलते हैं सब जगह ( अर्थात् धरा से प्रकृति तत्त्व तक सभी जगह ) इस प्रकार पञ्चदशात्मकता का विवेचन करते हैं। विकल्पों की न्यूनता आने पर तुटियों की न्यूनता आती है जैसे सुख के अनुभव के समय दुःख के विस्मरण के समान विकल्प का भी विश्राम अविकल्प स्थिति तक हो जाता है। विकल्प की विश्रान्ति के द्वारा लोग उस अहन्तामयी स्थिति जो अहन्ता द्वारा आवृत इदं-भाव-रूप विकल्प की प्रसरभूमि निर्विकल्प स्थिति रूपी विमर्श भूमि है जो अभी अप्रकाशित है ऐसे मानते हैं। दुःखरूपी स्थिति को सुख में विश्रान्त होने के समान विकल्प के ह्रास के द्वारा उसका प्रकाशन होता है, इसलिए ग्राह्य और ग्राहकों में जो सम्बन्ध है उसकी ओर अवधानता आवश्यक है—ऐसा ही श्रीअभिनवगुप्त के गुरुओं का अभिमत है।

पञ्चदशात्मकता की स्थिति इस प्रकार होनेपर स्फुट इदन्तात्मक भेद की न्यूनता दो-दो के क्रम से जैसे-जैसे होती रहती है और अन्त में दो तुटिवाले शिवावेश सम्पन्न होता है। उन दो तुटियों में पहली तुटि सब प्रकार से परिपूर्ण है और दूसरी तुटि सब प्रकार ज्ञान और करणों से परिपूर्ण है इस प्रकार अभ्यास से वह सर्वज्ञत्व और सर्वकर्तृत्व के प्रदान करनेवाली बन जाती है—लेकिन आद्य तुटि ऐसी नहीं है। श्रीकल्लट आचार्य ने इसलिए कहा है—'तुटिपात इति'। यहाँ पात शब्द से वही भगवती श्रीमत्काली, मातृसद्भाव, भैरव, प्रतिभा को समझना चाहिए। अब इस रहस्य को खोलना उचित नहीं लगता है।

इस प्रकार मन्त्रमहेश्वर सम्बन्धी तुटि से आरम्भ कर अन्य-अन्य तुटियों के अभ्यास से भिन्न-भिन्न प्रकार की सिद्धियाँ आती हैं। इसके उपरान्त इसीमें जाग्रत् आदि स्थितियों का निरूपण हो रहा है। उसमें वेद्य के और उसके सम्बन्धी संवित् की जो विचित्रता है उसके परस्पर की अपेक्षा से जिन अवस्थाएँ हैं वही जाग्रत् आदि हैं। यह न केवल वेद्य और संवित् की अवस्था नहीं, न तो यह एक दूसरे से पृथक् भी नहीं। जब अधिष्ठेय ( आधार ) के रूप में बाह्य वस्तु के रूप में इसकी प्रतीति होती है तब जाग्रत स्थिति मेय, माता और मान ( प्रमाण ) के रूप में प्रकट होती है। जब उसी स्थिति में अधिष्ठान ( प्रमाण ) के रूप मे उसका भान

अर्थात् संकल्प का उदय होता है तब उसे स्वप्नावस्था कहते हैं। जब उसी स्थिति में प्रमाता के साथ एकात्मता अर्थात् भावी कार्यों के बीज के रूप में भान होता है तब वही सुषुप्तावस्था है। यही तीन प्रमेय, प्रमाण और प्रमाता रूप अवस्थाएँ जाग्रदादि के भेद से चार प्रकार स्थितियों से प्राप्त करती हैं—ऐसा कहा गया है।

जब प्रमाता के स्वरूप में विश्रान्त प्रमाता की पूर्णता के प्रति जो आभिमुख्य है उस उन्मुखता के द्वारा पूर्णता-उन्मुखीन जो भान है तब वही तुर्यावस्था है। इसका रूप 'मैं इस रूप को दृष्टि के द्वारा इस प्रकार प्रमेय, प्रमाण और प्रमाता आदि तीन रूपों को अतिक्रमण कर देखता हूँ' इस प्रकार उपायहीन ( अनुपायिक ) प्रमातृता के रूप में भासित होता है जिसका सार ही स्वतन्त्रता है जो नैकट्य, मध्यत्व और दूरत्व के द्वारा अवस्थाओं में प्रमाणता और प्रमेयता रूप धर्म का आधान करती है और तीन अवस्थाओं का अनुग्राहक बन जाती है और तीन प्रकार बन जाती है। ये चार अवस्थाएँ योगिगण पिण्डस्थ, पदस्थ, रूपस्थ, रूपातीत शब्दों के द्वारा वर्णन करते हैं। ज्ञानी पुरुषगण इन्हें सर्वतोभद्र, व्याप्ति, महा-व्याप्ति, प्रचय आदि शब्दों से वर्णना करते हैं। इन शब्दों की सार्थकता का उल्लेख तन्त्रालोक और मालिनीविजयवार्तिक में हुआ है। सबमें अनुस्यूत जो पूर्णरूप है और जो तुर्यातीत और सबके अतीत स्वरूप है उसे ही महाप्रचय के रूप में ज्ञानियों के द्वारा निरूपण हुआ हैं। अपितु जिसका स्वरूप जब स्फुट, स्थिर, अनुबन्धी ( एक दूसरे से सम्बन्धित ) रहता है वह जाग्रत् है। उसका विपरीत जो स्वरूप है वह स्वप्न है। प्रलयाकल का जो भोग है और जो वस्तु के बोध का अभाव रूप है वह सुषुप्त है। विज्ञानाकल आत्मा का जो भोग है तथा भोग्य वस्तु के साथ अभिन्नता का आपादन करता है वही तुर्य है और वही मन्त्र आदि अधिकारी पुरुषों का भोग है। सभी भावों की शिव के साथ जो अभिन्नता है वह तुर्यातीत है जो सबकी अतीत स्थिति है। उसमें स्वरूपसकल १. प्रलयाकल, २. विज्ञानाकल, ३. मन्त्र मन्त्रेश्वर मन्त्रमहेश्वर, ४ शिव इनके पन्द्रह भेदों में पाँच अवस्थाएँ हैं। स्वरूप, प्रलयाकल आदि के क्रम से तेरह भेद हैं। स्वरूप, विज्ञानाकल की शक्ति, विज्ञानाकल आदि के क्रम से ग्यारह भेद हैं। स्वरूप, मन्त्र, मन्त्रेश्वर, मन्त्रमहेश्वर, शिव आदि के क्रम से नौ भेद हैं। स्वरूप, मन्त्रेश्वर, मन्त्रमहेश्वर, शक्ति और शिव

आदि के क्रम से सात भेद हैं। स्वरूप, महेशशक्ति, महेश, शक्ति और शिव ये पाँच भेद हैं। स्वरूप, क्रियाशक्ति, ज्ञानशक्ति, इच्छाशक्ति और शिव तीन भेदों में हैं। शिवतत्त्व में भिन्नता का अभाव है इसलिए उसमें क्रिया, ज्ञान, इच्छा, आनन्द और चित् की कल्पना से ज्ञानी तथा योगीगण पञ्चरूपता का अङ्गीकार करते हैं।

पृथ्वी आदि तत्त्वों के समूहों में प्रमाता का वास्तविक स्वरूप संवित में विश्रान्त न रहकर विचित्र तथा विविध रूपों में भासित होता है लेकिन उनका जो प्रमातृरूप निखिल वेद्यसमूहों में विविध क्रमरूपी है वह निर्विकल्प अहन्तात्मक है उसका सार स्वातन्त्र्य परामर्शमय है। आप इस भूमि में स्थित हों और अपना आत्मस्वरूप प्राप्त करं।

इति श्री अभिनवगुप्त रचित तन्त्रसार का
नवम आह्निक।

## अथ दशममाह्निकम्

उक्तस्तावत् तत्त्वाध्वा । कलाद्यध्वा तु निरूप्यते, तत्र यथा भुवनेषु अनुगामि किञ्चिद्रूपं तत्त्वम् इत्युक्तम्, तथा तत्त्वेषु वर्गशो यत् अनुगामि रूपं तत् कला—एकरूपकलनासहिष्णुत्वात् । तद्यथा पृथिव्यां निवृत्तिः—निवर्तते यतस्तत्त्वसर्ग इति । जलादिप्रधानान्ते वर्गे प्रतिष्ठा—कारणतया-प्यायनपूरणकारित्वात् । पुमादिमायान्ते विद्या—वेद्यतिरोभावे संविदा-धिक्यात् । शुद्धविद्यादिशक्त्यन्ते शान्ता कञ्चुकतरङ्गोपशमात् । एतदेव अण्डचतुष्टयं—पार्थिव-प्राकृत-मायीय-शाक्ताभिधम् । पृथिव्यादिशक्तीनाम् अत्र अवस्थानेन शक्तितत्त्वे यावत् परस्पर्शो विद्यते स्पर्शस्य च सप्रति-घत्वमिति तावति युक्तम् अण्डत्वम् । शिवतत्त्वे शान्तातीता—तस्यो-पदेशभावनार्चादौ कल्प्यमानत्वात् । स्वतन्त्रं तु परं तत्त्वं, तत्रापि यत् अप्रमेयं तत्कलातीतम् । एवं पञ्चैव कलाः षट्त्रिंशत्तत्त्वानि । तथाहि—प्रमेयत्वं द्विधा—स्थूलसूक्ष्मत्वेन इति दश । करणत्वं द्विधा—शुद्धं कर्तृतास्पर्शि च इति दश । करणतोपसर्जनकर्तृभावस्फुटत्वात् पञ्च, शुद्धकर्तृभावात् पञ्च, विगलितविभागतया विकासोन्मुखत्वे पञ्च, सर्वा-वच्छेदशून्यं शिवतत्त्वं षड्त्रिंशम् । तद्यदा उपदिश्यते भाव्यते वा यत् तत्प्रतिष्ठापदम्, तत् सप्तत्रिंशम्, तस्मिन्नपि भाव्यमाने अष्टात्रिंशम्, न च अनवस्था—तस्य भाव्यमानस्य अनवच्छिन्नस्वातन्त्र्ययोगिनो वेद्यीकरणे सप्तत्रिंश एव पर्यवसानात्, षट्त्रिंशं तु सर्वतत्त्वोत्तीर्णतया सम्भाव्याव-च्छेदम् इति पञ्चकलाविधिः । विज्ञानाकलपर्यन्तम् आत्मकला, ईशान्तं विद्याकला, शिष्टं शिवकला इति त्रितत्त्वविधिः । एवं नवतत्त्वाद्यपि ऊहयेत् इति । मेयांशगामी स्थूलसूक्ष्मपररूपत्वात् त्रिविधो भुवनतत्त्व-कलात्माध्वभेदः, मातृविश्रान्त्या तथैव त्रिविधः, तत्र प्रमाणतायां पदाध्वा, प्रमाणस्यैव क्षोभतरङ्गशाम्यत्तायां मन्त्राध्वा, तत्प्रशमे पूर्ण-प्रमातृतायां वर्णाध्वा, स एव च असौ तावति विश्रान्त्या लब्धस्वरूपो भवति इति एकस्यैव षड्विधत्वं युक्तम् ।

पदमन्त्रवर्णमेकं पुरषोडशकं धरेति च निवृत्तिः ।
तत्त्वार्णमग्निनयनं रसशरपुरमस्त्रमन्त्रपदमन्या ॥१॥

मुनितत्त्वार्णं द्विकपदमन्त्रं वस्वक्षिभुवनमपरकला ।
अग्न्यर्णतत्त्वमेककपदमन्त्रं सैन्यभुवनमिति तुर्या ॥२॥

षोडश वर्णाः पदमन्त्रतत्त्वमेकं च शान्त्यतीतेयम् ।
अभिनवगुप्तेनार्यात्रयमुक्तं संग्रहाय शिष्येभ्यः ॥३॥

भुवनजालसअलउ परिसरसहअवसोसइतत्ताहंसकूउ ।
तत्तभाउकलणा इविमरिसहसोसइपञ्चकलाहंसरूउ ॥

पञ्चकलामउएहु महेसरुकुणइविउज्झइ ।
इच्छइसुहमउ भरिहबिबोधतरङ्गमहासरु ॥

सोच्चिअभासइ भवतरुविसरउ ।
सअलउअद्धजालु निअधअणिपरिमरिमेहहरो ॥
च्चेअणुभरिअभरिउ अप्पहमणिसच्चिअपाणिमणु ।
माणसपाणपवण धीसामसुपूरितजजिवणु ॥
तंजिघडाइ निहलु परभइरवणाहहुहोइतणु ।
मत्तिदाणुआवाहणु प्रअणुसण्णिहाणुइउ अहिणअउडु ॥
सब्बिबहअद्धकलण निबर्ाहाराएतिलडेच्चिअएहइतत्त्व ।

इति श्रीमदभिनवगुप्ताचार्यविरचिते तन्त्रसारे कलाद्यध्वप्रकाशनं नाम नशममाह्निकम् ॥१०॥

## अथ दशम आह्निक

तत्त्वरूपी अध्वा का विवरण प्रस्तुत किया गया है, अब कला आदि अध्वाओं[1] का निरूपण किया जा रहा है। इस विषय में जैसे भुवनों में अनुगामी जो कुछ रूप है वही तत्त्व है, उसी प्रकार सभी तत्त्वों के एक एक वर्ग में[2] जो रूप अनुगामी है वही कला है—क्योंकि कला ही एक विशेष प्रकार रूप की कलना करने में समर्थ है। जैसे पृथ्वी में निवृत्ति कला वर्तमान है; क्योंकि तत्त्वों का सृष्टिप्रवाह उसी से समाप्त ( निवृत्त ) होता है। जल से प्रकृति तक जो वर्ग है[3] उसमें प्रतिष्ठा कला व्यापृत है, क्योंकि उसी के द्वारा उक्त वर्ग का आप्यायन ( नवीन निर्माण या पुष्टि ) और पूर्णता सम्पन्न होता है। पुरुष से माया तक वर्ग में विद्या कला काम में आती है, क्योंकि उस वर्ग में वेद्यों का तिरोभाव और संवित् ( चैतन्य ) की अधिकता आती है। शुद्धविद्या से शक्तितत्त्व तक वर्ग में शान्ता नाम की कला व्यापृत हैं, क्योंकि वहाँ कंचुक की लहरें उपशमित ( शान्त ) होती है।

---

१. कलाध्वा कला, तत्त्व और भुवनरूप है। कला सूक्ष्मतभ है जो तत्त्वों की रचना में सहायक है। कला की तरह भुवनों के निर्माण में तत्त्व आवश्यक है। उदाहरण के रूप में पृथ्वी तत्त्व के द्वारा कुछ भुवनों की रचना हुई है, कुछ जल तत्त्व से, कुछ तेजस्तत्त्व से, इस प्रजार सभी तत्त्वों के साथ भुवनों का सम्बन्ध है।

२. पृथ्वी शब्ब से केवल धरित्री को ही समझना नहीं चाहिए। स्थूल ग्रह नक्षत्र आदि भी पृथ्वी तत्त्व के अन्तर्गत है। इस प्रकार जो परिभाषिक पृथ्वी है जिसके धृति और कठिनता आदि धर्म हैं निवृत्ति कला के द्वारा उसकी रचना हुई है। छत्तीस तत्त्वों का पाँच कलाओं के द्वारा जो वर्गी-करण हुआ है वह परमेश्वर का स्वतन्त्र्यकल्पित है।

३. भुवनों के परस्पर विभाजन के कारण और एक दूसरे से अलग होने के कारण शक्तितत्त्व तक अण्डभाव माना जाता है। अण्ड आवरण रूपी है इसलिए प्रत्येक अण्ड पृथक् है। शिवतत्त्व विश्वोत्तीर्ण स्वरूप है, यद्यपि शिवतत्त्व के अन्तर्गत भुवन भी हैं तो भी वे शून्यरूप होने के कारण वे एक दूसरे से पृथक् नहीं हैं।

यही चार ( वर्ग ) पार्थिव, प्राकृत, मायीय और शाक्त नाम के अण्ड हैं। पृथिवी आदि शक्तियों की अवस्थिति सूक्ष्म रूप से शक्तितत्त्व तक होती है और परम-स्वरूप का स्पर्श वर्तमान रहता है। स्पर्श स्वभाव से सप्रतिघ ( बाधा उत्पन्न करनेवाला ) हैं, इसलिए शक्तितत्त्व तक अण्ड भाव[1] है।

शिवतत्त्व में शान्त्यतीत कला है—शिवसम्बन्धी उपदेश, भावना और अर्चना आदि कार्यों के लिए इसकी कल्पना होती है। परमतत्त्व स्वतंत्र है उसमें भी जो अप्रमेय स्वरूप है वही कलातीत है। इस प्रकार पाँच ही कलाएँ है और तत्त्वों की संख्या छत्तीस हैं। अब प्रमेयता दो प्रकार हैं—एक स्थूल और दूसरा सूक्ष्म है, अतः प्रमेय दस हैं।[2] करणता भी दो प्रकार है—एक उसका शुद्धरूप है और दूसरा कर्तृभाव को स्पर्श

---

१. अध्वाओं के दो भेदों में पहला भाग मेयगत है और दूसरा प्रमाणगत है। प्रमेयगत भाग भुवन, तत्त्व और कलारूप है और प्रमाणगत भाग पद, मन्त्र और वर्णरूप है। इनमें पद स्थूल है, मन्त्र उससे सूक्ष्म और वर्ण सूक्ष्मतम है। पद स्थूल होने पर भी वह प्रमाता का ही प्रक्षुब्ध रूप है जो बहिर्मुख है। प्रमाता ही क्षुब्ध होकर प्रमाण रूप धारण करने पर वह पद बनता है। जिसके द्वारा अर्थ का बोध होता है उसे पद कहते हैं। पद प्रमाणरूपी होने पर भी उसमें प्रकाशरूपी प्रमाता का निकट सम्बन्ध बना रहता है, क्योंकि प्रकाश के अन्तःप्रवेश के बिना कोई भी मेय वस्तु प्रकाश्य बन नहीं सकता। जब वही पद प्रमाणात्मकता छोड़कर अन्तर्मुख हो जाता है और उसका स्वरूप अक्षुब्ध रूप प्राप्त करता है तब वह प्रमाता का रूप धारण करता है। उस समय उसे मन्त्र कहते हैं। उस समय मन्त्र अन्तःपरामर्शात्मक है। मन्त्र और पद दोनों ही स्वभाव से विमर्शात्मक है, पद प्रमाणरूप है, वह क्षुब्धरूप है लेकिन मंत्र, प्रमाता का अक्षुब्धरूप है। इन दोनों के स्वभाव से कुछ अंश में भिन्न पूर्णतारूपी जो प्रमिति है वही वर्ण है, उस प्रमिति में सब प्रकार क्षोभों का उपशम हो जाता है। प्रमिति स्वरूपतः प्रमाता, प्रमाणों का अभिन्नरूप है।

२. भुवनों की संख्या एक सौ अठारह हैं, तत्त्वों की संख्या छत्तीस, कलाएँ पाँच हैं, पद दस हैं, मंत्र भी दस और वर्ण पंचास हैं। अध्वाएँ छः हैं।

करनेवाली है।[1] अतः उसकी संख्या भी दस हैं। करणभाव जहाँ गौण होकर कर्तृभाव मुख्य होता है वहाँ भी उसकी संख्या पाँच है। शुद्ध कर्तृभाव आ जाने से उसकी संख्या पाँच हैं। जहाँ सब प्रकार भेदों का विगलन हो चुका है और शुद्ध स्वरूप विकासोन्मुख हो जाता है तो उसकी संख्या है पाँच। सब प्रकार अवच्छेद जहाँ नहीं रहता है वही शिवतत्त्व है जो छत्तीसवाँ तत्त्व है। जब उसके सम्बन्ध में उपदेश किया जाता है, उसकी भावना की जाती है और जो सब का आधारभूत है, तब वही सैतीसवाँ[2] तत्त्व है। अगर उसके सम्बन्ध में भी भावना की जाती है तो वही अड़तीसवाँ तत्त्व बनता है। इससे अनवस्था का दोष नहीं आता है। जिसके सम्बन्ध में यह भावना होती है वह स्वरूपतः अनवच्छिन्न तथा स्वतंत्रस्वभाव हैं, जब उसे भी वेद्यरूप में ग्रहण किया जाता है तब वही सैतीसवाँमें ही अन्ततोगत्या पर्यवसित होता है। छत्तीसवाँ तत्त्व को

---

१. सभी अध्वाएँ शक्ति का ही स्पन्दनरूप हैं लेकिन वे पूर्णप्रकाश से अभिन्न हैं और उन्हीं की इच्छा से उनसे अभिन्न होते हुए भी बाहर भिन्न रूप में अवभासित होती हैं। मन्त्र आदि अध्वाएँ प्रमातृभागगत हैं ऐसा पहले कहा गया है, इसलिए प्रमाता का स्वतन्त्रभाव उनमें वर्तमान है, इसलिए जब सभी वाच्य वस्तुएँ चिद्विमर्श के द्वारा आत्मस्वरूप में विगलित की जाती हैं तब स्वतंत्रतारूपी ज्ञान और क्रियात्मक मननरूपी परामर्श का उदय होता हैं, और इसके फलस्वरूप सभी इदन्ताओं का अहन्ता में विश्राम आ जाता है। यही संक्षेप में मन्त्रों की मननधर्मता और त्राणधर्मता है।

२. संविद् की स्फुरणधारा दो प्रकार हैं एक उसकी क्षुब्धधारा और दूसरी अक्षुब्ध धारा है। प्रमाता में विश्रान्त वर्णों को संक्षुब्ध कर उनसे पदों की निष्पत्ति होती है और पदों से अर्थों के अधिगम होने पर क्षोभ का उपशमन होता है। पद संजल्पनात्मक है, जो भोगरूप विषयों का रूप धारण करना, विभिन्न प्रकार की प्रतीतियों की उत्पत्ति के द्वारा सीमित प्रमाताओं के हृदय में सुख या दुःख का अनुभव कराना ही पदों का कार्य है।

प्रमाण के रूप में वर्तमान रहकर प्रमेयों का रूप धारण करना ही कलाध्वा है। शुद्ध प्रमेय रूपी अध्वाएँ दो हैं, एक तत्त्वरूप है और दूसरा भुवन है।

सब तत्त्व से उत्तीर्ण तथा काल्पनिक अवच्छिन्नता ( भावना के द्वारा ) होने पर पंचकलाविधि सम्पन्न होती है ( पृथ्वी से ) विज्ञानाकल तक आत्मकला व्याप्त है, ईश्वर तक विद्याकला और शेष शिवकला द्वारा व्याप्त है—यही त्रितत्त्व विधि है।[१] इसी क्रम से नवतत्त्व[२] विधि के सम्बन्ध में कल्पना करनी चाहिए।

प्रमेयवर्ग में अनुगामी स्थूल, सूक्ष्म और परस्वरूप भुवन, तत्त्व और कला ये तीन अध्वाओं के भेद हैं।[३] प्रमाता में विश्रान्त स्वरूप भी उसी प्रकार तीन प्रकार हैं।[४]

---

१. नौ तत्त्वों में प्रकृति, पुरुष, नियति, काल, माया, शुद्धविद्या, ईश्वर, सदाशिव और शिव अन्तर्भूत हैं।

२. निवृत्तिकला के अन्तर्गत तत्त्व पृथ्वी है। उस कला में १६ भुवन है, पद वर्ण और मन्त्रों की संख्या एक-एक हैं। जल तत्त्व से प्रकृति तत्त्व तक तेईस तत्त्व में ह से ट तक वर्ण हैं, भुवनों की संख्या छप्पन है, मंत्र और पदों की संख्या पाँच-पाँच हैं। जिस कला के द्वारा ये तत्त्व व्याप्त है उसका नाम प्रतिष्ठा है। विद्याकला के द्वारा व्याप्त तत्त्व पुरुष से माया तक तत्त्व समूह हैं, इनकी संख्या सात हैं। ञ से घ तक वर्ण इसके अन्तर्गत हैं, दो पद और दो मन्त्र हैं और भुवनों की संख्या अठाईस हैं। शान्तिकला में तत्त्व तीन, ग ख ओर क वर्ण हैं। पद और मंत्र एक, एक-एक है। शान्त्यतीत कला में तत्त्व शिव है जो शक्ति से अभिन्न है, वर्ण सोलह स्वर है। यहाँ भुवन नहीं है, मंत्र पद एक-एक है।

३. अद्वैत शैवसिद्धान्त के अनुसार तत्त्वों की संख्या छत्तीस हैं, उनमें कुछ प्रमेयकोटि के अन्तर्गत हैं, कुछ प्रमाण कोटि में और कुछ प्रमातारूपी कर्त्ता की कोटि में वर्तमान हैं। प्रमेय दो प्रकार हैं—एक स्थूल है और दूसरा उससे सूक्ष्म है। स्थूल प्रमेय पृथ्वी आदि भूतपंचक है और सूक्ष्म प्रमेय पाँच तन्मात्राएँ हैं। इसलिए प्रमेयों की संख्या दस हैं।

४. प्रमेयों को तरह करण भी दस हैं—कुछ स्थूल करण हैं जिन्हें कर्मेन्द्रिय कहते हैं। वाक्, पाणि, पाद, पायु और उपस्थ स्थूल करण हैं। सूक्ष्म करण ज्ञानेन्द्रियाँ हैं। ज्ञानेन्द्रियाँ करणरूपी होने पर भी उनमें कर्तृभाव स्वल्पमात्रा में प्रतीत होता है। जहाँ करणभाव गौण होकर स्पष्टरूप से प्रतीयमान कर्तृभाव ( वास्तविक नहीं ) आ जाता है वहाँ उनकी संख्या पाँच हैं। इस वर्ग में मन, बुद्धि, अहंकार, प्रकृति और पुरुष अन्तर्गत हैं।

प्रमाता में विश्रान्त स्वभाव इनका जब प्रमाणरूपता है तब उसे पदाध्वा कहते हैं।

प्रमाण के क्षोभ की लहरें जब समाप्त होने जा रही है तो उस समय मन्त्ररूपी अध्वा बनती है। उस क्षोभ की शान्ति होने पर जब पूर्ण प्रमातृता आती है तब वर्णाध्वा है। वही वर्ण पूर्णस्वरूप है[1] और उसमें अर्थात् स्वरूप में जब उसकी विश्रान्ति आती है तब उसकी स्वरूप प्राप्ति होती है, अतः एक ही स्वरूप छः प्रकार हैं ऐसा कहना यथार्थ ही है।

पद, मन्त्र और वर्ण एक-एक है, भुवन की संख्या सोलह हैं, इस प्रकार धरातत्त्व में निवृत्ति कला काम करती है। अर्थात् निवृत्ति कला धरा की धारिका है, यहाँ वर्ण क्ष है।

अग्नि तीन हैं, नयन दो हैं इसलिये तेईस तत्त्वों में अर्थात् जल से प्रकृति तक तत्त्वों में ह से ङ तक तेईस वर्ण हैं। रस छः हैं, शर पाँच हैं इसलिए भुवनों की संख्या छप्पन हैं। मन्त्र की संख्या पाँच है, पद भी पाँच हैं। कला आप्यायिनी है जिसका अन्य नाम प्रतिष्ठा है।

पुरुष से माया तक तत्त्वों में ञ से घ तक मुनि अर्थात् सात वर्ण हैं। पद और मन्त्र पंचाक्षरात्मक है। वसु आठ, अक्षि दो हैं इसलिए अठाईस भुवन हैं और कला बोधिनी या विद्या है।

अग्नि तीन हैं, इसलिए गखक ये तीन वर्ण हैं। तीन तत्त्व है, मन्त्र

---

**शुद्ध कर्तृभाव जहाँ प्रतीत होता है वहाँ कला, विद्या, राग, नियति, काल ये पाँच हैं। माया आवरण करने वाली है लेकिन माया सब तत्त्वों की जो पारस्परिक विभिन्नताएँ हैं उन्हें मिटाकर उन पर एक परदा जैसा आवरण डाल देती है जिससे सब तत्त्वों में जो पारस्परिक भेद है वह तिरोहित हो जाता है। सृष्टिप्रक्रिया में उसी आवरण ( Screen ) पर चित्रों के समान तीस तत्त्वों का निर्माण होता है। संहारक्रम में जब वह आवरण हट जाता है तब शुद्ध प्रकाश धीरे-धीरे खोलने लगता है।**

**१. शिवस्वरूप सब प्रकार अवच्छिन्नता से रहित है, लेकिन उनके सम्बन्ध में जब भावना की जाती है तब उनमें कुछ परिच्छिन्नता आ जाती है इस कारण सब प्रकार परिच्छिन्नता से शून्य जो उनका स्वरूप है वही सैंतीसवाँ तत्त्व है।**

त्र्यक्षर और पद भो सैन्य = अक्षौहिणी अर्थात् अठारह भुवन हैं। इसमें उत्पूयिनी नाम की कला अर्थात् शान्ता नाम को कला हैं।

सोलह वर्ण ( अ से अः तक )। पद, वर्ण, मन्त्र एक-एक हैं। इसमें शान्त्यतीत कला व्यापृत है।[८]

श्री अभिनवगुप्त नाम के आचार्य ने शिष्यों के लिए संक्षेप के कारण इन तीन आर्या का निर्माण किया।

इति तंत्रसार के कलाध्वप्रकाशन
नाम का दशम आह्निक।

---

८. छत्तीस तत्त्वों को तीन खण्डों में देखना ही त्रितत्त्वविधि है। आत्मकला पृथ्वी से विज्ञानाकल तक व्याप्त है, विद्याकला ईश्वर तक और शक्ति और शिवतत्त्व शिवकला द्वारा व्याप्त है। आत्मकला, विद्याकला और शिवकला ये तीन कलाएँ हैं।

## अथ एकादशमाह्निकम्

तत्र यावत् इदम् उक्तम् तत् साक्षात् कस्यचित् अपवर्गाप्तये यथोक्त-संग्रहनीत्या भवति, कस्यचित् वक्ष्यमाणदीक्षायाम् उपयोगगमनात् इति दीक्षादिकं वक्तव्यम्। तत्र कः अधिकारी इति निरूपणार्थं शक्तिपातो विचार्यते। तत्र केचित् आहुः ज्ञानाभावात् अज्ञानमूलः संसारः तदपगमे ज्ञानोदयात् शक्तिपात इति तेषां सम्यक् ज्ञानोदय एव किंकृत इति वाच्यम्, कर्मजन्यत्वे कर्मफलवत् भोगत्वप्रसङ्गे भोगिनि च शक्तिपाताभ्युपगतौ अतिप्रसङ्गः, ईश्वरेच्छानिमित्तत्वे तु ज्ञानोदयस्य अन्योन्याश्रयता वैयर्थ्यं च, ईश्वरे रागादिप्रसङ्गः, विरुद्धयोः कर्मणोः समबलयोः अन्योन्य-प्रतिबन्धे कर्मसाम्यं, ततः शक्तिपात इति चेत्, न—क्रमिकत्वे विरोधा-योगात् विरोधेऽपि अन्यस्य अविरुद्धस्य कर्मणो भोगदानप्रसङ्गात्, अविरुद्धकर्माप्रवृत्तौ तदैव देहपातप्रसङ्गात्, जात्यायुष्प्रदं कर्म न प्रति-बध्यते भोगप्रदमेव तु प्रतिबध्यते इति चेत्, कुतः—तत्कर्मसद्भावे यदि शक्तिः पतेत् तर्हि सा भोगप्रदात् किं बिभियात्। अथ मलपरिपाके शक्तिपातः सोऽपि किंस्वरूपः? किं च तस्य निमित्तम्? इति, एतेन वैराग्यं धर्मविशेषो विवेकः सत्सेवा सत्प्राप्तिः देवपूजा इत्यादिहेतुः प्रत्युक्त इति भेदवादिनां सर्वम् असमञ्जसम्। स्वतन्त्रपरमेशाद्वयवादे तु उपपद्यते एतत्, यथाहि—परमेश्वरः स्वरूपाच्छादनक्रीडया पशुः पुद्ग-लोऽणुः सम्पन्नः, न च तस्य देशकालस्वरूपभेदविरोधः तद्वत् स्वरूप-स्थगनविनिवृत्त्या स्वरूपप्रत्यापत्ति झटिति वा क्रमेण वा समाश्रयन् शक्तिपातपात्रम् अणुः उच्यते, स्वातन्त्र्यमात्रसारश्च असौ परमशिवः शक्तेः पातयिता इति निरपेक्ष एव शक्तिपातो यः स्वरूपप्रथाफलः, यस्तु भोगोत्सुकस्य स कर्मापेक्षः, लोकोत्तररूपभोगोत्सुकस्य तु स एव शक्ति-पातः परमेश्वरेच्छाप्रेरितमायागर्भाधिकारीयरुद्रविष्णुब्रह्मादिद्वारेण, मन्त्रादिरूपत्वं मायापुंविवेकं पुंस्कलाविवेकं पुंप्रकृतिविवेकं पुंबुद्धिविवेक-कमन्यच्च फलं प्रस्नुवानः तदधरतत्त्वभोगं प्रतिबध्नाति, भोगमोक्षो-भयोत्सुकस्य भोगे कर्मापेक्षो, मोक्षे तु तन्निरपेक्षः इति सापेक्षनिरपेक्षः। न च वाच्यं—कस्मात् कस्मिंश्चिदेव पुंसि शक्तिपात इति, स एव परमेश्वरः तथा भाति इति सतत्त्वे कोऽसौ पुमान् नाम यदुद्देशेन विषय-कृता चोदना इयम्। स चायं शक्तिपातो नवधा,—तीव्र-मध्य-मन्दस्य उत्कर्ष-माध्यस्थ्य-निकर्षैः पुनस्त्रैविध्यात्, तत्र उत्कृष्टतीव्रात् तदैव देहपाते

परमेशता, मध्यतीव्रात् शास्त्राचार्यानपेक्षिणः स्वप्रत्ययस्य प्रातिभज्ञानोदयः यदुदये बाह्यसंस्कारं विनैव भोगापवर्गप्रदः प्रातिभो गुरुरित्युच्यते तस्य हि न समयादिकल्पना काचित्, अत्रापि तारतम्यसद्भावः—इच्छावैचित्र्यात् इति, सत्यपि प्रातिभत्वे शास्त्राद्यपेक्षा संवादाय स्यादपि, इति निर्भित्तिसभित्त्यादिबहुभेदत्वम् आचार्यस्य प्रातिभस्यागमेषु उक्तम्, सर्वथा प्रतिभांशो बलीयान्—तत्संनिधौ अन्येषाम् अनधिकारात्। भेददर्शन इव अनादिशिवसंनिधौ मुक्तशिवानां सृष्टिलयादिकृत्येषु मन्दतीव्रात् शक्तिपातात् सद्गुरुविषया यियासा भवति, असद्गुरुविषयायां तु तिरोभाव एव, असद्गुरुतस्तु सद्गुरुगमनं शक्तिपातादेव। सद्गुरुस्तु समस्तैतच्छास्त्रतत्त्वज्ञानपूर्णः साक्षात् भगवद्भैरवभट्टारक एव, योगिनोऽपि स्वभ्यस्तज्ञानतयैत्र मोचकत्वे तत्र योग्यत्वस्य सौभाग्यलावण्यादिमत्त्वस्येवानुपयोगात्। असद्गुरुस्तु अन्यः सर्व एव। एवं यियासुः गुरोः ज्ञानलक्षणां दीक्षां प्राप्नोति यया सद्य एव मुक्तो भवति जीवन्नपि, अत्र अवलोकनात् कथनात् शास्त्रसम्बोधनात् चर्यादर्शनात् चरुदानात् इत्यादयो भेदाः। अभ्यासवतो वा तदानीं सद्य एव प्राणवियोजिकां दीक्षां लभते- सा तु मरणक्षण एव कार्या इति वक्ष्याम इति। तीव्रस्त्रिधा उत्कृष्टमध्यात् शक्तिपातात् कृतदीक्षाकोऽपि स्वात्मनः शिवतायां न तथा दृढप्रतिपत्तिः भवति, प्रतिपत्तिपरिपाकक्रमेण तु देहान्ते शिव एव, मध्यमध्यात् तु शिवतोत्सुकोऽपि भोगप्रेप्सुः भवति इति तथैव दीक्षायां ज्ञानभाजनम्, स च योगाभ्यासलब्धम् अनेनैव देहेन भोगं भुक्त्वा देहान्ते शिव एव। निकृष्टमध्यात्तु देहान्तरेण भोगं भुक्त्वा शिवत्वम् एति, इति। मध्यस्तु त्रिधा—भोगोत्सुकता यदा प्रधानभूता तदा मन्दत्वं—पारमेश्वरमन्त्रयोगोपायतया यतस्तत्र औत्सुक्यम्, पारमेशमन्त्रयोगादेश्च यतो मोक्षपर्यन्तत्वम् अतः शक्तिपातरूपता। तत्रापि तारतम्यात् त्रैविध्यम्, इत्येष मुख्यः शक्तिपातः। वैष्णवादीनां तु राजानुग्रहवत् न मोक्षान्तता इति न इह विवेचनम्। शिवशक्त्यधिष्ठानं तु सर्वत्र इति उक्तम्, सा परं ज्येष्ठा न भवति अपि तु घोरा घोरतरा वा, स एष शक्तिपातो विचित्रोऽपि तारतम्यवैचित्र्यात् भिद्यते, कश्चित् वैष्णवादिस्थः समयादिक्रमेण स्रोतःपञ्चके च प्राप्तपरिपाकः सर्वोत्तीर्णभगवत्षडर्धशास्त्रपरमाधिकारिताम् एति, अन्यस्तु उल्लङ्घनक्रमेण अनन्तभेदेन, कोऽपि अक्रमम् इति अत एव अपराधरशासनस्था गुरवोऽपि इह मण्डलमात्रदर्शनेऽपि अनधिकारिणः, ऊर्ध्वशासनस्थस्तु गुरुः अधरा-

धरशासनं प्रत्युत प्राणयति—पूर्णत्वात् इति सर्वाधिकारी। स च दैशिको गुरुः आचार्यो दीक्षकः चुम्बकः, स चायं पूर्णज्ञान एव सर्वोत्तमः—तेन विना दीक्षाद्यसम्पत्तेः। योगी तु फलोत्सुकस्य युक्तो यदि उपायोपदेशेन अव्यवहितमेव फलं दातुं शक्तः उपायोपदेशेन तु ज्ञाने एव युक्तो मोक्षेऽपि अभ्युपायात् ज्ञानपूर्णताकाङ्क्षी च बहूनपि गुरून् कुर्यात्। उत्तमोत्तमादिज्ञानभेदापेक्षया तेषु तु वर्तेत, सम्पूर्णज्ञानगुरुत्यागे तु प्रायश्चित्तमेव। ननु सोऽपि अब्रुवन् विपरीतं वा ब्रुवन् किं न त्याज्यः, नैव इति ब्रूमः, तस्य हि पूर्णज्ञानत्वात् एव रागाद्यभाव इति अवचनादिकं शिष्यगतेनैव केनचित् अयोग्यत्वानाश्वस्तत्वादिना निमित्तेन स्यात् इति, तदुपासने यतनीयं शिष्येण, न तत्त्यागे। एवम् अनुग्रहनिमित्तं शक्तिपातो निरपेक्ष एव—कर्मादिनियत्यपेक्षणात्। तिरोभाव इति, तिरोभावो हि कर्माद्यपेक्षगाढदुःखमोहभागित्वफलः, यथाहि—प्रकाशस्वातन्त्र्यात् प्रबुद्धोऽपि मूढवत् चेष्टते हृदयेन च मूढचेष्टां निन्दति, तथा मूढोऽपि प्रबुद्धचेष्टां मन्त्राराधनादिकां कुर्यात्, निन्देच्च, यथा च अस्य मूढचेष्टा क्रियमाणापि प्रबुद्धस्य ध्वंसम् एति तथा अस्य प्रबुद्धचेष्टा, सा तु निन्द्यमाना—निषिद्धाचरणरूपत्वात् स्वयं च तयैव विशङ्क्यमानत्वात् एनं दुःखमोहपङ्के निमज्जयति, न तु उत्पन्नशक्तिपातस्य तिरोभावोऽस्ति, अत्रापि च कर्माद्यपेक्षा पूर्ववत् निषेध्या, तत्रापि च इच्छावैचित्र्यात् एतद्देहमात्रोपभोग्यदुःखफलत्वं वा दीक्षासमयचर्यागुरुदेवाग्न्यादौ सेवानिन्दनोभयप्रसक्तानामिव प्राक् शिवशासनस्थानां तत्त्यागिनामिव। तत्रापि इच्छावैचित्र्यात् तिरोभूतोऽपि स्वयं वा शक्तिपातेन युज्यते, मृतो वा बन्धुगुर्वादिकृपामुखेन, इत्येवं पञ्चकृत्यभागित्वं स्वात्मनि अनुसंदधत् परमेश्वर एव, इति न खण्डितमात्मानं पश्येत्।

यथा निरर्गलस्वात्मस्वातन्त्र्यात्परमेश्वरः।
आच्छादयेन्निजं धाम तथा विवृणुयादपि ॥

अप्रबुद्धेऽपि वा धाम्नि स्वस्मिन्बुद्धवदाचरेत्।
भूयो बुध्येत वा सोऽयं शक्तिपातोऽनपेक्षकः ॥

जह निअज्झउ महेसरु अच्छवि संविरवितप्ह।
पुणुस अत्ति विपर पसरु अच्छ इविमल सरूइ ॥

इति श्रीमदभिनवगुप्ताचार्यविरचिते तन्त्रसारे शक्तिपातप्रकाशनं नाम एकादशमाह्निकम् ॥११॥

## एकादश आह्निक

इतने दूर तक जो कुछ कहा गया है वह किसी के लिए साक्षात् रूप से कथित संक्षिप्त विधि के द्वारा अपवर्ग ( मोक्ष ) प्राप्ति का कारण बनता है, फिर किसी को आगे बतलायी जानेवाली दीक्षा के द्वारा इष्ट विषय की प्राप्ति होती है इसलिए दीक्षा आदि विषयों का उल्लेख होना चाहिए। अब उसमें ( दीक्षा का ) अधिकारी कौन है इस प्रश्न के निर्णय के लिए शक्तिपात[1] पर विचार किया जाता है। इस विषय में कुछ लोगों का विचार यह है कि ज्ञान के अभाव के कारण अज्ञानमूलक संसार का उदय होता है, अज्ञान के तिरोधान होने पर ज्ञान का उदय होता है जिसके फलस्वरूप शक्तिपात होता है[2]। ऐसे विचार करनेवाले को यह बताना होगा कि यथार्थ ज्ञान का उदय किस कारण से होता है। अगर कर्म से उसकी उत्पत्ति मानी जाती है तो कर्म के फल के सदृश उसकी भोग्यता का प्रसंग आ जाता है और भोग करनेवालों में शक्तिपात मानने पर अतिप्रसंग का दोष अवश्य आता है[3]। ईश्वर की इच्छा ही ज्ञानके उदय

---

१. जीव स्वभावतः शिव ही है, वही उसका स्वरूप है। जीव उस स्वरूप को किसी न किसी उपाय से प्राप्त कर लेते हैं। इन उपायों में कोई शीघ्रता से अथवा विलम्ब से उन्हें स्वरूपप्राप्ति के सहायक बन जाते हैं, अथवा उन उपायों में कुछ क्रम के बिना और कुछ सक्रम भाव से जीवों को अपने स्वरूप प्राप्त कराने में सहायक होते हैं। आचार्यों की परिभाषा के अनुसार इस उपाय को शक्तिपात कहते हैं। शक्तिपात भगवदनुग्रह का ही नामान्तर है। परमेश्वर के पाँच कृत्यों में अनुग्रह या कृपा एक है। उनके अन्य कृत्यों के समान अनुग्रह भी इन्हीं की इच्छा का खेल है।

२. किन्हीं-किन्हीं का मत है कि शक्तिपात ज्ञान के उदय से होता है। वे कहते हैं कि ज्ञान के उदय होने पर अज्ञान की निवृत्ति होती है जिसके फल-स्वरूप शक्तिपात होता है। लेकिन यथार्थज्ञान किस प्रकार से उदित होता है इसका समाधान इससे नहीं होता।

३. कर्म को ज्ञान का कारण मानने पर ज्ञान को कर्म का फल मानना पड़ता है। इस अवस्था में ज्ञान और कर्मफल समानार्थक हो जाते हैं। अतः

का कारण है ऐसा मानने पर अन्योन्याश्रयरूप दोष[1] के कारण दोनों ही असिद्ध होते हैं। अपितु ईश्वर में राग आदि गुणों का प्रसंग आता है। दो विरुद्ध समबल कर्म जब एक दूसरे को फलोन्मुख होने से रोकते हैं तब कर्मसाम्य[2] होता है और उसी से शक्तिपात होता है, लेकिन ऐसा कहना उचित नहीं लगता क्योंकि कर्म स्वरूपतः क्रमिक होने के कारण युगपत् दो कर्मों का सहावस्थान नहीं होता है इसलिए दोनों में विरोध उत्पन्न नहीं होता। अगर दो कर्मों में विरोध मान भी लिया जाता है तो जो अविरुद्ध कर्म है उससे फल की उत्पत्ति स्वीकार करना पड़ता है, यदि अविरुद्ध कर्म की अप्रवृत्ति है अर्थात् फलोन्मुखता नहीं मानी जाती है तो उसी क्षण में देहपात का प्रसंग उठता है—इस आपत्ति के उत्तर में अगर कहा जाता है कि जन्म और आयु के निष्पादक कर्म ही प्रतिरुद्ध नहीं होते हैं अन्य भोग प्रदान करनेवाले कर्म ही केवल प्रतिरुद्ध रहते हैं—यह भी कहना ठीक नहीं है, क्योंकि भोग प्रदान करनेवाले कर्मों की वर्तमानता के काल में यदि शक्तिपात होता है तो भोगसम्पादक कर्मों से शक्ति का कौन-सा डर है ?

अगर कहा जाय मल के परिपाक होनेपर शक्तिपात होता है तो प्रश्न

---

ज्ञानी को भी कर्मफलभोगी के रूप में ग्रहण करना पड़ता है। ज्ञान के उदय से शक्तिपात स्वीकार करने पर प्रकारान्तर से भोगों में ही शक्तिपात मानना पड़ता है। इसलिए अतिप्रसंग का दोष आ जाता है।

१. ज्ञान के उदय से ईश्वरेच्छा के अनुमान और ईश्वरेच्छा के अनुमान से ज्ञानोदय इस प्रकार अन्योन्याश्रय रूप दोष आ जाता है।

२. दो समान बलवाले कर्मों के पारस्परिक प्रतिबन्ध से कर्म का जो समभाव है वही कर्मसाम्य है। दो परस्पर विरोधी कर्म वे हैं जो एक दूसरे के फल को रोकते हैं जिससे किसी क्षण उनकी युगपत् प्रवृत्ति नहीं होती। लेकिन जो कर्म अविरुद्ध है वह फल प्रदान करता रहता है। अगर अविरुद्ध कर्म एक क्षण के लिए भी फल प्रदान नहीं करता है तो उसी क्षण देहपात हो जाना चाहिए। यदि कहा जाय कि जाति (जन्म) और आयु इन दो फलों के देनेवाले कर्म प्रतिबद्ध नहीं होता, केवल भोगप्रद कर्म ही प्रतिबद्ध होता है, तो प्रश्न यह होगा यदि जाति और आयुप्रद कर्म रहते हुए भी शक्तिपात होता है, तो भोगप्रद कर्म रहने पर शक्तिपात क्यों नहीं हो सकेगा यह प्रश्न रह जाता है।

यह उठता है कि मलपरिपाक का स्वरूप क्या है ? उसका कारण भी कैसा है ?[1]

इस कथन के द्वारा वैराग्य, धर्मविशेष, विवेक, सत्संग, सत्वस्तु की प्राप्ति, देवपूजन आदि शक्तिपात के कारण हैं ऐसे विचार भी खण्डित हुए। अतः भेदवादिओं का सब कथन युक्तिसिद्ध नहीं है।

स्वतन्त्र परमेश्वराद्वयवाद में ये सभी युक्तियुक्त हैं और उपपन्न भी हैं। जैसे परमेश्वर अपने स्वरूप गोपन करने की इच्छा से स्वयं पशु जीव, पुद्गल अणु बन जाते हैं। देश और काल उनके स्वरूप में भेदरूपी विरोध का उत्पन्न नहीं करते हैं। उनके स्वरूप गोपनरूप स्थगन की निवृत्ति के द्वारा स्वरूप का उन्मोचन बिना किसी क्रम से अथवा क्रम के अवलम्बन के द्वारा वह अणु शक्तिपात का पात्र बन जाता है।

परमेश्वर जिनका वास्तविक स्वरूप स्वतन्त्रता है वही शक्ति का पात करनेवाले हैं, अतः शक्तिपात सब प्रकार से निरपेक्ष है। और जिसका फल है स्वरूप का प्रकाशन। भोग के प्रति उत्सुक जीवों में शक्तिपात कर्म की अपेक्षा रखता है, लेकिन लोकोत्तर भोग की अभिलाषा जिनमें वर्तमान उनमें शक्तिपात परमेश्वर की इच्छा से प्रेरित मायागर्भ में अवस्थित रुद्र, विष्णु और ब्रह्मा आदि अधिकारी पुरुषों के द्वारा सम्पन्न होता है। मन्त्र आदि का स्वरूप प्राप्त करना, माया और पुरुष का विवेक, पुरुष और कला का विवेक, पुरुष प्रकृति विवेक, पुरुष और बुद्धि का विवेक आदि एवम् अन्य प्रकार फलों को उत्पन्न करते हुए शक्तिपात निम्नभूमि में स्थित तत्त्वों में भोग उत्पन्न करने में बाधा डालता है। भोग और मोक्ष उभय प्रकार फल के उत्सुक जीवों में जो भोग की अभिलाषा है उसमें कर्म की अपेक्षा रहती है, मोक्ष के प्रति अभिलाषा में कर्म की अपेक्षा नहीं रहती है। इसलिए शक्तिपात सापेक्ष-निरपेक्ष है। अब यह

---

१. द्वैत आगमों के अनुसार ज्ञान अथवा कर्मसाम्य शक्तिपात का कारण नहीं हो सकता है, मलपाक ही शक्तिपात का हेतु है। मल द्रव्यरूप है। यह मल अनादि है, परन्तु सान्त है। यह क्रम से पक्व हो रहा है। जब मल पूर्णरूप से परिपक्व हो जाता है तब परमेश्वर दीक्षा के द्वारा उसे हटाते हैं। मल द्रव्यरूप होने के कारण परमेश्वर क्रियात्मक दीक्षा के द्वारा उसे हटाते हैं।

कहना उचित नहीं है कहाँ से किसी एक विशेष जीव पर शक्तिपात होता है, क्योंकि वही परमेश्वर उस प्रकार से प्रकट होते हैं, वास्तविक तत्त्व इस प्रकार होने के कारण पुरुष नाम का वह कौन वस्तु हैं जिसके सम्बन्ध में विषय सम्बन्धी इतिकर्तव्यता का उपदेश हो।

यह जो शक्तिपात का उल्लेख हुआ है वह नौ प्रकार हैं, जो तीव्र, मध्य और मन्द के भेदों से ये तीन क्रमशः उत्कृष्ट तीव्र, उत्कृष्ट मध्य, उत्कृष्ट मन्द, मध्य तीव्र, मध्य मध्य, मध्य मन्द, निकृष्ट तीव्र, निकृष्ट मध्य, निकृष्ट मन्द के भेदों से नौ प्रकार हैं।

उनमें उत्कृष्ट-तीव्र शक्तिपात होनेपर उसी क्षण ही देहपात हो जाता है और परमेश्वरत्व की स्थिति आ जाती है।[1] मध्यतीव्र शक्तिपात होने पर शास्त्र और आचार्य की अपेक्षा के बिना ही अपने बोधरूपी प्रातिभ-ज्ञान का उदय होता है, जिसके उदय के साथ किसी प्रकार बाहरी संस्कार के बिना ही भोग तथा मोक्ष प्रदान करनेवाले उन्हें प्रातिभगुरु कहते हैं। इस प्रकार व्यक्ति को समयी के लिए आवश्यक कर्तव्यों की अपेक्षा नहीं रहती। इसमें भी इच्छा की विचित्रता के कारण प्रातिभत्व के बावजूद उनमें अपने विचार की सत्यता के लिए शास्त्र आदि की अपेक्षा हो सकती है। आगमों में प्रातिभ गुरु के निर्भित्तिक तथा सभित्तिक[2] आदि नाना भेदों का वर्णन हुआ है।

प्रतिभा का अंश सब प्रकार से बलवान है। प्रातिभगुरु के समीप अन्य सभी को अधिकार वर्जित है, भेदवादियों के सिद्धान्त के अनुसार

---

१. तीव्र-तीव्र शक्तिपात के प्रभाव से तत्काल देह छूट जाता है और मोक्ष अधिगत होता है, भोग के द्वारा प्रारब्धक्षय की अपेक्षा नहीं रहती। मध्यतीव्र शक्तिपात के प्रभाव से अज्ञान की निवृत्ति होती है, लेकिन इस अज्ञान निवृत्ति के लिए जिस ज्ञान की अपेक्षा है वह स्वयं हृदय में स्फुरित होता है। इसे ही प्रातिभज्ञान कहते हैं।

२. ज्ञान के उदय के सम्बन्ध में एक बात ज्ञातव्य है। ज्ञान जब स्वतः ही हृदय में उदित होता है, किसी प्रकार शास्त्र या आचार्य की अपेक्षा नहीं रहती तब उस प्रकार ज्ञान को निर्भित्तिक ज्ञान कहते हैं। लेकिन दूसरे प्रकार के ज्ञान सभित्तिक है। सभित्तिक ज्ञान के उदय के लिए बाह्य उपकरणों की आवश्यकता रहती है।

मुक्तशिवों को अनादिशिव के सम्मुख सृजन तथा विलयन ( संहार ) आदि कृत्यों में जैसे अधिकार वर्जित है। मन्दतीव्र शक्तिपात से सद्गुरु की ओर गमन की अभिलाषा होती है और असद्गुरु के विषयमें उसकी गति का अभाव हो जाता है।[1] असद्गुरु के से सद्गुरु के पास जाना शक्तिपात से ही उत्पन्न होता है। सद्गुरु तो स्वयं इन सभी शास्त्रों से उदित तत्त्वज्ञान के द्वारा पूर्ण हैं और वे साक्षात् भगवान् भैरवभट्टारक हैं।[2] योगिगण भी अपने में अभ्यस्त ज्ञान के द्वारा ही मुक्त करनेवाले होते हैं—उनकी योग्यता शिवतादात्म्यरूप है[3], सौभाग्य और लावण्य आदि गुण वहाँ अनुपयोगी हैं। असद्गुरु में अन्य सभी गुण ( शिवतादाम्य को छोड़कर ) होते हैं।

इस प्रकार सद्गुरु प्रति गमनशील[4] जीव ज्ञानात्मक दीक्षा गुरु से

---

१. मन्द-तीव्र शक्तिपात के प्रभाव से सद्गुरु लाभ को इच्छा होती है और इसके फलस्वरूप असद्गुरु के पास जाने की इच्छा चली जाती है।

२. परमेश्वर से साक्षात् ज्ञान प्राप्त कर जिन्होंने उनके साथ तदात्मता कर ली है वही सद्गुरु है, केवल तत्त्व के उपदेश करनेवाले जो आचार्य हैं वे असद्गुरु हैं।

३. तीव्र तीव्र शक्तिपात होने पर शिष्य में जो वहिर्मुखभाव पहले वर्तमान था वह कट जाता है और स्वतः ही उसके हृदय में अपने स्वरूप सम्बन्धी प्रत्यवर्शन होने लगता है। इस स्वरूपप्रत्यवर्शन ही उसे शिवतादात्म्य रूप वोध में उन्नीत करता है। जिस शिवसम्बन्धी शक्ति ने एक समय उसे संसार रूप भूमि में लाकर स्वरूप में आवरण डाली थी वही वामाशक्ति संसार को अपने अन्तर्लीन कर ज्येष्ठाशक्ति के रूप में प्रकट होती है और जिसके सहारे परिपूर्ण स्वरूप खोल जाता है। वामाशक्ति क्षोभमयी है, शान्ता प्रशममयी है। शान्ताशक्ति के साथ जब उसकी एकात्मता सम्पन्न होता है तब उसका स्वरूप वास्तव में शुद्धविद्यामय ही है। धीरे-धीरे उसमें शक्तिस्थिति में सुदृढ़निष्ठा उत्पन्न होता है और तब सब प्रकार आवरण के हठ जाने पर उसमें पूर्ण कर्त्तृत्व आदि गुणों की अभिव्यक्ति होती है।

४. सद्गुरु की ओर जाने की इच्छा जिस भाग्यशाली जीव में उदित होता है उसका प्राथमिक लक्षण कुछ हैं। वे निम्नप्रकार हैं—संसार में वास्तविक तत्त्व क्या है और कौन यथार्थतत्त्वज्ञानी है। इस प्रकार विचार भी शक्तिपातवश ही हृदय में उठता है। कल्याणमित्र से परिचय के द्वारा वह

प्राप्त करते हैं, उस दीक्षा के द्वारा शिष्य तत्काल मुक्त हो जाता है और जीवन्मुक्ति भी प्राप्त करता है। गुरु की दृष्टि के द्वारा, उनके कथित तत्त्वों से, शास्त्र सम्बोधन से, बाहरी अनुष्ठान के दर्शन से, चरु के दान से आदि दीक्षा के नाना प्रकार भेद हैं। अभ्यासशील ( जो बारम्बार प्राण चारों का आमर्शन करते रहते हैं, ) व्यक्ति तत्काल प्राणवियोजिका दीक्षा प्राप्त करता है।[१] ऐसी दीक्षा मृत्यु के समय देनी चाहिए—इस विषय में आगे बतलायेंगे। इस प्रकार तीव्र शक्तिपात तीन प्रकार हैं। जो शिष्य उत्कृष्टमध्य शक्तिपात के अनन्तर दीक्षा प्राप्त कर लेता है लेकिन उसमें अपने शिवभाव के विषय में सुदृढ़ निष्ठा उत्पन्न नहीं होती, निष्ठा के क्रमिक परिपाक हो जाने पर शरीर छूट जाता है और उसमें शिवभाव आ जाता है।

मध्यमध्य शक्तिपात होने पर शिवभावप्राप्ति के प्रति उत्सुकता आ जाने पर भी शिष्य भोगाकांक्षी होता है उस अवस्था में दीक्षा मिलने पर ज्ञान की प्राप्ति होती है। योग के अभ्यास के द्वारा प्राप्तव्य भोगों को इस देह से भोग करने के बाद देहान्त होने पर शिव ही हो जाता है। निकृष्ट-मध्य शक्तिपात से नवीन शरीर से भोग प्राप्त कर अन्त में शिवत्व लाभ करता है।

मध्यम प्रकार शक्तिपात तीन प्रकार हैं। जब भोग के प्रति उत्सुकता अधिक है तब वह मन्द शक्तिपात है। उसमें परमेश्वर सम्बन्धी मंत्रयोग रूप उपाय से ही उस शिष्य में उत्सुकता आती है। परमेश्वरसम्बन्धी मंत्रयोग मोक्ष पर्यन्त गति को प्राप्त कराता है। इसलिए इसके पूर्वभावी

---

जीव सद्गुरु के समीप उपस्थित होता है। सद्गुरु के द्वारा उसे दीक्षा प्राप्त होती है। दीक्षा भी नानाप्रकार है जिसका विवरण दृष्टि आदि शब्दों से वर्णित किया गया है।

१. ऐसी भी दीक्षा है जिसके मिलने से तत्काल शरीर छूट जाता है। जिसका प्रारब्धभोग शेष रह गये हैं उसे प्राणवियोजिका दीक्षा नहीं दी जाती हैं। प्राण के चारों को बारम्बार आमर्शनरूप अभ्यास के द्वारा प्राणवियोजिका दीक्षा दी जाती है। जिनका मृत्युकाल निकट है, जो जरा से जर्जर है, नानाप्रकार व्याधि ने जिसमें घर कर लिया है सद्गुरु ऐसे शिष्य को परमतत्त्व में योजित कर देते हैं। मृत्यु का क्षण न जानकर इस प्रकार दीक्षा नहीं दी जाती है।

शक्तिपात अवश्य स्वीकार्य है। इस प्रकार ( तीव्रमन्द, मध्यमन्द और मन्दमन्द ) शक्तिपातों में तरतमभाव है इसलिए ये मुख्य शक्तिपात तीन प्रकार हैं।

वैष्णवों का अनुग्रह राजा से प्राप्त अनुग्रह के समान है जिसका अन्तिम लक्ष्य मोक्ष नहीं है, इसलिए यहाँ उसका विवेचन नहीं हुआ। सभी प्रकार शक्तिपातों में शिवशक्ति का अधिष्ठान विद्यमान है ऐसा कहा गया है। यह उत्कृष्ट ज्येष्ठाशक्ति नहीं है, अपितु घोरा या घोररतरा है। यह शक्तिपात नानाप्रकार होने पर भी तरतमभाव रहने के कारण बहु-प्रकार बन जाता है। जो वैष्णव आदि सम्प्रदाय में स्थित है वह समयी आदि क्रम से स्रोत:पंचकमय शास्त्रों से ज्ञान प्राप्त कर उसमें परिपाक आ जाने पर भगवान् से प्रकट सर्वोत्तीर्ण त्रिकशास्त्र में श्रेष्ठ अधिकार प्राप्त करता है।

इससे भिन्न जो है वह अनन्त प्रकार उपायों के सहारे एक-एक क्रम के अतिक्रमणके द्वारा परमार्थ को प्राप्त करता है। फिर कोई बिना किसी क्रम से उसे प्राप्त करता है।[1] जो आचार्यगण निम्नकोटि के शास्त्र के अनुशासन के अन्तर्गत हैं वे इस शास्त्र के द्वारा कथित मण्डल के दर्शन करने का भी अधिकार नहीं रखता है।[2] लेकिन ऊर्ध्वशासन में जो गुरु स्थित हैं वे निम्न निम्नकोटि के अनुशासन ( शास्त्रों ) की प्रेरणा देते हैं, क्यों कि वे पूर्ण हैं इसलिए सब विषयों में उनका अधिकार वर्तमान है।[3]

---

१. सबसे ऊर्ध्व या उत्कृष्ट स्थिति प्राप्त करना आसान नहीं है, अधिकार के अनुसार भिन्न-भिन्न स्थितियों को पार करते हुए अन्त में परमार्थ की प्राप्ति होती है। क्रम शब्द से स्थितियों के क्रम को ही समझना चाहिए। भिन्न-भिन्न भुवनों में भोग प्राप्त करने के बाद कृपा के अवतरण होने पर शुद्ध स्थिति का लाभ होता है।

२. आगम या तन्त्र के अनुसार दीक्षा प्राप्त होने पर जिन अधिकारों की प्राप्ति होती है उनकी प्राप्ति निम्नकोटी के आचार्यों को भी नहीं होती। यन्त्र, मण्डल आदि की रचना तो दूर की बात है निम्नकोटी में स्थित आचार्य गण उनके दर्शन से भी वर्जित है।

३. त्रिकशास्त्रा के अनुसार जो आचार्यपदवी में आरूढ़ हैं वे पूर्णता प्राप्त हैं, इसलिए निम्नकोटि के शास्त्रों के वे जैसे प्रेरक बनते हैं वैसे ऊर्ध्वकोटि के शास्त्रों में भी वे अधिकार रखते हैं।

वह देशिक, गुरु, आचार्य, दीक्षाकर्त्ता, चुम्बक है। वह पूर्णज्ञानी हो तो सर्वोत्तम है—ऐसे न होने पर दीक्षा आदि होना सम्भव नहीं होता। लेकिन योगी गुरु यदि फलाकाङ्क्षी शिष्य के साथ युक्त रहता है तो उपाय के उपदेश के द्वारा व्यवधान रहित फल दे सकता है, उपाय के उपदेश से ज्ञान में ही युक्त रहकर मोक्ष भी प्राप्त करता है। ज्ञान की पूर्णता के अभिलाषी नाना गुरुओं का आश्रयण कर सकता है।[1] उत्तम से उत्तम और विभिन्न प्रकार के ज्ञान की प्राप्ति के लिये भिन्न-भिन्न गुरुओं के पास रहना चाहिए। जो गुरु पूर्णज्ञानवान् हैं उनके त्यागने से प्रायश्चित्त आवश्यक है। अगर वे न बतलाते हैं या विपरीत बातें बतलाते हैं तो भी क्या वे त्यागने योग्य नहीं है ? हम कहते हैं—नहीं, क्यों कि वे पूर्ण ज्ञानवान है इसलिए उनमें राग आदि नहीं है। उनका न कहना ( अकथन ) शिष्य में किसी प्रकार अयोग्यता या श्रद्धा आदि के अभाव-रूप कारण से ऐसा होता है। इसलिए उनकी उपासना में शिष्य को प्रयत्नशील रहना चाहिए। उनके त्यागने से नहीं। इस प्रकार अनुग्रह ही शक्तिपात का कारण है जो निरपेक्ष ही है।

तिरोभाव कर्म आदि नियति की अपेक्षा रखता है। अब तिरोभाव का वर्णन हो रहा है। तिरोभाव वास्तव में कर्म आदि की अपेक्षा रखता है जिसके फलस्वरूप जीव गम्भीर दुःख और मोह आदि परिणाम प्राप्त करता है।

जैसे कि परमेश्वर प्रकाशरूप हैं। वह अपने स्वतन्त्रता के खेल से प्रबुद्ध होकर भी मोहित जनों के सदृश ( मूर्ख की तरह ) आचरण करता है और हृदय से मूर्ख के आचरण की निन्दा करता है, फिर मूर्ख होते हुए भी प्रबुद्धजन के आचरण जैसे मंत्राराधन आदि करता है, निन्दा भी करता है। उसकी मूढ़चेष्टा यद्यपि चलती रहती है तो भी उस प्रबुद्ध की मूढ़चेष्टा ताकि नाश हो जाय इस प्रकार प्रबुद्ध का आचरण चलता है। उस प्रबुद्धचेष्टा ( प्रबुद्ध का आचरण ) जब निन्दा के साथ की जाती है तब वह निषिद्ध आचरण का रूप धारण करती है, वह स्वयं हृदय से शंकाकुल रहता है जिसके कारण वैसे आचरण करने वाले को

---

१. विज्ञान या विशेषज्ञान के लिए जिसकी अभिलाषा है वह भिन्न-भिन्न गुरुओं से ज्ञान प्राप्त कर सकता है। एक गुरु को त्याग करता हुआ दूसरे गुरु के पास जाने से उसके गुरुत्याग का दोष नहीं लगता है।

तिरोभानशक्ति दुःखरूप मोहपंक में डाल देती है। लेकिन जिसमें शक्तिपात हुआ है उसके लिए तिरोभाव कोई कार्य नहीं करता है। इसमें भी कर्म आदि की अपेक्षा का निषेध पहले जैसे है। तिरोभाव में भी इच्छा की विचित्रता के कारण केवल इस देह के द्वारा दुःख आदि फल का भोग मात्र होता है, अथवा दीक्षा आदि समयचर्चा, गुरु, देव अग्नि आदि की सेवा या निन्दन या उभय का होना पहले शिव शासन में रहकर बाद में उसके त्याग करनेवाले के समान होता है। उसमें भी इच्छा की विचित्रता के कारण तिरोधानशक्ति के अन्तर्गत रहकर भी स्वयं शक्तिपात का पात्र बन जाता है या मरने पर बन्धु या गुरु की कृपा के द्वारा शक्तिपात प्राप्त करता है। इस प्रकार अपने आत्मस्वरूप में पंचकृत्य सम्पादन करने का अनुसन्धान होने पर वह स्वयं परमेश्वर ही बन जाता है। अतः अपने को खण्डितरूप में न देखे।

निरावरणस्वभाव परमेश्वर जैसे अपने स्वातन्त्र्य से निज प्रकाशमय स्वरूप को आवृत कर देते हैं उसी प्रकार उसे खोल भी देते हैं। उनकी जो अप्रबुद्ध स्थिति है वे उस स्थिति में रहकर प्रबुद्ध के सदृश आवरण भी करते है। फिर भी वे प्रबुद्ध हो जाते है, अतः शक्तिपात निरपेक्ष है।

श्री अभिनवगुप्तपादाचार्य द्वारा रचित तन्त्रसार के शक्तिपात प्रकाशन नामक ग्यारह आह्निक है।

## अथ द्वादशमाह्निकम्

दीक्षादिकं वक्तव्यम् इति उक्तम्, अतो दीक्षास्वरूपनिरूपणार्थं प्राक् कर्तव्यं स्नानम् उपदिश्यते। स्नानं च शुद्धता उच्यते, शुद्धता च परमेश्वरस्वरूपसमावेशः। कालुष्यापगमो हि शुद्धिः, कालुष्यं च तदेकरूपेऽपि अतत्स्वभावरूपान्तरसंवलनाभिमानः। तदिह स्वतन्त्रानन्दचिन्मात्रसारे स्वात्मनि विश्वत्रापि वा तदन्यरूपसंवलनाभिमानः अशुद्धिः, सा च महाभैरवसमावेशेन व्यपोह्यते, सोऽपि कस्यचित् झटिति भवेत्, कस्यापि उपायान्तरमुखप्रेक्षी। तत्रापि च एकद्वित्र्यादिभेदेन समस्तव्यस्ततया क्वचित् कस्यचित् कदाचित् च, तथा आश्वासोपलब्धेः विचित्रो भेदः। स च अष्टधा—क्षितिजलपवनहुताशनाकाशसोमसूर्यात्मरूपासु अष्टासु मूर्तिषु मन्त्रन्यासमहिम्ना परमेश्वररूपतया भावितासु तादात्म्येन च देहे परमेश्वरसमाविष्टे शरीरादिविभागवृत्तेः चैतन्यस्यापि परमेश्वरसमावेशप्राप्तिः, कस्यापि तु स्नानवस्त्रादितुष्टिजनकत्वात् परमेशोपायतामेतीति, उक्तं च श्रीमदानन्दादौ—घृतिः आप्यायो वीर्यं मलदाहो व्याप्तिः सृष्टिसामर्थ्यं स्थितिसामर्थ्यम् अभेदश्च इत्येतानि तेषु मुख्यफलानि—तेषु तेषु उपाहितस्य मन्त्रस्य तत्तद्रूपधारित्वात्। वीरोद्देशेन तु विशेषः, तद्यथा—रणरेणु, वीराम्भः, महामरुत्, वीरभस्म श्मशाननभः तदुपहितौ चन्द्रार्कौ आत्मा निर्विकल्पकः। पुनरपि बाह्याभ्यन्तरतया द्वित्वम्, बहिरुपास्यमन्त्रतादात्म्येन तन्मयीकृते तत्र तत्र निमज्जनम् इत्युक्तम्। विशेषस्तु आनन्दद्रव्यं वीराधारगतं निरीक्षणेन शिवमयीकृत्य तत्रैव मन्त्रचक्रपूजनम्, ततः तेनैव देहप्राणोभयाश्रितदेवताचक्रतर्पणम् इति मुख्यं स्नानम्। आभ्यन्तरं यथा—तत्तद्धरादिरूपधारणया तत्र तत्र पार्थिवादौ चक्रे तन्मयीभावः।

परभैरवसंमज्जनमाहुः स्नानं यथा तु तद्भवति।
तदपि बाह्यं स्नानं न मुख्यमुपचारतः किं तु॥
परमानन्दनिमज्जणु इउपरमत्थिण ह्णाणु।
तहिं आविद्दतरत्ति दिणु जाणइ पर अप्पाणु॥

इति श्रीमदाचार्याभिनवगुप्तविरचिते श्रीतन्त्रसारे स्नानप्रकाशनं नाम द्वादशमाह्निकम् ॥१२॥

## द्वादश आह्निक

दीक्षा आदि के सम्बन्ध में आलोचना होनी चाहिए—ऐसा कहा गया है, इसलिए दीक्षा के स्वरूप के निरूपण के लिए दीक्षा के पूर्वभागी स्नान जो अवश्यकरणीय है उसका उपदेश किया जा रहा है।

स्नान शुद्धि का सम्पादक है—ऐसा कहा जाता है। शुद्धि वास्तव में परमेश्वर समावेशमयी है। मलिनता को दूर करना ही वास्तव में शुद्धि है, कलुषता ( मलिनता ) उन्हीं का ही एक रूप है, लेकिन इस प्रकार होते हुए भी उसके सम्बन्ध में वह ( मलिनता ) उनके स्वभाव से भिन्न है हृदय में इस प्रकार सुदृढ़ अभिमानात्मक ( निश्चय ) है। अतः स्वतन्त्र, आनन्द और चित् ही जिसका सार है उस प्रकार स्वात्मस्वरूप में अथवा समग्र विश्व में उनसे भिन्नतारूपी सुदृढ़ निश्चयात्मक अभिमान ही अशुद्धि है। इस प्रकार अशुद्धि महाभैरवरूपी समावेश के द्वारा दूर किया जाता है। अशुद्धि का दूरीकरण किसी को तत्काल सम्पन्न होता है, फिर किसी को दूसरे उपायों के अवलम्बन के द्वारा होता है, उपायों के द्वारा होने पर भी किसी को किसी समय एक, दो और तीन के भेदों से समष्टि या अलग-अलग रूप से आश्वास ( शान्ति ) की प्राप्ति होती है[1]। इसलिए समापत्ति के नाना भेद हैं। भैरव के आठ मूर्तियाँ हैं जो पृथ्वी, जल, पवन, अग्नि, आकाश, सोम और सूर्य आत्मक हैं, इन आठों मूर्तियों में मंत्रन्यास के बल से परमेश्वर स्वरूप का समावेश के फलस्वरूप शरीर

---

१. शिवसमावेश प्राप्ति ही परम आश्वास हैं। उसकी प्राप्ति के लिए नाना प्रकार उपाय वर्तमान हैं। उन उपायों में समावेश अक्रम से प्राप्त होता है लेकिन बाह्य उपाय जो स्नान, न्यास और अर्चनरूप है वे क्रमिक है। उपायों में जो बाह्य है वे आन्तर या आध्यात्मिक उपायों की प्राप्ति के सहायक होते हैं। शास्त्रों में कहा गया है अध्यात्म बाह्य के बिना और बाह्य अध्यात्म के बिना नहीं बनता है। इसलिये जो क्रियात्मक बाह्य उपाय है वह आध्यात्मिक ज्ञान का प्रकाशक बनता है।

आदि उन से भिन्न है इस प्रकार विभक्तता के बोध उत्पन्न करनेवाले चैतन्य का भी परमेश्वर की समावेशता प्राप्त होता है।[१]

किसी को स्नान, वस्त्र आदि का बदलना परितोष उत्पन्न करनेवाले होते हैं और उसके द्वारा परमेश्वर स्वरूप प्राप्ति में उपाय बनते हैं। श्रीमदानन्द आदि शास्त्र में कहा गया है—धृति, आप्यायन, वीर्य, मलदाह, व्याप्ति, सृष्टिशक्ति, स्थितिशक्ति और अभेद[२]—ये उनके मुख्य फल हैं। पृथिवी आदि तत्त्वों में न्यस्त मन्त्र उन-उन रूपों का धारण करता है। जो लोग वीराचारी हैं उनके लिए ये तत्त्व विशेष प्रकार है,[३] जैसे रणरेणु, वीराम्भ महमरुत्, वीरभस्म, श्मसान का आकाश, उनसे सम्बन्धित चन्द्र और सूर्य

---

१, शरीर में आत्मबोध रूप जो मल वर्तमान हैं स्नान से उसकी निर्मलता आती है ओर इसके फलस्वरूप विना प्रयास से ही आभ्यन्तर निर्मलता सम्पन्न होता है। परनेश्वर की आठ मूर्तियों ने जो पृथ्वी आदि का रूप धारण किये हैं दीप्त मंत्रों के द्वारा उन्हें अभिमन्त्रित कर स्नान करने पर आभ्यन्तर मलों का नाश होता है।

२. स्नान से फल किस प्रकार होता है उसी का वर्णन धृति आदि शब्दों से किया गया है। धृति पृथ्वी का धर्म है, आप्यायन जल का, वीर्य तेज का, दाह या शोष वायु का, आकाश व्याप्ति का, चन्द्र सृष्टि का, सूर्य स्थिति का और अभेद आत्मा का बोधक है इसलिए मृत्तिका स्नान, जल स्नान, भस्म स्नान, गोरजोवति निर्मल वायु में गमनागमन वायव्य स्नान, व्यापक गगन में एकाग्र चित्त द्वारा आकाशस्नान अथवा निर्मल आकाश से पतित वारिधारा से स्नान आकाश स्नान सम्पन्न होता है। सोम और सूर्यरूपी ज्योतिर्मण्डल को शिवभावना करना भी एक प्रकार स्नान है। सर्वव्यापक प्रकाश ही महान् ह्रद् के सदृश है जिसमें समग्र विश्व निमज्जित है जौर उसी महाह्रद् में अपना आत्मस्वरूप स्थित है। इस प्रकार भावना उत्कृष्ट शधक है—यही महास्नान है। क्षिति आदि यद्यपि जड़ हैं तो भी शिव स्वयं अनुग्रहात्मक स्वरूप धारण करते हुए इन आठ मूर्तियों में विराजमान हैं, अतः इन स्वरूपों में उनके ध्यान से उन-उन फलों की प्राप्ति होती है। केवल इतना ही नहीं अर्चना के समय मूलाधार आदि चक्रों में पृथ्वी आदि तत्त्वों की धारणा भी फलाधायक है।

३. वीराचारी साधकों के लिए धरा, जल आदि विशेष प्रकार द्रव्य हैं जिसका उल्लेख रणरेणु आदि शब्दों से किया गया है।

एवम् निर्विकल्प स्वरूप आत्मा ही आठ मूर्तियाँ हैं। फिर स्नान बाह्य और आन्तर के क्रम से दो प्रकार हैं। जो वस्तु बाहर विद्यमान है मन्त्र के साथ वस्तु की तदात्मता सम्पन्न होने के बाद मन्त्रमयी स्थिति आ जाती है तब उन-उन वस्तुओंमें निमज्जन ही स्नान है। उस स्नान में जो विशेष है वह इस प्रकार है—आनन्दद्रव्य को वीराधार में स्थित देखकर उसे शिवमय स्वरूप में भावना करने के अनन्तर उसी में मंत्रचक्र का पूजन, फिर उसी से शरीर और प्राण उभय में स्थित देवताचक्र का तर्पण ही मुख्य स्नान है। आन्तर स्नान इस प्रकार है धरा आदि तत्त्व की धारणा पृथ्वी आदि चक्रों में करते हुए जो तन्मयता आती है वही आन्तर स्नान है।

परभैरव स्वरूप में निमज्जन को ही स्नान कहते हैं। इस प्रकार स्नान जब सम्पन्न होता है तब उस बाह्य स्नान को स्नान कहते है। बाह्यस्नान मुख्य नहीं, गौणरूप में उस में स्नान शब्द का उपचार है।

श्री अभिनवगुप्त द्वारा रचित श्रीतन्त्रसार का स्नान प्रकाशन
नामक द्वादश आह्निक है।

## अथ त्रयोदशमाह्निकम्

अथ प्रसन्नहृदयो यागस्थानं यायात्, तच्च यत्रैव हृदयं प्रसादयुक्तं परमेश्वरसमावेशयोग्यं भवति तदेव, न तु अस्य अन्यल्लक्षणम्, उक्तावपि ध्येयतादात्म्यमेव कारणम्, तदपि भावप्रसादादेव इति नान्यत् स्थानम् । पीठपर्वताग्रम् इत्यादिस्तु शास्त्रे स्थानोद्देश एतत्पर एव बोद्धव्यः—तेषु तेषु पीठादिस्थानेषु परमेशनियत्या परमेश्वराविष्टानां शक्तीनां देहग्रहणात्, आर्यदेशा इव धार्मिकाणां म्लेच्छदेशा इव अधार्मिकाणाम्, पर्वताग्रादेश्चै-कान्तत्वेन विक्षेपपरिहारात् ऐकाग्र्यपदत्वम् इति । तत्र यागगृहाग्रे बहिरेव सामान्यन्यासं कुर्यात्, करयोः पूर्वं, ततो देहे । ह्रीं-न-फ-ह्रीं, ह्रीं-अ-क्ष-ह्रीं इत्याभ्यां शक्तिशक्तिमद्वाचकाभ्यां मालिनीशब्दराशिमन्त्राभ्याम्, एकेनैव आदौ शक्तिः ततः शक्तिमानीति, मुक्तौ पादाग्राच्छिरोऽन्तम्, भुक्तौ तु सर्वो विपर्ययः । मालिनी हि भगवती मुख्यं शाक्तं रूपं बीजयोनिसंघट्टेन समस्तकामदुघम् । अन्वर्थं चैतन्नाम रुद्रशक्तिमालाभियुक्ता फलेषु पुष्पिता संसारशिशिरसंहारनादभ्रमरी सिद्धिमोक्षधारिणी दानादानशक्तियुक्ता इति र-लयोरेकत्वस्मृतेः । अत एव हि भ्रष्टविधिरपि मन्त्र एतन्न्यासात् पूर्णो भवति, साञ्जनोऽपि गारुडवैष्णवादिर्निरञ्जनताम् एत्य मोक्षप्रदो भवति । देहन्यासानन्तरम् अर्घपात्रे अयमेव न्यासः । इह हि क्रिया-कारकाणां परमेश्वराभेदप्रतिपत्तिदार्ढ्यसिद्धये पूजाक्रिया उदाहरणी कृता, तत्र च सर्वकारकाणाम् इत्थं परमेश्वरीभावः, तत्र यष्ट्राधारस्य स्थानशुद्ध्यापादानकरणयोर्घपात्रशुद्धिन्यासाभ्याम् यष्टुर्देहन्यासात्, याज्यस्य स्थण्डिलादिन्यासात् । एवं क्रियाक्रमेणापि परमेश्वरीकृत-समस्तकारकः तयैव दृशा सर्वक्रियाः पश्यन् विनापि प्रमुखज्ञानयोगाभ्यां परमेश्वर एव भवति । एवम् अर्घपात्रे न्यस्य पुष्पधूपाद्यैः पूजयित्वा तद्विप्रुड्भिः यागसारं पुष्पादि च प्रोक्षयेत् । ततः प्रभामण्डले भूमौ खे वा ओं-बाह्यपरिवाराय नम इति पूजयेत् । ततो द्वारस्थाने ओं-द्वार-देवताचक्राय नम इति पूजयेत् । अगुप्ते तु बहिःस्थाने सति प्रविश्य मण्डलस्थण्डिलाग्र एव बाह्यपरिवारद्वारदेवताचक्रपूजां पूर्वोक्तं च न्यासादि कुर्यात्, न बहिः । ततोऽपि फट् फट् फट् इति अस्त्रजप्तपुष्पं प्रक्षिप्य विघ्नानपसारितान् ध्यात्वा अन्तः प्रविश्य परमेश्वरकिरणेद्धया

दृष्ट्या अभितो यागगृहं पश्येत्। तत्र मुमुक्षुरुत्तराभिमुखस्तिष्ठेत्, यथा भगवदघोरतेजसा झटित्येव प्लुष्टपाशो भवेत्। तत्र परमेश्वरस्वातन्त्र्यमेव मूर्त्याभासनया दिक्त्त्वम् अवभासयति। तत्र चित्प्रकाश एव मध्यं, तत इतरप्रविभागप्रवृत्तेः प्रकाशस्वीकार्यमूर्ध्वम्, अतथाभूतम् अधः, प्रकाशनसंमुखीनं पूर्वम्, इतरत् अपरम्, संमुखीभूतप्रकाशत्वात् अनन्तरं तत्प्रकाशधारारोहस्थानं दक्षिणम् आनुकूल्यात्, तत्संमुखं तु अवभास्यत्वात् उत्तरम् इति दिक्चतुष्कम्। तत्र मध्ये भगवान्, ऊर्ध्वेऽस्य ऐशानं वक्त्रम्, अधः पातालवक्त्रम्, पूर्वादिदिक्चतुष्के श्रीतत्पुरुषाघोरसद्योवामाख्यम्, दिक्चतुष्कमध्ये अन्याश्चतस्रः—इत्येवं संविन्महिमैव मूर्तिकृतं दिग्भेदं भासयति, इति दिक् न तत्त्वान्तरम्। यथा यथा च स्वच्छाया लङ्घयितुम् इष्टा सती पुरः पुरो भवति तथा परमेश्वरमध्यतामेति सर्वाधिष्ठातृतैव माध्यस्थ्यम् इत्युक्तम्। एवं यथा भगवान् दिग्विभागकारी तथा सूर्योऽपि, स हि पारमेश्वर्यैव ज्ञानशक्तिरित्युक्तं तत्र तत्र, तत्र पूर्वं व्यक्तेः पूर्वा यत्रैव च तथा तत्रैव, एवं स्वात्माधीनापि स्वसंमुखीनस्य देशस्य पुरस्तात्त्वात्। एवं स्वात्मसूर्यपरमेशत्रितयैकीभावनया दिक्चर्चा इति अभिनवगुप्तगुरवः। एवं स्थिते उत्तराभिमुखम् उपविश्य देहपुर्यष्टकादौ अहंभावत्यागेन देहतां दहेत् संनिधावपि परदेहवत्—अदेहत्वात्, ततो निस्तरङ्गध्रुवधामरूढस्य दृष्टिस्वाभाव्यात् या किल आद्या स्पन्दकला सैव मूर्तिः, तदुपरि यथोपदिष्टयाज्यदेवताचक्रन्यासः, प्राधान्येन च इह शक्तयो याज्याः—तदासनत्वात् भगवन्नवात्मादीनां शक्तेरेव च पूज्यत्वात्, इति गुरवः। तत्र च पञ्च अवस्था जाग्रदाद्याः, षष्ठी च अनुत्तरा नाम स्वभावदशा अनुसंधेया,—इति षोढा न्यासो भवति। तत्र कारणानां ब्रह्मविष्णुरुद्रेशसदाशिवशक्तिरूपाणां प्रत्येकम् अधिष्ठानात् षट्त्रिंशत्तत्त्वकलापस्य लौकिकतत्त्वोत्तीर्णस्य भैरवभट्टारकाभेदवृत्ते न्यासे पूर्णत्वात् भैरवीभावः तेन एतत् अनवकाशम्। यदाहुः 'अतरङ्गरूढौ लब्धायां पुनः किं तत्त्वसृष्टिन्यासादिना' इति। तावत् हि तदतरङ्गं भैरववपुः यत् स्वात्मनि अवभासितसृष्टिसंहारावैचित्र्यकोटि। एवम् अन्योन्यमेलकयोगेन परमेश्वरीभूतं प्राणदेहबुद्ध्यादि भावयित्वा बहिरन्तः पुष्पधूपतर्पणाद्यैर्यथासंभवं पूजयेत्। तत्र शरीरे प्राणे धियि च तदनुसारेण शूलाब्जन्यासं कुर्यात्, तद्यथा—आधारशक्तिमूले मूलं, कन्द आमूलसारकं लम्बिकान्ते, कलातत्त्वान्तो दण्डः, मायात्मको ग्रन्थिः, चतुष्किकात्मा शुद्धविद्यापद्मं, तत्रैव सदाशिवभट्टारकः स एव महाप्रेतः—

प्रकर्षेण लीनत्वात् बोधात् प्राधान्येन वेद्यात्मकदेहक्षात् नादामर्शात्मक-त्वाच्च, इति । तन्नाभ्युत्थितं तन्मूर्धरन्ध्रत्रयनिर्गतं नादान्तवर्तिशक्ति-व्यापिनीसमनारूपमरात्रयं द्विषट्कान्तं, तदुपरि शुद्धपद्मत्रयात् औन्मनसम् एतस्मिन् विश्वमये भेदे आसनीकृते अधिष्ठातृतया व्यापकभावेन आधेय-भूतां देवतां कल्पयित्वा यत् तत्रैव समस्तभावनिर्भरात्मनि विश्वभावार्पणं तदेव पूजनं, यदेव तन्मयीभवनं तद्ध्यानं, यत् तथाविधान्तःपरामर्शक्रम-प्रबुद्धमहातेजसा तथाबलादेव विश्वात्मीकरणं स होमः, तदेवं कृत्वा परिवारं तत एव वह्निराशेर्विस्फुलिङ्गवत् ध्यात्वा तथैव पूजयेत् ।

द्वादशान्तमिदं प्राग्र्यं त्रिशूलं मूलतः स्मरन् ।
देवीचक्राग्रगं न्यस्तक्रमः खचरतां व्रजेत् ॥
मूलाधाराद्द्विषट्कान्तव्योमाग्रापूरणात्मिका ।
खेचरीयं खसंचारस्थितिभ्यां खामृताशनात् ॥

एवम् अन्तर्यागमात्रादेव वस्तुतः कृतकृत्यता । सत्यतः तदाविष्टस्य तथापि बहिरपि कार्यो यागोऽवच्छेदहानय एव, योऽपि तथा समावेश-भाक् न भवति तस्य मुख्यो बहिर्यागः, तदभ्यासात् समावेशलाभो—यत-स्तस्यापि तु पशुतातिरोधानायान्तर्यागः—तदरूढावपि तत्संकल्पबलस्य शुद्धिप्रदत्वात् । अथ यदा दीक्षां चिकीर्षेत् तदाधिवासनार्थं भूमिपरिग्रहं, गणेशार्चनं, कुम्भकलशयोः पूजां, स्थण्डिलार्चनं, हवनं च कुर्यात् । नित्यनैमित्तिकयोस्तु स्थण्डिलाद्यर्चनहवने एव । तत्र अधिवासनं शिष्यस्य संस्कृतयोग्यताधानम् अम्लीकरणमिव दन्तानां देवस्य कर्तव्योन्मुखत्व-ग्राहणम्, गुरोस्तद्ग्रहणम् । उपकरणद्रव्याणां यागगृहान्तर्वर्तितया परमेशतेजोबृंहणेन पूजोपकरणयोग्यतार्पणमिति । तत्र सर्वोपकरणपूर्णं यागगृहं विधाय भगवतीं मालिनीं मातृकां वा स्मृत्वा तद्वर्णतेजःपुञ्जभरितं गृहीतं भावयन् पुष्पाञ्जलिं क्षिपेत् । तत उत्क्षास्त्रजप्तानि यथासंभवं सिद्धार्थधान्याक्षततलाजादीनि तेजोरूपाणि विकीर्य एशान्यां दिशि क्रमेण संघट्टयेत्, इति भूपरिग्रहः । ततः शुद्धिविद्यान्तमासनं दत्त्वा गणपतेः पूजा, ततः कुम्भम् आनन्दद्रव्यपूरितम् अलंकृतं पूजयेत्, ततो याज्यमनु पूर्गं न्यस्य तत्र मुख्यं मन्त्रं सर्वाधिष्ठातृतया विधिपूर्वकत्वेन स्मरन् अष्टो-त्तरशतमन्त्रितं तेन तं कुम्भं कुर्यात् । द्वितीयकलशे विघ्नशमनाय अस्त्रं यजेत् । ततः स्वस्वदिक्षु लोकपालान् साङ्गान् पूजयेत् । ततः शिष्यस्य

प्राक् दीक्षितस्य हस्ते अस्त्रकलशं दद्यात्। स्वयं च गुरुः कुम्भम् आददीत। ततः शिष्यं गृहपर्यन्तेषु विघ्नशमनाय धारां पातयन्तं कुम्भोऽनुगच्छेत् इमं मन्त्रं पठन्—

भो भोः शक्र त्वया स्वस्यां दिशि विघ्नप्रशान्तये।
सावधानेन कर्मान्तं भवितव्यं शिवाज्ञया॥

त्र्यक्षरे नाम्नि—भो इत्येकमेव। तत ऐशान्यां दिशि कुम्भं स्थापयेत्। विकिरोपरि अस्त्रकलशम्। तत उभयपूजनम्। ततः स्थण्डिलमध्ये परमेशपूजनम्। ततः अग्निकुण्डं परमेश्वरशक्तिरूपतया भावयित्वा तत्र अग्निं प्रज्वाल्य हृदयान्तर्बोधाग्निना सह एकीकृत्य मन्त्रपरामर्शसाहित्येन ज्वलन्तं शिवाग्निं भावयित्वा, तत्र न्यस्य अभ्यर्च्य मन्त्रान् तर्पयेत् आज्येन तिलैश्च। अर्घपात्रेण च प्रोक्षणमेव तिलाज्यादीनां संस्कारः। स्रुक्स्रुवयोश्च परमेशाभेददृष्टिरेव हि संस्कारः। ततो यथाशक्ति हुत्वा स्रुक्स्रुवौ ऊर्ध्वाधोमुखतया शक्तिशिवरूपौ परस्परोन्मुखौ विधाय समपादोत्थितो द्वादशान्तगगनोदितशिवपूर्णचन्द्रनिःसृतपतत्परामृतधाराभावनां कुर्वन् वौषडन्तं मन्त्रम् उच्चारयन् च आज्यक्षयान्तं तिष्ठेत्, इति पूर्णाहुतिः मन्त्रचक्रसंतर्पणी। ततश्चरुं प्रोक्षितमानीय स्थण्डिलकलशकुम्भवह्निषु भागं भागं निवेद्य, एकभागम् अवशेष्य, शिष्याय भागं दद्यात्। ततो दन्तकाष्ठम्। तत्पातोऽग्नि-यमनिर्ऋतिदिक्षु अधश्च न शुभ इति। तत्र होमोऽस्त्रमन्त्रेण कार्यः। ततो विक्षेपपरिहारेण भाविमन्त्रदर्शनयोग्यतायै बद्धनेत्रं शिष्यं प्रवेश्य जानुस्थितं तं कृत्वा पुष्पाञ्जलिं क्षेपयेत्। ततः सहसा अपासितनेत्रबन्धोऽसौ शक्तिपातानुगृहीतकरणत्वात् सन्निहितमन्त्रं तत्स्थानं साक्षात्कारेण पश्यन् तन्मयो भवति, अनुगृहीतकरणानां मन्त्रसन्निधिः प्रत्यक्षः यतस्त्रस्यतान् इव भूतानाम्। ततः स्वदक्षिणहस्ते दीप्यतया देवताचक्रं पूजयित्वा तं हस्तं मूर्धहृदादिषु शिष्यस्य पाशान् दहन्तं निक्षिपेत्। ततो वामे सौम्यतया पूजयित्वा शुद्धतत्त्वाप्यायिनं, ततः प्रमाणं कुर्यात्। ततो भूतदेवतादिग्बलिं मद्यमांसजलादिपूर्णं बहिर्दद्यात्, आचामेत। ततः स्वयं चरुभोजनं कृत्वा शिष्यात्मना सह ऐक्यमापन्नः प्रबुद्धवृत्तिः तिष्ठेत्। स्वपन् अपि प्रभाते शिष्यः चेत् अशुभं स्वप्नं वदेत् तत् अस्मै न व्याकुर्यात्—शङ्कातङ्कौ हि तथास्य स्याताम्, केवलम् अस्त्रेण तन्निष्कृतिं कुर्यात्। ततस्तथैव परमेश्वरं पूजयित्वा तदग्रे शिष्यस्य प्राणक्रमेण प्रविश्य हृत्कण्ठतालुललाटरन्ध्रद्वाद-

शान्तेषु षट्सु कारणषट्कस्पर्शं कुर्वन् प्रत्येकमष्टौ संस्कारान् चिन्तयन् कंचित्कालं शिष्यप्राणं तत्रैव विश्रमय्य पुनरवरोहेत् । इत्येवापादिताष्टाचत्वारिंशत्संस्कारोपरिकृतरुद्रांशापत्तिः समयीभवति । ततः अस्मै पूज्यं मन्त्रं पुष्पाद्यैः सह अर्पयेत् । ततः समयान् अस्मै निरूपयेत् । गुरौ सर्वात्मना भक्तिः, तथा शास्त्रे देवे, तत्प्रतिद्वन्द्विनि पराङ्मुखता, गुरुवत् गुरुपुत्रादेः विद्यासंबन्धकृतस्य तत्पूर्वदीक्षितादेः संदर्शनम् यौनसंबन्धस्य तदाराधनार्थम्, न तु स्वत इति मन्तव्यम् । स्त्रियो वन्ध्यायास्तज्जुगुप्साहेतुं न कुर्यात् । देवतानाम गुरुनाम तथा मन्त्रं पूजाकालात् ऋते न उच्चारयेत् । गुरूपभुक्तं शय्यादि न भुञ्जीत । यत् किंचित् लौकिकं क्रीडादि तत् गुरुसन्निधौ न कुर्यात् । तद्व्यतिरेकेण न अन्यत्र उत्कर्षबुद्धिं कुर्यात् । सर्वत्र श्राद्धादौ गुरुमेव पूजयेत् । सर्वेषु च नैमित्तिकेषु शाकिनीत्यादिशब्दान् न वदेत् । पर्वदिनानि पूजयेत् । वैष्णवाद्यैरधोदृष्टिभिः सह संगतिं न कुर्यात् । अधोमार्गस्थितं कंचित् वैष्णवाद्यं तच्छास्त्रकुतूहलात् गुरूकृत्यापि त्यजेत् । तदापि न उत्कर्षबुद्ध्या पश्येत् । लिङ्गिभिः सह समाचारमेलनं न कुर्यात्, तान् केवलं यथाशक्ति पूजयेत् । शङ्कास्त्यजेत् । चक्रे स्थितश्चरमाग्र्यादिविभागं जन्मकृतं न संकल्पयेत् । शरीरात् ऋते न अन्यत् आयतनतीर्थादिकं बहुमानेन पश्येत् । मन्त्रहृदयम् अनवरतं स्मरेत्, इत्येवं शिष्यः श्रुत्वा प्रणम्य अभ्युपगम्य गुरुं धनदारशरीरपर्यन्तया दक्षिणया परितोष्य पूर्वदीक्षितांश्च दीनानाथादिकान् तर्पयेत् । भावविधिना च मूर्तिचक्रं तर्पयेत् । इत्थं समयीभवति । मन्त्राभ्यासे नित्यपूजायां श्रवणेऽध्ययने अधिकारी, नैमित्तिके तु सर्वत्र गुरुमेव अभ्यर्थयेत, इति सामयिको विधिः ।

अध्वानमालोच्य समस्तमन्तः पूर्णं स्वमात्मानमथावलोक्य ।
पश्येदनुग्राहधिया द्विषट्कपर्यन्तमेवं समयी शिशुः स्यात् ॥

सअलभा अपरि उण्णउ परभैरउ अत्ताणु
जाइवि अग्गणि सण्णउ जोअभिमी सत्ताणु ।
एहस समयदिक्ख परभइरव जलाण हि मज्जणिण
इत्थति लज्जहवन बहुपरिभवहोइउवाजिण ॥

इति श्रीमदभिनवगुप्ताचार्यविरचिते तन्त्रसारे समयिदीक्षाप्रकाशनं नाम त्रयोदशमाह्निकम् ॥१३॥

## त्रयोदश आह्निक

इसके अनन्तर प्रसन्न हृदय होकर यागभूमि को जाय। यह यागभूमि वही है जहाँ जाने से हृदय प्रसन्न होता है और साथ ही परमेश्वर के समावेश आने की योग्यता उत्पन्न होता है। इसका अन्य कोई लक्षण नहीं है। अगर कोई लक्षण बताया गया भी हो तो उसका कारण ध्येयवस्तु की तदात्मता ही समझना चाहिए और इस प्रकार तदात्मता भी भाव-प्रसाद से उत्पन्न होता है—इससे अतिरिक्त कोई स्थान विशेष नहीं।[1] पीठ या पर्वत शिखर आदि स्थानों का जो उल्लेख शास्त्रों में हुआ है वह इसी आशय से ही हुआ है—ऐसा जानना चाहिए। उन-उन पीठों में परमेश्वर की नियतिशक्ति द्वारा परमेश्वर के स्वरूप में आविष्ट शक्तियों का शरीर धारण हुआ। आर्यों के देश में जैसे धार्मिकों का म्लेच्छों के देशों में उसी प्रकार अधार्मिकों का जन्म हुआ। पर्वतशिखर स्वभावतः एकान्त होने के कारण विक्षेप दूर हो जाता है इसलिए एकाग्र शब्द का उल्लेख हुआ है।

उस यागगृह के सम्मुख बाहर सामान्य न्यास करना चाहिए, पहले करों में न्यास होना चाहिए बाद में शरीर में। ह्रों न-फ ह्रीं, ह्रीं अ-क्ष ह्रीं इस प्रकार से शक्ति और शक्तिमद् वाचक मालिनी तथा शब्द

१. पर्वतशिखर, नदीतट, कलिंग आदि स्थान साधनाके लिए उपयोगी हैं इस प्रकार प्रसिद्धि है, लेकिन इस विषय में आचार्य का कहना है कि ये स्थान बाहरी हैं। अन्तरंग साधना के लिए इनकी उपयोगिता अधिक नहीं है। विशेष प्रकार सिद्धि के लिए हो ये उपयोगी हैं, मुक्तिके लिए नहीं है। बाह्य क्षेत्र के अतिरिक्त आभ्यन्तर क्षेत्र भी वर्तमान हैं जो प्रत्येक मनुष्य के शरीर में हैं। योग प्रक्रिया के सहारे प्राण को शरीर के भिन्न-भिन्न स्थानों में ले जाने से विभिन्न पीठ, उपपीठ आदि की प्राप्ति होती है। उन पीठ आदि स्थानों में प्राण के योग होने पर साधक विशेष प्रकार सिद्धियाँ प्राप्त कर लेते हैं—मुक्ति नहीं, क्योंकि मुक्ति स्थान के महत्त्व से उत्पन्न नहीं होती। स्थान या क्षेत्र का महत्त्व इसलिए है कि विशेष-विशेष क्षेत्रों में ज्ञान और योग की स्थिति वर्तमान है, अतः उन स्थानों में रहने से ज्ञान और योग का अधिगम होता है।

समूह के वाचक मन्त्रों से अर्थात् मातृकाओं से न्यास होना चाहिए। एक-एक वर्ण से न्यास हो तो पहले शक्ति का ( मातृका ),[1] बाद में मालिनी का जो शक्तिमत् है न्यास होना चाहिए। जो मुक्ति के अभिलाषी हैं वे पाद से मस्तक तक न्यास करें और जो भोग के अभिलाषी है वह इसके विपरीत क्रम से करें[2]। मालिनी ही भगवान सम्बन्धी मुख्य शाक्त रूप है[3]। बीज और योनि के परस्पर मिलन होनेपर यही शाक्तरूप सब

---

१. मालिनी शब्दों से न ॠ ॠ ऌ ॡ थ च ध, ई ण उ ऊ ब क ख ग घ ङ इ अ व भ य ड ढ ठ झ ञ ज र ट प छ ल आ स अः ह ष क्ष म श अं त ए ऐ ओ औ द फ समझने चाहिए। मालिनी की संख्या कुल पचास हैं।

मातृकाएँ अ से ह तक वर्णराशियाँ हैं इनकी संख्या भी पचास हैं। मातृका न्यास ललाट, मुख, चक्षु कर्ण, नासा, गण्ड, दंत, ओष्ठ, ब्रह्म-रंध्र, जिह्वा आदि सोलह स्थानों में सोलह स्वरों से क्रमशः किया जाता है। शरीर के अन्य स्थानों में भिन्न-भिन्न वर्णों का न्यास की विधि शास्त्रों में वर्णित हुआ है।

२. न्यास सृष्टि तथा संहारक्रम से किया जाता है। संहारन्यास पैर से मस्तक तक न्यास की एक विधि है, सृष्टिक्रम उसके विपरीत है।

३. परा परमेश्वरी संवित् परनाद के रूप में विश्रान्त रहकर समग्र विश्वको प्रकाशित करने की इच्छा से सब भावों को संजीवित करती हुई विमर्शन-स्वभाव में विराजित रहती है। उनका यह विश्राम नाद स्वभाव में ही चलता रहता है। नाद भी नाना प्रकार हैं—एक ही परनाद भिन्न-भिन्न नादों के रूप धारण करता है—उनमें कुछ सूक्ष्मनाद हैं और कुछ स्थूल हैं। जब स्थूल नाद का विकास सम्पन्न होता है तब उसी नादरूपी स्वरूप में निषेधात्मक शून्य प्रकाशित होता है जिसमें समग्र अध्वमंडल उपसंहृत रहता है। यही उनका स्वात्मविश्राम तथा परिपूर्ण रूप है जो न से फ तक मालिनी का रूप है।

पूर्णप्रकाशात्मक शब्दमय भगवत्स्वरूप प्रमाता के साथ तदात्मक जो शक्ति है वह मातृका है। भविष्य में जो कुछ उत्पन्न होनेवाले हैं यही शक्ति उनके माँ के समान है इसलिए इन्हें मातृका कहते हैं।

मालिनी शब्द में 'मा' शब्द संहार का वाचक है। यह 'ला' संहार का ग्रहण या 'रा' संहार का नाश उभय का बोधक है। मालिनी शब्द का अर्थ संहाररूपी विमर्शन है। मातृका सृष्टिरूपी है।

प्रकार अभीष्ट देनेवाला बनता हैं। यह एक सार्थक नाम क्योंकि रुद्र-शक्तियों के द्वारा इन मालाओं का धारण होता है फलों की प्राप्ति कराने में यह पुष्प के समान बनती है तथा संसाररूपी हिमों का नाश करती है और नादरूपी भ्रमरी बनकर सिद्धि तथा मोक्ष के रूप धारण करती है। यह दान और आदान उभय प्रकार शक्तियों से सम्बन्धित है, क्योंकि 'र' और 'ल' की अभिन्नता शास्त्रों में कथित हुआ है। इसलिए जो मन्त्र विधिभ्रष्ट है इस न्यास के द्वारा पूर्ण बन जाता है। मलिन गारुड तथा वैष्णव मन्त्रादि निर्मल बनकर मोक्ष देनेवाले बनते हैं।

शरीर में न्यास के अनन्तर अर्घपात्र में यही न्यास करना चाहिए। इस विषय में क्रिया और कारकों का परमेश्वर के साथ अभिन्नताबोध की दृढ़ता की सिद्धि के लिए पूजनरूपी क्रिया का उदाहरण उपस्थित किया गया है। पूजनक्रिया में सभी कारकों का इस उपाय से परमेश्वर का स्वरूप प्राप्त होता है। इस विषय में यज्ञकर्ता के द्वारा अधिकरण रूपी स्थानशुद्धि के द्वारा, अपादान और करण अर्घपात्रशुद्धि और न्यास के द्वारा, यज्ञकर्ता ( कर्तृ कारक ) का देहन्यास के द्वारा, याज्य जो कर्म है स्थण्डिलादि न्यास के द्वारा सम्पन्न होता है। इस प्रकार विभिन्न प्रकार क्रियाओं से सभी कारकों का परमेश्वर स्वरूप की प्राप्ति होती है। इस दृष्टि से सब प्रकार क्रियाओं को देखने पर प्रमुख ज्ञान और योगरूपी उपायों के बिना ही जीव परमेश्वर का स्वरूप प्राप्त करता है। अर्घपात्र में इसी प्रकार न्यास के अनन्तर फूल और धूपों से उसके पूजन के

---

१. कर्ता, कर्म, करण, सम्प्रदान, अपादान और अधिकरण ये छः कारक हैं। पूजक के द्वारा जो भी क्रियायें सम्पन्न होते हैं वे सभी शिव से अभिन्न हैं। निखिल कारकों का सन्निवेश पूजन क्रिया में स्थित है, अतः पूजनक्रिया में शिवाभिन्नता सिद्ध हो जाने पर पूजक की लौकिक क्रियायें जैसे गमनादि भी शिवाभिन्न सिद्ध होने लगती हैं। शिवभावना से भावित होकर पूजनकर्ता न्यास तथा अर्चन आदि क्रियाएँ जैसे-जैसे करते रहते हैं तब धीरे-धीरे उनके चित्त में लौकिक क्रियाओं में जो द्वैतबोध वर्तमान है वह कटने लगता है और किसी समय समग्र विश्व अकस्मात् शिवमय उद्भास से भर जाता है। न्यास, जप, अर्चन आदि यद्यपि क्रियारूप हैं तो भी शिवभावना अर्थात् सभी क्रियाएँ शिव का ही स्वरूप हैं इस प्रकार भावना से सम्पन्न होने पर क्रियाएँ भी उत्कृष्ट फल प्रदान करती हैं।

अनन्तर अर्घपात्र में स्थित जलविन्दु से याग के सारभूत फूल आदि का प्रोक्षण हो जाना चाहिए। इसके अनन्तर प्रभामण्डल में ( यागगृह में ), सुलिप्त भूमि पर अथवा अपने शरीर के विशेष स्थान पर 'ॐ बाह्यपरिवाराय नमः' इस मन्त्र के द्वारा पूजन करना चाहिए। यागगृह के द्वार पर 'ॐ द्वारदेवताचक्राय नमः' इस मन्त्र से पूजन होना आवश्यक है।[1] उसके बाद अगर पूजन गुप्तरूप से न हो तो यागस्थान में प्रवेश कर मण्डल और स्थण्डिल के सम्मुख बाह्य परिवार के साथ द्वारदेवताचक्र का पूजन और पहले बताये गये न्यास करना चाहिए, बाहर पूजन नहीं करना चाहिए। इसके बाद फट् फट् फट् इस अस्त्रमन्त्र के द्वारा मन्त्रित पुष्प को निक्षेप कर[2] विघ्न दूर हो गया ऐसे ध्यान करने का अनन्तर यागगृह के अभ्यन्तर में अनन्त परमेश्वर के किरणों से भास्वर दृष्टि के द्वारा यागगृह के चारों दिशाओं को देखना चाहिए।

मुक्तिकामी शिष्य उत्तर दिशा के अभिमुख होकर बैठे, ताकि अघोर से उत्पन्न अग्नि उसके सभी पाशों को जला दें। परमेश्वर की स्वातन्त्र्य-शक्ति ही मूर्ति के आभासन के द्वारा दिक्रूप तत्त्वको प्रकाशित करती है।[3] उस दिक् रूपी तत्त्व अर्थात् पूर्व, दक्षिण, पश्चिम और उत्तर आदि

---

१. द्वार के ऊर्ध्व में गणेश और लक्ष्मी का, इसके दाहिने और बाँये में दिण्डी और महोदर का और मध्य में वागीश्वरी का पूजन करना आवश्यक है। अपने दाहिने नन्दी का, बाँये काल का, मध्ये गंगा का, द्वार के ऊर्ध्वशाखा में यमुना का, छाग और मेषास्य का, द्वार के निम्नभाग में अनन्त और आधार शक्ति और मध्य में सरस्वती का पूजन होना चाहिए।

२. पुष्प का प्रक्षेप नाराचमुद्रा के द्वारा होना चाहिए। अस्त्र मंत्र (फट्) से मन्त्रित पुष्प विघ्नरूप पाश को जला डालता है। दिव्यदृष्टि से देखने का तात्पर्य यह है कि उस में विशेष प्रकार गुणों का आधान हो। विघ्नों का पुनः प्रवेश न हो इसलिए दिशाओं का बन्धन भी होना आवश्यक है। मुमुक्षु उत्तराभिमुख होकर और भोगेच्छु पूर्वाभिमुख होकर बैठे।

३. अद्वैत सिद्धान्त के अनुसार दिक् नाम का कोई पृथक पदार्थ नहीं है। क्योंकि संवित्प्रकाश ही अपने स्वातन्त्र्य से विभिन्न वस्तुओं ( मूर्तियाँ ) को आभासित करता है। इसके फलस्वरूप एक आभास दूसरे आभास से दूर और निकट रूप में प्रकाशित होता है। पूर्व पश्चिम ऊर्ध्व अधः आदि दिग्विभाग भी आभास से अतिरिक्त कोई विषय नहीं है। तो भी व्यवहार

दिशाओं में जो चित्प्रकाशरूप है वही मध्य है। यही से अर्थात् मध्य से ही भिन्न-भिन्न दिशाओं के विभाग उत्पन्न होते हैं। जहाँ प्रकाशस्वरूप को अपनाया जाता है वह ऊर्ध्व है, जो दिशा उस प्रकार नहीं है अर्थात् जहाँ प्रकाश को अस्वीकृत किया गया है वह अधः है, प्रकाश की उन्मुखता जहाँ है वह पूर्व है, इससे भिन्न पश्चिम है। सम्मुख में स्थित प्रकाश उस प्रकाशधारा का आरोह स्थान है वह दक्षिण है क्योंकि उस दक्षिण दिशा में प्रकाश की ओर अनुकूलता वर्तमान है। इसी दक्षिण दिशा के सम्मुख जो दिशा अवभासित होता है वह उत्तर दिशा है। ये ही चार दिशाएँ हैं।[1] मध्यभाग में भगवान हैं, उर्ध्व में उनका ईशान

---

की सिद्धि के लिए दिक् के जो विभाग हैं वे निम्नप्रकार है। परप्रकाश रूप परमेश्वर के पर, परापर और अपर रूपों में कभी प्रकाशभाग मध्य गौण बन जाता है जिससे दिग्विभाग को विचित्रताएँ आती हैं। जब परमेश्वर का परस्वरूप जो एकमात्र प्रकाश ही प्रकाश है तब उस स्थिति का नाम ऊर्ध्व पड़ता है। प्रकाश के स्पर्श प्राप्त करने में असमर्थ स्थिति अधः है। इन दो स्थितियों के अन्तराल में जो प्रकाश और अप्रकाशरूप है वह मध्य है। जिस दिशा में प्रकाश की ओर किंचित् उन्मुखता आती, वह पूर्व है। इसी प्रकार अप्रकाश के योग के कारण प्रकाश के प्रति जो वैमुखता है वह पश्चिम है। वही किंचित् प्रकाश जब अपने प्रकाश में स्थित विघ्न को परामर्शन करते हुए स्वप्रकाशमय परिपूर्ण आत्मस्वरूप में स्थित रहता है तब वह दक्षिण दिशा है जिसमें प्रकाश की अनुकुलता वर्तमान है। उत्तर दिशा में अप्रकाश स्थिति पुनः जग उठती है—जिसमें मेयबोध की मुख्यता है।

१. परमेश्वर का ईशानरूपी मुख ऊर्ध्व में स्थित है, जो परिपूर्ण प्रकाशमय है। तत्पुरुष प्रकाश की ओर उन्मुख है। यह पूर्व दिशा में है। अघोर वक्त्र प्रसृतप्रकाश के उद्रेक से अनुकूल है, इसलिए इस दिशा का नाम दक्षिण पड़ा। वामदेव में प्रकाश की प्रतिकूलता वर्तमान है, वह उत्तर दिशा है। यहाँ मेयरूपी इन्दु का संस्पर्श वर्तमान है, अतः यह उमारूप उत्तर दिशा में है। फिर सद्योजात मुख प्रकाश की विपरीतता या वैमुख्य है, इसलिए यह पश्चिम दिशा में है। अधोवक्त्र प्रकाश संस्पर्श का अयोग्य है। इसलिए इस वक्त्र का नाम है पिचुवक्त्र। इन वक्त्रों के साथ पञ्चभूतों का भी सम्बन्ध है। आकाश, वायु, वह्नि, जल और पृथ्वी आदि इन पाँचों का सम्बन्ध ईशान आदि वक्त्रों से है।

वक्त्र है, अधोभाग में पाताल वक्त्र है, पूर्व आदि चार दिशाओं में क्रमशः तत्पुरुष, अघोर, सद्योजात तथा वामदेव सम्बन्धी मुख हैं। इन चारों के बीच में अन्य चार हैं—इस प्रकार संवित् ही अपनी महिमा से मूर्तियों के भेद से दिशाओं के भेदों को प्रकाशित करती है। अतः दिक् कोई अलग तत्त्व नहीं है। अपने शरीर की छाया लाँघने की इच्छा होने पर भी वह जैसे सामने ही रह जाती है उसी प्रकार परमेश्वर मध्य में ही स्थित रहते हैं। सभी वस्तुओं का अधिष्ठातृत्व ही माध्यस्थ है ऐसा कहा जाता है।

इसी प्रकार भगवान् जैसे दिशाओं के भेदों को उत्पन्न करने वाले होते हैं सूर्य भी उसी प्रकार है।[2] सूर्य स्वयं परमेश्वर सम्बन्धी ज्ञानशक्ति है ऐसा विभिन्न स्थानों में वर्णित हुआ है। इस ज्ञानशक्ति की अभिव्यक्ति जहाँ पहले होती है वह पूर्व है जहाँ सूर्य भी वहाँ है। इस सिद्धान्त के अनुसार पूर्व आदि दिशा आत्माधीन है इसलिए स्वसम्मुख देश का ही नाम पूर्व है। अतः निजी आत्मा, सूर्य और परमेश्वर इन त्रितय की एकात्मकभावना के द्वारा दिशा सम्बन्धी विचार होना चाहिए—यही श्री अभिनवगुप्त के गुरुओं का सिद्धान्त है।

इस स्थिति के अनुसार उत्तराभिमुख होकर[3] बैठ कर देहरूपी पुर्यष्टक आदि में अहं भाव ( अहं अभिमान ) को छोड़कर देहस्वरूप को जला देना चाहिए। जैसे दूसरे का देह निकट रहने पर उसमें

१. ऊर्ध्व और अधः को छोड़कर अग्नि, नैऋत, वायु और ईशान जो क्रमशः पूर्व-दक्षिण, दक्षिण-पश्चिम, पश्चिम-उत्तर, उत्तर-पूर्व आदि दिशाएँ हैं वे मध्यरूपी परप्रकाश के सम्बन्ध से उदित होती हैं। जिसे माध्यस्थरूप में वर्णित किया गया है वह सब दिशाओं का ही नहीं सभी के ही आधार है, वे प्रकाश-हीनकाश है, किसी का प्रकाश्य नहीं बनते।

२. शास्त्रीय दिग्विभाग जैसे प्रकाशरूपी शिव पर आश्रित है उसी प्रकार लौकिक दिग्विभाग भी सूर्य पर आश्रित है। ज्ञानशक्ति ही आदित्य-विग्रह के रूप में आकाश में प्रकाशमान है। सूर्य के द्वारा दिग्विभाजन निम्न उपाय से किया जाता है। विषुवत् दिन में जब दिन और रात समानकाल-स्थायी होते हैं उस दिन सूर्य जिस दिशा में स्थित रहता है वही पूर्व-दिशा है।

३. परमेश्वर जो मध्यस्थित है उन्हें ग्रहण करने की इच्छा से पूजक जिस दिशा की ओर बैठते हैं वह दक्षिण है। उसका पिछला भाग ही उत्तर है।

अभिमान न रहने के कारण वह अदेह है।[1] उसके अनन्तर निस्तरंग ध्रुवधाम में सुदृढ़निष्ठा उत्पन्न कर फिर से नवीन देह की रचना करनी चाहिए। वह ध्रुवधाम स्वभावतः सृष्टि का उदय करनेवाला है। संविद् जब तरंगित हो उठती है तब उसकी जो आद्या (प्रथम) कला है वह मूर्ति है।[2] उस नवनिर्मित मूर्ति पर उपदिष्ट विधि के अनुसार याज्य देवता-चक्र का न्यास होना चाहिए। मुख्यतया शक्तियों का ही पूजन यहाँ अभिप्रेत है। भगवत्स्वरूप नवात्मा[3] आदि शक्तियों का आसन रूप होने

---

१. शरीर में जो दृढ़ आत्माभिमान है—'मैं शरीरी हूँ' इस प्रकार भावना का नाश दीप्त मन्त्र के द्वारा सम्पन्न होता है। यद्यपि देहरूपी पुर्यष्टक का नाश मन्त्ररूपी अग्नि के द्वारा सम्पन्न होने पर भी प्राकृत देह का नाश जली हुई लकड़ी के समान नहीं होता है, तो भी देह के विषय में जो अभिमान पहले था मन्त्र के प्रयोग से वह शुद्ध प्रमाता की विमर्शरूपता प्राप्त कर लेता है जिसके फलस्वरूप स्थूल तथा सूक्ष्म दोनों शरीरों में अभिमान कट जाता है। उस समय स्थूल देह के रहते हुए भी उसमें अभिमान नहीं रहता है। वह शरीर दूसरे के शरीर के समान बन जाता है। केवल मन्त्र से देह का नाश ही इष्ट नहीं। स्थूल और सूक्ष्म शरीर का जो संस्कार है वह भस्म के सदृश है। वर्म मन्त्र के प्रयोग से उस भस्मराशि को हटाकर शुद्धचिदात्मक स्थिति में योगी को रहना चाहिए। वही निस्तरङ्ग ध्रुवधाम है। उसी ध्रुवधाम से शुद्धशरीर की उत्पत्ति होती है। सूक्ष्मशरीर की शुद्धि की विधि निम्न प्रकार हैं—हृदयकमल में सूक्ष्म जुगनु के समान और दीप्त तारा की तरह उज्ज्वल जीवात्मा को हृदय, कण्ठ, तालु, ब्रह्मरन्ध्र इत्यादि स्थानों से ऊर्ध्व रेचक के द्वारा भेदन कराकर द्वादशान्त में ले जाना चाहिए और परतत्त्व में मन, बुद्धि और अहङ्कार को विलयन कर आत्मा को शून्यरूप में चिन्तन करना चाहिए।

२. यह मूर्ति 'सोऽहं' इस प्रकार महामन्त्रात्मक है। सृष्टि के प्रति उन्मुख संवित् का जो आद्य स्पन्द है वही मूर्ति है। भैरव का ही उच्छ्राय ( वहि-रुन्मेष ) ही मूर्ति का तात्पर्य है।

३. प्रकृति, पुरुष, नियति, काल, माया, विद्या, ईश्वर, सदाशिव और शिव ये नौ हैं। आत्मस्वरूप विमर्शन ही वास्तव में पूजन का वास्तविक तात्पर्य है। विमर्श ही शक्ति है। शिव जो प्रकाशरूप हैं उनका स्वात्मविमर्श ही शक्ति है।

के कारण है और गुरुओं के कथन के अनुसार शक्ति ही पूजनीय है। उस पूजन क्रम में पाँच अवस्थाएँ हैं जो जाग्रदादि हैं[1] और जो षष्ठ है वह अनुत्तर नामक स्वभावदशा है जिसका अनुसन्धान सबमें होना चाहिए। अतः न्यास छः प्रकार के हैं, उसमें कारणरूपी ब्रह्मा, विष्णु, रुद्र, ईश्वर सदाशिव और शक्ति आदि रूपों का अधिष्ठान अलग-अलग रूप से छत्तीस तत्त्वों में वर्तमान है। लौकिक तत्त्वों से परे भैरव भट्टारक के साथ अभिन्नता लाने वाले न्यास के द्वारा वह पूजक पूर्ण हो जाता है और उसमें भैरवभाव आ जाता है। इसलिए इस विषय की आवश्यकता क्या है—जैसे कहा गया है—

अतः केवल अन्तर्याग से ही वास्तविक कृतकृत्यता आती है।[2] क्योंकि अन्तर्याग से ही वास्तविक समावेश की प्राप्ति होती है, तो भी बाहर भी याग करणीय है क्योंकि उससे परिच्छिन्नता दूर हो जाती है। जिस साधक में उस प्रकार समावेश की प्राप्ति नहीं होती है उसके लिए बहिर्याग ही मुख्य है। बहिर्याग के अभ्यास से समावेश लाभ होता है—उसमें जो पशुभाव वर्तमान है, उसे हठाने के लिए उसे अन्तर्याग करना उचित है। अन्तर्याग में दृढ़ निष्ठा या परिपक्कता न आने पर भी उस विषय में संकल्प के बल से ही विशुद्धता आती है।

इसके अनन्तर जो दीक्षा की अभिलाषी है उसके अधिवास[3] के लिए

---

१. अवस्थाएँ पाँच हैं जो जाग्रत्, स्वप्न, सुषप्ति, तुर्य और तुर्यातीत हैं अनुत्तर इनसे परे हैं अथच वह सबमें अनुस्यूत है।

२. अन्तर्याग से ही जब स्वरूप प्राप्ति होती है तो वहिर्याग का क्या महत्त्व है, इस प्रश्न के उत्तर में कहा जाता है कि मानसयाग किये बिना वाह्ययाग करने पर वह शुभ फल प्रदान नहीं करता है और उस याग से मोक्ष की प्राप्ति नहीं होती। जहाँ वहिर्याग मुख्य है वहाँ भी अन्तर्यजन परम आवश्यक समझा जाता है क्योंकि बहिर्याग के द्वारा आन्तर वृत्तियों का विकास सम्पन्न होता है। योगमार्ग में चलने वालों के लिये बाह्ययजन आन्तर क्रम में आरूढ़ होने के लिए एक सोपान है। बाह्यविधि ही किसी समय आन्तर क्रम में परिवर्तित हो जाता है। इसलिए बाह्यविधि उपेक्षणोय नहीं है।

३. देवता, गुरु, शिष्य और भविष्य में जो दीक्षा शिष्य को दी जायेगी उन सभी में योग्यताधायक संस्कार ही अधिवास है। यागगृह में वास करना

भूमिपरिग्रह, गणेश की अर्चना, कुम्भ और कलशों की पूजा, वेदी की अर्चना और हवन करना चाहिए। नित्य और नैमित्तिक दोनों कार्यों में स्थण्डिल आदि का अर्चन और हवन करना हैं।

इस अधिवासनरूप कृत्य के द्वारा शिष्य में संस्कारयोग्यता का आधान होता है जैसे खट्टा के खा जाने से दाँतों का खट्टा हो जाने के समान यह संस्कार देवस्वरूप प्राप्त करना ही कर्तव्य है शिष्य में इस प्रकार उन्मुखभाव प्राप्त करना और गुरु के द्वारा इस प्रकार शिष्य को ग्रहण करना ही संस्कार है। याग के उपयोग में आने वाले द्रव्यों[1] को परमेश्वर के तेज के द्वारा समृद्ध होकर यागगृह के अभ्यन्तर में स्थित हैं और उस तेज से समृद्ध होने के कारण वे पूजा के उपकरण होने के योग्य बन गये हैं—इस प्रकार से उनमें योग्यता अर्पित की जाती है।

इसलिए उन न्यासों की आवश्यकता प्रतीत नहीं होता है। जैसे कि कहा गया है—'अन्तरङ्गभाव के अधिगत हो जाने पर तत्त्वों के सृष्टि-न्यास आदि से क्या लाभ है'। वही वास्तविक अन्तरंग है जो भैरवरूप है, वे ही अपने स्वरूप में सृष्टि-संहाररूप नाना विचित्रताओं को प्रकाशित करते हैं—इस प्रकाशन कार्य में वे ही पर्यन्तभूमि हैं या अन्तिम स्थिति है। इसी प्रकार से परस्पर मेलक योग से ( कौलिक प्रक्रिया के अनुसार ) प्राण, शरीर और बुद्धि आदि परमेश्वर स्वरूपता को प्राप्त किये हैं ऐसे चिन्तन करने के बाद बाहर और अन्दर पुष्प, धूप और तर्पण के द्वारा यथासम्भव पूजन करना चाहिए। शरीर, प्राण और बुद्धि में शूल और कमल-न्यास करना चाहिए जो निम्न प्रकार है आधार शक्ति के मूल में मूल शक्ति है, कन्द का स्थान लम्बिका तक है, कलातत्त्व के अन्त तक दण्ड है, ग्रन्थि मायात्मक है। शुद्धविद्यारूप कमल ही चतुष्किका है

---

ही अधिवास शब्द का तात्पर्य है। यह अधिवासरूपी कृत्य गुरु शिष्य के लिए करते हैं।

१. दीक्षा में आनेवाली वस्तुएँ निम्न प्रकार हैं—श्वेत पुष्प, तिल, व्रीहि, घृत, आम्रपल्लव, कुश, सिद्धार्थ, खड़ी, करणी, कर्तरी, पाशवन्धनसूत्र, वार्धानी, शिवकुम्भ, २४ समिध्, परिधि ( सपत्र शाखा ४ ), समिध्, दन्तकाण्ठ, चरुस्थाली, स्रुक्, स्रुव्, चावल, दूध, मण्डल की रचना के लिये पाँच प्रकार रंगीन चूर्ण, शिष्य की आँखें बन्द करने यो वस्त्र का खण्ड आदि।

उस चतुष्किका पर सदाशिव भट्टारक स्थित हैं।[1] वह महाप्रेतरूप हैं—प्रेत इसलिए है कि सभी वस्तुओं का विलयन उन्हीं में हुआ है। उस स्थिति में बोध की ही प्रधानता है, क्योंकि वेद्यरूप शरीर के नाश हो

---

१. पूजन यथायथ सम्पन्न हो, इसलिए अध्वन्यास होना चाहिए। अतः अन्तर्याग के अन्तर्गत आसन का स्वरूप प्रदर्शित किया जा रहा है। यहाँ आसन ही अन्तरंग है। नाभि से चार अंगुल नीचे आधारशक्ति का स्थान है। कन्द नाभि तक विस्तृत है ऐसी कल्पना होनी चाहिए। उस कन्द के सबसे नीचे धरा, उसके ऊपर सुरा समुद्र जो अप् तत्त्व का व्यापक है। उसके बाद तेजस्तत्त्व का स्थान है जिससे मेय को परिच्छिन्नता आती है। वायु पोतरूपी है। इस प्रकार चार अँगुलियों से व्याप्त स्थान क्रमशः धरा आदि के स्थान समझने चाहिए। इन चार तत्त्वों का व्यापक व्योम है। इसके बाद कमल का नाल है जो लम्बिका (तालुरंध्र) तक विस्तृत है। तन्मात्राओं से कला तक तत्त्व समूह इस नाल में स्थित हैं। नाल में जो काँटे हैं वे भुवनों के प्रतिनिधियाँ हैं। उनके ऊपर जो ग्रन्थि है वह माया है। इस मायात्मक ग्रन्थि में धर्म, ज्ञान, वैराग्य, ऐश्वर्य, अधर्म, अज्ञान, अवैराग्य और अनैश्वर्य आदि स्थित हैं। इस ग्रन्थि के ऊपर शुद्ध विद्या का आसन है जिसके निचले भाग में माया का आवरण है जो स्वरूप का आच्छादक है, और ऊपर का भाग माया को ही आच्छादित करता है। शुद्धविद्या का यह आसन एक पलंग के सदृश है और जो दो आवरणों की बातें कही गयी हैं वे दो चद्दर के समान है। यह विद्यारूपी कमल में वामा, ज्येष्ठा, रौद्री, काली, कलविकरिणी, बलविकरिणी, बलमथनी, भूतदमनी, मनोन्मनी आदि नौ शक्तियाँ और विभ्वी, ज्ञाना, कृति, इच्छा, वागीशी, ज्वालिनी, वामा, ज्येष्ठा, रौद्री आदि नौ शक्तियाँ कमल के दलों में स्थित हैं। इनके मध्य में मनोन्मनी है। कमल के दल, केसर, और मध्य भाग सूर्य, चन्द्र और अग्निरूप है जिनके अधिपति ब्रह्मा, विष्णु और रुद्र है। इनके ऊपर ईश्वर है और ईश्वर के बाद सदाशिव है जो उस कमल पर शयान है। सदाशिव को महाप्रेत कहा गया है। यह महाप्रेत इसलिये है कि यह प्रकृष्ट स्थान जो शिवरूप है वहाँ तक जाता है—निम्नभूमि को नहीं जाता है। जितने मन्त्र, मन्त्रेश्वर प्रभृति हैं वे सदाशिवता को प्राप्तकर शिवतालाभ करते हैं। यह ऊर्ध्वदृष्टिसम्पन्न है क्योंकि यह प्रकाशोन्मुख है, मेय यहाँ दुर्बल है और वह सदा नादामर्शशील हैं।

जाने से वहाँ नाद का परामर्शन उनका स्वरूप है। उनकी नाभि से उदित और उनके मस्तक के तीन छिद्रों से निकली नादान्त के प्रान्तवर्ति शक्ति, व्यापिनी और समानरूपी तीन अराएँ द्वादशान्त तक गयी हैं। इस प्रकार चिन्तन करना चाहिए। उनके ऊपर तीन शुद्ध कमलमय उन्मनापद है। इस विश्वमय भेदात्मक स्थिति ही आसनरूप है। उसी आसन में अधिष्ठाता के रूप में जो सबका व्यापक है ऐसे आधेयरूप अपनी इष्ट देवता की कल्पना होनी चाहिए।

जहाँ सब भावों की समरसता आती है उस समस्वभाव में विश्वरूपी भावों का अर्पण ही पूजन है। उस विषय में तन्मयता ही ध्यान है। उस विषय में अन्तःकरण में परामर्शनरूप नादान्दोलन ही जप है। इस परामर्श क्रम से जो प्रबुद्धतारूप महान तेज के प्रदीप्त होने पर उसमें विश्व का समर्पण ही होम है। इस प्रकार पूजन के अनन्तर परिवाररूपी देवताओं को अग्निसे उत्पन्न स्फुलिंग ( चिनगारियाँ ) के समान ध्यान करते हुए उसी रीति से पूजन करना चाहिए।

द्वादशान्त तक विस्तुत त्रिशूल को मूल से उत्पन्न हुए तथा देवीचक्र के अग्र तक जाने वाले जैसे चिन्तन करना चाहिए, इस प्रकार चिन्तन क्रमरहित होने पर पूजक खेचरता को प्राप्त करता है। मूलाधार से द्वादशान्त तक व्योम का आपूरणात्मिका यह खेचरी आकाश सञ्चार, आकाश में स्थिति आकाशरूप अमृत को पान करने वाली है।[1]

उस यागगृह को सब प्रकार उपकरणों से सम्पन्न करने के अनन्तर भगवती मालिनी या मातृकाओं को स्मरण करते हुए उन तेजोमय वर्णों से परिपूण पुष्पाञ्जलि उठाई गयी है—इस प्रकार भावना करते हुए उन फूलों को अर्पित कर देना चाहिए। इसके अनन्तर अस्त्रामन्त्र ( फट् ) का यथासम्भव जप करते हुए सिद्धार्थ ( श्वेत सर्षप ), धान्य, चावल, लाज ( लावा ) आदि वस्तुओं को तेजोरूप में भावना करते हुए ईशान आदि दिशाओं के क्रम से विकिरण करना चाहिए—यह हुआ भूपरिग्रह।

---

१. मूलाधार से तालु, भ्रूमध्य और ब्रह्मरंध्र आदि शून्यात्मक स्थानों से दण्ड के समान गमनशील और द्वादशान्त के ऊपर चार अंगुलि स्थान जो आकाशरूप है और जहाँ शक्ति, व्यापिनी और समना हैं उनके साथ तदात्मता प्राप्त करते हुये योगी परबोधानन्द रूप अमृत का सेवन करता है। यही सर्वोत्तम खेचरीरूपी महामुद्रा है।

इसके अनन्तर शुद्धविद्या तक व्याप्त आसन को अर्पित कर गणपति की पूजा होनी चाहिए। इसके बाद आनन्दद्रव्य ( सुरा ) से पूर्ण और अलंकृत कुम्भ को पूजन करना चाहिए।[1] तब उसमें पूग ( ? ) अर्पित कर उसमें मूल मन्त्र जो सब का अधिष्ठाता है उसका स्मरण विधिपूर्वक करने के बाद एकसौ आठ बार उस मन्त्र से कुम्भ को अभिमन्त्रित करना चाहिए। दूसरे कलश पर विघ्न के नाश के हेतु अस्त्र मन्त्र की अर्चना करनी चाहिए। इसके अनन्तर अपनी-अपनी दिशाओं में स्थित लोकपालों को जो अस्त्रों से सज्जित हैं[2] पूजन करना चाहिए। इसके बाद दीक्षा प्राप्त होने के पहले शिष्य के हाथ में अस्त्र कलश को देना चाहिए और गुरु स्वयं कुम्भ को ग्रहण करें। इसके अनन्तर गृह तक स्थानों के विघ्न की शान्ति के लिए जलधारा देते हुए शिष्य के पश्चात् चलते हुए गुरु इस मन्त्र का पाठ करें—

हे इन्द्र, आप अपने दिशा में विघ्न के नाश के उद्देश्य से कर्म के ( दीक्षा रूप कर्म ) अन्त तक शिवजी की आज्ञा से अवहित होकर रहें।

जब देवता का नाम तीन अक्षरवाला हो तब भो शब्द ( हे शब्द )

---

१. कुम्भ को ईशान ( उत्तर-पूर्व ) दिशा में स्थापित कर मूलमन्त्र से उसका पूजन करना चाहिए। उसके बाँयी दिशा में कलश स्थापित करना चाहिए। पूजन के अनन्तर शिष्य अस्त्र कलश उठाकर उससे जल छिड़क कर आगे-आगे चलता है और आचार्य उसके पीछे, उनके हाथ में उस समय कुम्भ रहता है। इस प्रकार जलधारापातन और अनुगमन गृह के चारों ओर तक हो ताकि याग का सब प्रकार विघ्न का विनाश हो। इस प्रकार कार्य की समाप्ति होने के बाद कुम्भ ईशान कोण में ही स्थापित करना चाहिए और अस्त्र कलश को उसके दाहिने भाग में।

२. लोकपालों के पूजन के साथ अष्टमातृकाओं जैसे इन्द्राणी आदि जो विभिन्न प्रकार आयुधों से भूषित हैं, पूजन होना चाहिए। यह याद रखना उचित है कि कलश और कुम्भ दोनों ही आम अश्वत्थ आदि पल्लवों से भूषित, फूल की माला और रक्षोघ्न तिलक, श्वेतवस्त्र युगल से सुशोभित होना चाहिए। जो जलधारा पातन की बातें कही गयी है, उसके सम्बन्ध में यह ज्ञातव्य है कि शिष्य पूर्वदिशा की ओर से चलते हैं और जब वह दक्षिण-पश्चिम दिशा में पहुँचता है तब गुरु 'भो-भो शक्र' इस मन्त्र का पाठ करेंगे।

एक ही बार होना चाहिए। उसके बाद ईशान दिशा में कुम्भ को स्थापित करना चाहिए। विकिर के ऊपर अस्त्र कलश को स्थापित कर देना चाहिए। स्थण्डिल के मध्यभाग में परमेश्वर का पूजन करना चाहिए। इसके अनन्तर अग्निकुण्ड को परमेश्वर की शक्ति के रूप में चिन्तन करते हुए[1] उसमें ( कुण्ड में ) अग्नि को प्रज्वलित कर हृदय के अन्तःस्थल में स्थित बोधरूपी अग्नि के साथ उसकी तदात्मता के चिन्तन करते हुए और मन्त्र के परामर्शन करते हुए उस प्रज्वलित अग्नि को शिवाग्नि रूप में चिन्तन करना चाहिए।[2] वहाँ मातृका और मालिनियों का न्यास और अर्चना के अनन्तर मन्त्रों का तर्पण घृत और तिलों से होना चाहिए। अर्घपात्र के जल से प्रोक्षण हो तिल और घृत का संस्कार है। परमेश्वर-सम्बन्धी अभेद दृष्टि ही स्रुक् और स्रुव का संस्कार है। इसके अनन्तर यथाशक्ति हवन के बाद स्रुक् स्रुव् दोनों को उर्ध्व और अधोमुख स्थापित कर जो शक्ति शिवरूप हैं और दोनों परस्पर उन्मुख हैं इस प्रकार चिन्तन करते हुए दोनों पैरको सम ( एक दूसरे से मिलित ) रखकर खड़े होकर द्वादशान्त रूपी गगन में उदित शिवरूपी पूर्णचन्द्र से निःसृत परमामृत धारा पतित हो रही है इस प्रकार भावना करते हुए वौषडान्त मन्त्रके

---

१. अग्निकुण्ड वस्तुतः कुण्डलिनी शक्ति का ही बाहरी रूप है। कुण्डलिनी शक्ति परमेश्वर की क्रियाशक्तिरूप है। अतः बाहर भी उसकी उसी प्रकार भावना होनी चाहिए। इस प्रकार भावना ही परम संस्कार है। केवल इतना ही नहीं शरीर, स्थण्डिल, लिङ्ग, पात्र, जल, अनल, पुष्प और शिष्य आदि में भावनात्मक संस्कार होना पहली आवश्यकता है। लेकिन जिसके हृदय में इस प्रकार भावना की उत्पत्ति होना कठिन है उसके लिए बाहरी अनुष्ठान आवश्यक है। कुण्ड का पूजन 'ॐ क्रियाशक्त्यात्मने कुण्डाय नमः' इस मन्त्र से किया जाता है।

२. वागीश्वरी के गर्भ से अग्नि का जन्म होता है, इसलिए अग्निकुण्ड में त्रिकोणाकार स्थान ही भगवती वागीश्वरी की योनि है, वह क्रियात्मक है, ज्ञान ही शुक्रकण है। ताँवे के पात्र में प्रज्वलित अग्नि को लाकर उसे शिववीर्य के रूप में चिन्तन करते हुए विद्यारूपी योनि में स्थापित करना चाहिए। यह हुआ गर्भाधान। इस क्रिया के अनन्तर पुंसवन, सीमन्तोन्नयन, जातकर्म, नामकरण आदि कर्म के अनन्तर उस अग्नि में होमादि कार्यों का सम्पादन होता है।

उच्चारण के साथ पूर्णाहुति देनी चाहिए और जब तक घृत रहे तब तक स्थिर रहना चाहिए। यह पूर्णाहुति सब मन्त्रचक्रों का सन्तर्पण करती है।

इसके बाद प्रोक्षित चरु लाकर स्थण्डिल, कलश और अग्नि में एक-एक भाग निवेदन कर एक भाग शेष रखकर, शिष्य को एक भाग दें।[1]

इसके अनन्तर दन्तकाष्ठ का प्रकरण है।[2] उसका पतन अग्निकोण, दक्षिण, नैऋत या अधः हो तो शुभ नहीं होती है। इसके निराकरण के लिए अस्त्र मन्त्र से होम करना उचित है।

इसके अनन्तर सब विक्षेपों ( चञ्चलता ) को त्याग करते हुए भविष्य में होने वाले मन्त्र के दर्शन की योग्यता की प्राप्ति उसमें हो इसके लिए उस शिष्य के नेत्र को बाँधकर याग मण्डप में प्रवेश कराकर और घूटने पर उसे बिठलाकर उसके द्वारा पुष्पाञ्जलि फेकवाना चाहिए[3]। इसके

---

१. चरु से होमकार्य सम्पन्न कर जो एक भाग चरु शेष रहता है उस भाग केवल शिष्य ही नहीं आचार्य भी सेवन करते हैं। जो मुक्तिकामी है वह पलाशपत्र में और मुक्तिकामी पिपल के पत्ते में भोजन करें। भोजन के अनन्तर आचमन तथा मूलमन्त्र के द्वारा षडंगन्यास से सकलीकरणरूप क्रिया करणीय है।

२. शिष्य में सकलीकरण सम्पन्न होने पर गुरु शिष्य के हाथ में वृद्धांगुष्ठि से मध्यमांगुलि तक लम्बा दाँत के मञ्जन के लिए एक दन्तकाष्ठ प्रदान करते हैं। दाँतों को उत्तमरूप से साफ करने के अनन्तर शिष्य उस दन्तकाष्ठ को धोकर जमीन पर फेंकता है। अगर वह ऊपर मुह होकर गिरता है तो मोक्ष अधिगत होता है, अधोमुख होकर गिरे तो फल मृत्यु है। पूर्वमुख होकर गिरता है तो योगसिद्धि होती है। जहाँ फल उत्तम है वहाँ कुछ कृत्य की आवश्यकता नहीं होती है, लेकिन अशुभ फल हो तो जपक्रिया की आवश्यकता है।

३. शिष्य के हाथ में एक पुष्प प्रदान करने के पहले उसकी आँखों को कपड़े से बाँध देना चाहिए और उसके हाथ पकड़ कर परदे के भीतर ले जाना चाहिए। बाद में अन्य क्रिया समाप्त करने के अनन्तर उसे परदे के आड़ से बाहर लाकर देवता के अभिमुख स्थापित कर उसके हाथ में एक फूल देकर आचार्य उससे कहें—फूल फेको। जब वह फूल फेकता रहता है तब आचार्य मूल मन्त्र का उच्चारण करते रहते हैं और सावधानी से

बाद अचानक उसके नेत्र के बन्धन खोल दिये जाने पर शक्तिपातरूपी अनुग्रह उसमें सम्पन्न हो जाने के कारण उसकी इन्द्रियों की मलिनता दूर हो जाती हैं, अतः उस स्थान में मन्त्र को सन्निहित ( निकट स्थित ) और प्रत्यक्षरूप में देखकर उस मन्त्र के साथ उसकी तन्मयता आ जाती है। जिनकी इन्द्रियाँ अनुग्रह के कारण मलिनता से मुक्त होती हैं उनके सामने मन्त्र का सन्निधान प्रत्यक्ष होता है जिससे ( जिसके दर्शन से ) पशुओं का भय उत्पन्न होता है।

इसके उपरान्त शिवहस्तविधि[1] है। आचार्य अपने दाहिने हाथ में दीप्त देवताचक्र का पूजन करने के बाद उस हाथ को शिष्य के मस्तक, हृदय, नाभि आदि स्थानों में पाशों को जलाते हुए रखते हैं। इसके बाद बायें में शुद्ध तत्त्वों के आप्यायन करने वाले को पूजन करने के अनन्तर प्रणाम करना चाहिए। इसके अनन्तर भूतवलि और दिग् वलि हैं जो मद्य, मांस और जल से पूर्ण वलि है जिसे याग गृह के बाहर अर्पित करना चाहिए और बाद में आचमन करना चाहिए। तब आचार्य स्वयं चरु का भोजन करने के बाद शिष्य की आत्मा के साथ एकत्व अपनाते हुए प्रबुद्धस्थिति में वर्तमान रहें। शिष्य निद्रित रहने के बाद अगर प्रातःकाल अशुभ स्वप्न की बातें करें तो आचार्य उसका भेद उसे

---

निरीक्षण करते हैं कहाँ फूल गिरता है। इसके बाद शिष्य का नेत्रबन्धन खोल दिया जाता है। उस समय शिष्य के अज्ञान रूपी उस बन्धन खोल दिये जाने पर वह अपने सम्मुख सभी मन्त्रों और विद्याओं को प्रत्यक्ष देखता है। उस समय उसकी प्रबुद्धदशा जाग्रत हो जाती है और सहस्र जन्म में भी जिस भगवत्स्वरूप को देखने में वह असफल रहा सहसा उसके दर्शन से विस्मित होकर वह जमीन पर दण्डवत् गिर पड़ता है।

१. गुरु शिष्य के मस्तक पर आशीर्वाद के रूप में शिवहस्त प्रदान करते हैं। गुरु पहले अपने दाहिने हाथ में अमितोज्ज्वल शिवजी के स्वरूप को ध्यान करते हैं। उनके ध्यान का स्वरूप इस प्रकार है—ब्रह्मा, विष्णु, रुद्र, ईश्वर और सदाशिव आदि में अधिष्ठित शिव उनके हाथ में दीप्तमूर्ति होकर बिराजमान हैं। उनकी ( आचार्य की ) पाँच अँगुलियाँ चित्, आनन्द, इच्छा, ज्ञान तथा क्रिया रूपी पाँच शक्तियों से अधिष्ठित होकर पाशों का दहन करती हैं। उस हाथ से विभिन्न स्थानों के स्पर्श से पाशों के अंकुर विनष्ट हो जाते हैं।

न बतलावें। क्योंकि उससे उसके मन में सन्देह और शंका उठ सकते हैं, इसलिए केवल अशुभ का निराकरण अस्त्र मन्त्र से करना चाहिए। इसके अनन्तर पहले जैसे परमेश्वर के पूजन करने के अनन्तर शिष्य के प्राण में प्रवेश करते हुए उसके हृदय, कण्ठ, तालु, ललाट, ब्रह्मरन्ध्र और द्वादशान्त आदि छः स्थानों में स्थित कारण षट्कों को स्पर्श[3] करते हुए प्रत्येक स्थल में आठ-आठ संस्कार[4] सम्पन्न हो गये हैं इस प्रकार चिन्तन करते हुए शिष्य के प्राणों को उन-उन स्थानों में कुछ समय तक विश्राम प्राप्त कराकर फिर अपने स्थानों में लौट आवें। इस प्रकार उपाय से अड़तालिस संस्कारों से शिष्य में रुद्रांशपात सम्पन्न हो जाता है और जिसके फलस्वरूप शिष्य समयी[5] बन जाता है। इसके अनन्तर उसे

---

१. कारण षट्क छः हैं जो निम्न प्रकार हैं। ब्रह्मा, विष्णु, रुद्र, ईश्वर, सदाशिव और शिव हैं जो क्रमशः हृदय, कण्ठ, तालु, भ्रूमध्य, ललाट और ब्रह्मरन्ध्र आदि स्थानों में स्थित हैं। गुरु ऊर्ध्वरेचन की क्रिया से अपने शरीर से निकल कर शिष्य के शरीर में प्रवेश करते हैं और इन देवताओं से शिष्यचैतन्य को मुक्त करते हैं।

२. संस्कार कुल अड़तालिस हैं जो निम्न प्रकार हैं। गर्भाधान, पुंसवन, सीमन्तोन्नयन, जातकर्म, नामकर्म, निष्क्रमण, अन्नप्राशन, चूड़ाकरण, व्रत-बन्ध, ऐष्टिक, मौंजी, भौतिक, सौमिक, गोदान, विवाह, अष्टका, पार्वणी, श्राद्ध, श्रावणी, अग्रायणी, चैत्री, आश्वयुजी अग्न्याधान, अग्निहोत्र, पौर्णमास, दर्श, चातुर्मास्य, पशूद्बन्ध, सौत्रामणि, अग्निष्टोम, अत्यग्निष्टोम, उक्थ, षोड़शी, वाजपेय, आप्तोर्याम, अतिरात्र, हिरण्यपादादिमख, अश्वमेध, वानप्रस्थ, पारिव्राज्य, दया, क्षमा, अनसूया, शुद्धि, सत्कार, मंगल, अकार्पण्य, अस्पृहा। ब्रह्मादि कारणषट्क जो हृदय आदि स्थानों में स्थित हैं गुरु के बोधरूपी स्पर्श से शिष्य के नवीन शरीर के गर्भाधानादि सभी संस्कार सम्पन्न हो जाते हैं और फलस्वरूप उसके आहार और बीज से जो कुछ दोष पहले उसमें वर्तमान था उसका निराकरण हो जाता है और वह द्विज बन जाता है।

३ समय शब्द का तात्पर्य आगमसम्मत नियमों का पालन है। जो शिष्य उन नियमों का पालन करता है उसे समयी कहते हैं। समयों के पालन से शिष्य में ज्ञान प्राप्त करने का अधिकार मिलता है। जात्युद्धार, द्विजत्व-लाभ और रुद्रांशता की प्राप्ति इन तीन कार्यों से समयी का शुद्ध-संस्कार

( शिष्य को ) पूज्य मन्त्र पुष्प आदि के साथ अर्पण करना चाहिए। बाद में समयों को उसे बतला देना चाहिए।

गुरु को सर्वथा भक्ति करना, उसी प्रकार शास्त्र तथा देवता में भी करना है। उसके प्रतिकूल विषयों से पराङ्मुख रहना है, गुरु के समान गुरु के पुत्र आदि के प्रति उसी प्रकार व्यवहार रखना है। विद्या सम्बन्ध जिनके साथ है और जिनकी दीक्षा उसके पहले हो गयी है उनको भी उसी प्रकार देखना है। यौन सम्बन्ध से उनकी उत्पत्ति हुई इस प्रकार से देखना न चाहिए इससे गुरु के प्रति भक्ति वास्तव में होती है—यह स्वतः नहीं होता है—ऐसा जानना चाहिए।

वन्ध्या स्त्रियों को घृणा के पात्र के रूप में न देखना चाहिए। देवता का नाम, गुरु का नाम तथा मन्त्र पूजा के समय भिन्न अन्य समय उच्चारित न करना चाहिए। गुरु के द्वारा व्यवहृत शय्या आदि व्यवहार न करना चाहिए। लौकिक खेल आदि गुरु के समीप न करना चाहिए। गुरु से भिन्न किसी व्यक्ति पर उत्कर्ष विचार नहीं रखना चाहिए। श्राद्ध आदि कार्यों में गुरु को ही पूजन करना चाहिए। नैमित्तिक कार्यों में शाकिनी आदि शब्दों का परिहार करना चाहिए। पर्व दिनों में पूजन करना चाहिए। जो निम्न दृष्टि सम्बन्न वैष्णवादि हैं उनकी संगति छोड़ देना चाहिए। इस शास्त्र के अनुशासन में जो लोग स्थित हैं उन्हें पूर्व जाति के रूप में न देखना चाहिए। गुरुवर्ग जब घर में आ जाते हैं तब शक्ति के अनुसार याग करना चाहिए। निम्न मार्ग में स्थित किसी वैष्णव आदि को शास्त्र सम्बन्धी ज्ञान के कौतूहल से उसके द्वारा गुरु बनाये जाने पर भी उसे त्याग कर देना चाहिए। किसी वैष्णव को उत्कर्ष बुद्धि से देखना न चाहिए। जो लिङ्ग चिह्नधारी है उनके साथ समाचार मेलन न करना चाहिए। उन्हें यथाशक्ति पूजन करना चाहिए। संशय त्यागना चाहिए। चक्र में स्थित रहकर यह अन्त्यज है या यह ब्राह्मण है इस प्रकार जाति सम्बन्धी भेदभावना मन में न रखना चाहिए। शरीर से भिन्न किसी

---

**उत्पन्न होता है। वागीश्वरी के गर्भ में जन्म होने पर उसका वास्तविक द्विजत्वप्राप्ति होती है और अड़तालिस संस्कारों से उसकी द्विजता में परिपूर्णता आती है।**

तीर्थ और क्षेत्र को अधिक सम्मान से नहीं देखना चाहिए। मन्त्र का हृदय जो विमर्शरूप है उसका निरन्तर स्मरण करना चाहिए।

इस प्रकार समयों का श्रवण करने के बाद गुरु के समीप जाकर उन्हें प्रणाम करने के अनन्तर धन दार और इतना तक कि शरीर भी दक्षिणा के रूप में देकर उन्हें तुष्ट कर जिन्होंने पहले दीक्षा प्राप्त कर ली हैं उन्हें तथा दीन और अनाथों को तृप्त करना चाहिए। आगे आनेवाली विधि से मूर्तिचक्र का तर्पण करना चाहिए। इस विधि से शिष्य समयी बन जाता है। समयी बन जाने पर मन्त्र के अभ्यास में, नित्य पूजा में, शास्त्र के श्रवण और अध्ययन में अधिकार आता है। नैमित्तिक कार्यों के लिए गुरु से ही प्रार्थना करनी चाहिए। इतना तक सामयिक विधि है।

सभी अध्याओं को अपने स्वरूप में चिन्तन करने के बाद अपने पूर्ण आत्म स्वरूप को अवलोकन करें। उसके बाद द्वादशान्त तक व्याप्त शिष्य के स्वरूप को अनुग्रह रूपी बोध से देखें—उसी से शिष्य समयी[1] बन जाता है।

श्री अभिनवगुप्त द्वारा रचित तन्त्रसार का समयिदीक्षा
प्रकरण नामक त्रयोदश आह्निक है।

---

१. समय शब्द से आगमशास्त्रों में निर्धारित अवश्य पालनीय नियमों को समझना चाहिए। समयदीक्षा प्राप्त होने पर शास्त्रों का अध्ययन, श्रवण, पूजन, जप, ध्यान आदियों में अधिकार प्राप्त होता है। गुरु के द्वारा कथित आचारों का पालन, ध्यान आदि करने का अधिकार प्राप्त होता है। आगे चलकर समयी पुत्रक दीक्षा प्राप्त कर सकता है। समयी की पाश-शुद्धि अवश्य होती है, पाशों का निर्मूलन नहीं होता, इसलिए पूर्णता की प्राप्ति नहीं होती है। इस दीक्षा के द्वारा परतत्त्व की ओर चलने का मार्ग खुल जाता है। 'सम्यगयनं ज्ञानमस्मादिति' ज्ञान का सम्यक् अयन इससे होता है इसलिए इसे समय कहते हैं।

## अथ चतुर्दशमाह्निकम्

अथ पुत्रकदीक्षाविधिः। स च विस्तीर्णः तन्त्रालोकात् अवधार्यः। संक्षिप्तस्तु उच्यते। समयान्तं विधिं कृत्वा तृतीयेऽह्नि त्रिशूलाब्जे मण्डले सामुदायिकं यागं पूजयेत्, तत्र बाह्यपरिवारं द्वारदेवताचक्रं च बहिः पूजयेत्, ततो मण्डलपूर्वभागे ऐशकोणात् आरभ्य आग्नेयान्तं पंक्तिक्रमेण गणपतिं गुरुं परमगुरुं परमेष्ठिनं पूर्वाचार्यान् योगिनीचक्रं वागीश्वरीं क्षेत्रपालं च पूजयेत्। तत आज्ञां समुचिताम् आदाय शूलमूलात् प्रभृति सितकमलान्तं समस्तम् अध्वानं न्यस्य अर्चयेत्, ततो मध्यमे त्रिशूले मध्यारायां भगवती श्रीपराभट्टारिका भैरवनाथेन सह, वामारायां तथैव श्रीमदपरा, दक्षिणारायां श्रीपरापरा, दक्षिणे त्रिशूले मध्ये श्रीपरापरा, वामे त्रिशूले मध्ये श्रीमदपरा, द्वे तु यथास्वम्। एवं सर्वस्थानाधिष्ठातृत्वे भगवत्याः सर्वं पूर्णं तदधिष्ठानात् भवति इति। ततो मध्यशूलमध्यारायां समस्तं देवताचक्रं लोकपालास्त्रपर्यन्तम् अभिन्नतयैव पूजयेत् तदधिष्ठानात् सर्वत्र पूजितम्। ततः कुम्भे कलशे मण्डले अग्नौ स्वात्मनि च अभेदभावनया पञ्चाधिकरणम् अनुसन्धिं कुर्यात्, ततः परमेश्वराद्वयरसबृंहितेन पुष्पादिना विशेषपूजां कुर्यात्। किं बहुना— तर्पणनैवेद्यपरिपूर्णं वित्तशाठ्यविरहितो यागस्थानं कुर्यात्। असति वित्ते तु महामण्डलयागो न कर्तव्य एव। पशूंश्च जीवतो निवेदयेत्। तेऽपि हि एवम् अनुगृहीता भवन्ति, इति कारुणिकतया पशुविधौ न विचिकित्सेत्। ततोऽग्नौ परमेश्वरं तिलाज्यादिभिः संतर्प्य तदग्रेऽन्यं पशुं वपाहोमार्थं कुर्यात्, देवताचक्रं तद्वपया तर्पयेत्, पुनर्मण्डलं पूजयेत्, ततः परमेश्वरं विज्ञप्य सर्वाभिन्नसमस्तषडध्वपरिपूर्णम् आत्मानं भावयित्वा शिष्यं पुरोऽवस्थितं कुर्यात्। परोक्षदीक्षायां जीवन्मृतरूपायाम् अग्रे तं ध्यायेत्, तदीयां वा प्रतिकृतिं दर्भगोमयादिमयीम् अग्रे स्थापयेत्। तथाविधं शिष्यम् अर्घपात्रविप्रुट्प्रोक्षितं पुष्पादिभिश्च पूजितं कृत्वा समस्तमध्वानं तद्देहे न्यसेत्। तत इत्थं विचारयेत्, भोगेच्छोः शुभं न शोधयेत्। मुमुक्षोस्तु शुभाशुभम् उभयमपि। निर्बीजायां तु समयपाशान् अपि शोधयेत्, सा च आसन्नमरणस्य अत्यन्तमूर्खस्यापि कर्तव्या इति परमेश्वराज्ञा, तस्यापि तु गुरुदेवताग्निभक्तिनिष्ठत्वमात्रात् सिद्धिः। अत्र च सर्वत्र

वासनाग्रहणमेव भेदकम्—मन्त्राणां वासनानुगुण्येन तत्तत्कार्यकारित्वात्। एवं वासनाभेदमनुसंधाय मुख्यमन्त्रपरामर्शविशेषेण समस्तमध्वानं स्वदेहगतं शिवाद्वयभावनया शोधयेत्। एवं क्रमेण पादाङ्गुष्ठात् प्रभृति द्वादशान्तपर्यन्तं स्वात्मदेहस्वात्मचैतन्याभिन्नीकृतदेहचैतन्यस्य शिष्यस्य आसाद्य तत्रैव अनन्तानन्दसरसि स्वातन्त्र्यैश्वर्यसारे समस्तेच्छाज्ञान-क्रियाशक्तिनिर्भरसमस्तदेवताचक्रेश्वरे समस्ताध्वभरिते चिन्मात्राशेष-विश्वभावमण्डले तथाविधरूपैकीकारेण शिष्यात्मना सह एकीभूतो विश्रान्तिमासादयेत्, इत्येवं परमेश्वराभिन्नोऽसौ भवति। ततो यदि भोगेच्छुः स्यात् ततो यत्रैव तत्त्वे भोगेच्छा अस्य भवति तत्रैव समस्तव्यस्त-तया योजयेत्। तदनन्तरं शेषवृत्तये परमेश्वरस्वभावात् झटिति प्रसृतं शुद्धतत्त्वमयं देहम् अस्मै चिन्तयेत्,—इत्येषा समस्तपाशवियोजिका दीक्षा। ततः शिष्यो गुरुं दक्षिणाभिः पूर्ववत् पूजयेत्। ततोऽग्नौ शिष्यस्य विधिं कुर्यात्, श्रीपरामन्त्रः अमुकस्यामुकं तत्त्वं शोधयामि, इति स्वाहान्तं प्रतितत्त्वं तिस्र आहुतयः, अन्ते पूर्णा वौषडन्ता। एवं शिवान्त-तत्त्वशुद्धिः, ततो योजनिकोक्तक्रमेण पूर्णाहुतिः। भोगेच्छोः भोगस्थाने योजनिकार्थमपरा, शुद्धतत्त्वसृष्ट्यर्थमन्या। ततो गुरोः दक्षिणाभिः पूजनम्, इत्येषा पुत्रकदीक्षा। यत्र वर्तमानमेकं वर्जयित्वा भूतं भविष्यच्च कर्म शुध्यति॥

अन्तः समस्ताध्वमयीं स्वसत्तां बहिश्च संधाय विभेदशून्यः।
शिष्यस्य धीप्राणतनूर्निजासु तास्वेकतां संगमयेत्प्रबुद्धः॥
शिष्यैकभावं झटिति प्रपद्य तस्मिन्महानन्दविबोधपूर्णे।
यावत्स विश्राम्यति तावदेव शिवात्मभावं पशुरभ्युपैति॥
जे सहु एकीभाउलये विणु अच्छइ एहु विबोह समुद्द।
सो पशु भइरवु हो इलये विणु अन्तर्नाविजिउ अस असमुद्दु॥

इति श्रीमदभिनवगुप्ताचार्यविरचिते तन्त्रसारे पुत्रकदीक्षाप्रकाशनं
नाम चतुर्दशमाह्निकम् ॥१४॥

## चतुर्दश आह्निक

अब पुत्रकदीक्षा[1] की विधि है। यह विधि अत्यन्त विस्तीर्णहै' तन्त्रालोक ग्रन्थ से इसे जान लेना चाहिए। संक्षिप्तविधि का विवरण दिया जा रहा है।

समयी के लिए किए जाने वाले कृत्यों को समाप्तकर तीसरे दिन त्रिशूल और कमल चिह्नित मण्डल में सामुदायिक याग और पूजन करना चाहिए। मण्डल के बाहर बाह्यपरिवार और द्वारदेवताओं का पूजन करना चाहिए। इसके अनन्तर मण्डल के पूर्वभाग में ईशान कोण से आरम्भकर अग्निकोण तक पंक्तिक्रम से गणपति, गुरु, परमगुरु, परमेष्ठिगुरु पूर्वतन आचार्य, योगिनीचक्र, वागीश्वरी और क्षेत्रपालों को पूजन करना चाहिए। इसके अनन्तर समुचित आज्ञा लेकर त्रिशूल[2] के मूल से श्वेत कमल तक स्थानों में अध्वाओं के न्यास के बाद अर्चना करनी चाहिए। इसके बाद मध्यस्थ त्रिशूल के मध्यस्थअरा में भगवती श्रीपराभट्टारिका को भैरवनाथ के साथ, बायी अरा मे' उसी प्रकार श्री भगवती अपरा भट्टारिका, दाहिनीअरा में श्री भगवती परापरा भट्टारिका का पूजन तथा न्यास होना चाहिए। दक्षिण त्रिशूल के मध्य में श्री परापरा, वाम त्रिशूल के मध्य में श्री भगवती अपरा भट्टारिका का पूजन होना चाहिए। अन्य दो

---

१. समयदीक्षा के अनन्तर पुत्रकदीक्षा की व्यवस्था है। पुत्रक शब्द का तात्पर्य पुत्र से है। शिष्य आचार्य का निजपुत्र न होते हुए भी पुत्रतुल्य है। पुत्रकदीक्षा से जो दीक्षा प्राप्त करता है वह मोक्षार्थी है, भोगेच्छु नहीं है। जो भोगरूप फल का अभिलाषी है वह भोगार्थी है। मोक्षार्थी शिष्य दो प्रकार हैं—एक है पुत्रक और दुसरा आचार्य है।

२. त्रिशूल तीन हैं जिनके मध्य में एक स्थित है और उसके दाहिने में एक और बायें में एक है। प्रत्येक में तीन तीन अराएँ हैं। इन अराओं में तीन मुख्य देवियाँ स्थित हैं इन त्रिशूलो में एक हैं शाम्भव, दूसरा शक्ति और तीसरा आणव है। द्वादशान्त तक शाम्भव शूल व्याप्त है उससे चार अंगुलि नीचे शाक्त शूल की स्थिति है, फिर उससे चार अंगुलि नीचे आणव शूल स्थित है।

अराओं के दक्षिण तथा वाम के त्रिशूलों में अन्य दो-दो देवियों का पूजन होना चाहिए। अतः सब स्थानों में भगवती शक्तियों का अधिष्ठान होने के कारण सभी स्थितियाँ पूर्ण हो जाती हैं। इसके बाद मध्यस्थ अरा में सब देवताचक्र, लोकपाल और उनके आयुधों की अभिन्नता बोध को अपनाते हुए पूजन करना चाहिए, उनके अधिष्ठान के कारण एक स्थान के पूजन से सभी स्थानों में पूजन सम्पन्न होता है।

उसके उपरान्त कुम्भ, कलश, मण्डल, अग्नि और निज आत्मा की अभेदभावना के द्वारा इन पाँचों अधिकरणों का अनुसन्धान करना चाहिए[1]।

इसके उपरान्त परमेश्वराद्वय-रस से पुष्ट पुष्प आदि से विशेषपूजा करनी चाहिए। अधिक क्या कहूँ-तर्पण, नैवेद्य आदि उपकरणो से परिपूर्ण

---

त्रिशूलों में जो मध्य में स्थित है उसके दाहिने और बायें में क्रमशः परापरा तथा अपरा शक्तियाँ अधिष्ठित हैं और मध्य में पराशक्ति स्थित है। त्रिशूल जो दाहिने है वह श्री परापरा देवी के द्वारा अधिष्ठित है। उस त्रिशूल के दाहिनी तथा बायी अराएँ श्री परा और अपरा देवियों के द्वारा अधिष्ठित हैं। इस विवरण से प्रतीत होता है कि प्रत्येक त्रिशूल के मध्य भाग क्रमशः श्री परा, श्री परापरा और श्री अपरा देवियों के द्वारा अधिष्ठित है, मध्यस्थ त्रिशूल का मध्यभाग श्रीपरा देवी के द्वारा अधिष्ठित है अतः अन्य दो शक्तियाँ उनके अंग है और वह स्वयं अंगी है। यद्यपि त्रिशूलों में देवियाँ स्थित हैं तो भी देवियाँ देवरहित नहीं हैं, उनके भैरव भी उनके साथी हैं जैसे मध्य में भैरवसद्भाव, दक्षिण में रतिशेखर और वामभाग में नवात्मा स्थित हैं। श्री परादेवी पूर्णचन्द्र प्रतिमा हैं अर्थात् श्वेतवर्ण है, श्री परापरा रक्तवर्ण है और वाम में श्री अपरादेवी कृष्णपिंगल वर्ण हैं।

१. यद्यपि कुम्भ, कलश आदि एक दूसरे से भिन्न है तो भी मैं ही सभी जगह स्थित हूँ इस प्रकार अद्वयभावना का अनुसन्धान यथायथ होने पर उनके द्वैतरूप समाप्त हो जाता है। इस प्रकार शिवात्मक अद्वयव्याप्ति का अनुसन्धान जिससे होना सम्भव नहीं है वह मध्यनाड़ी के प्रयोग से अद्वयमार्ग में प्रवेश करता है। अर्थात् वहिर्याग न करके मध्यनाड़ी में त्रिशूल को कल्पना कर उसके सहारे अद्वयबोध में स्थित हो सकता है।

यागस्थान की रचना करनी चाहिए, इस विषय में वित्तशाठ्य[1] न होना चाहिए। धन की कमी हो तो महामण्डलयाग नहीं करना चाहिए।

जीवित पशुओं को निवेदित करना चाहिए। इसी उपाय से उन पर अनुग्रह होता है अतः उन पर करुणाभाव दिखलाकर शास्त्रविधि पर सन्देह न करना चाहिए। इसके बाद अग्नि में परमेश्वर को तिल और घृत से तर्पण कर उस अग्नि में दूसरे पशु को वपा होम के लिए रखना चाहिए। फिर मण्डल का पूजन करना चाहिए। इसके अनन्तर परमेश्वर से विज्ञापित कर सब से अभिन्न षड़र्ध परिपूर्ण अपने स्वरूप को चिन्तन करते हुए शिष्य को अपने सम्मुख स्थापित करना चाहिए।

परोक्षदीक्षा में अर्थात् दीक्षा प्राप्त करनेवाले जब आचार्य के समीप उपस्थित न हो ऐसे जीवन्मृत व्यक्ति आचार्य अपने समीप उपस्थित है ऐसा ध्यान करना चाहिए अथवा उसकी प्रतिकृति कुश या गोबर आदि से बनाकर अपने सामने रखना चाहिए।

सामने उपस्थित शिष्य को अर्घपात्र में स्थित जलबिन्दु से प्रोक्षण करने के अनन्तर फूलों से पूजित करना चाहिए। उसके बाद सभी अध्वाओं का न्यास उसके शरीर में कर देना चाहिए। इसके बाद इस विषयका विचार होना चाहिए जो व्यक्ति भोग का अभिलाषी है उसकी शुभ वासना का शोधन नहीं करना चाहिए। लेकिन मुमुक्षु शिष्य के शुभ तथा अशुभ दोनों का ही शोधन आवश्यक हैं। निर्बीज दीक्षा[2] हो तो

---

१. धन की प्रचुरता रहने पर भी अपने को निर्धन प्रतिपादन करना ही वित्तशाठ्य है।

२. मुमुक्षु दो प्रकार हैं—एक निर्बीज और दूसरा सबीज। मूर्ख, वृद्ध जो अनुष्ठान आदि करने में असमर्थ हैं और जो नानाप्रकार व्याधियों से पीड़ित हैं, उन्हें निर्बीज दीक्षा देनी चाहिए। समयाचार भी एक प्रकार बन्धन है। निर्बीज दीक्षा प्राप्त करने वालों का समयाचार पाशों की शुद्धि आवश्यक है। इन पाशों की शुद्धि हो जाने के कारण उन्हें समयों का पालन करने की आवश्मकता नहीं पड़ती, गुरु और देवताओं के प्रति भक्ति ही उनके लिए समय है। जिनकी मृत्यु निकट है आचार्य अरिष्टलक्षणों से उनकी मृत्यु आसन्न समझकर और उनमें शक्तिपात हुआ ऐसा जानकर उन्हें सद्योनिर्वाण-दायिनी दीक्षा प्रदान करते हैं। आचार्य अपने शिवहस्त आसन्नमृत्यु शिष्य के मस्तक पर अर्पित करते हुए उन्हें परतत्त्व के साथ नियोजित करते हैं।

समयपाशों का भी शोधन आवश्यक है। निर्वीज दीक्षा उनको दें जिनकी मृत्यु अतिनिकट है और जो अत्यन्त मूर्ख है—यही परमेश्वर की आज्ञा है। गुरु, देवता और अग्नि के प्रति भक्ति से ही उनकी सिद्धि मिलती है।

इस विषय में ( मन्त्रों के सम्बन्ध में ) सभी जगह शिष्यों की वासना के अनुसार मन्त्रोंकी विभिन्नताएँ हैं—क्यों कि वासना के अनुसार ही मन्त्रोंकी कार्यकारिता सिद्ध होती है। अतः शिष्यों की वासना के भेद के अनुसन्धान करने के अनन्तर मुख्य मन्त्र के परामर्श के द्वारा सभी अध्वाएँ जो अपने शरीर में स्थित हैं उन्हें शिवाद्वयभावना से शोधित कर देना चाहिए। इसी क्रम से पैर के अँगुठे से द्वादशान्त तक जो निज शरीर और स्वात्मचैतन्य व्याप्त है उसके साथ शिष्य के देहचैतन्य की अभिन्नता सम्पन्न कर उस चैतन्यस्थिति में जो अनन्त आनन्द का सरोवर और जिसका स्वरूप स्वतन्त्रता रूप ऐश्वर्य है और जो इच्छा ज्ञान क्रिया शक्ति निर्भर सब देवताओं का चक्रेश्वर हैं जो सभी अध्वाओं से परिपूर्ण है इस प्रकार विश्वरूपी भावमण्डल चिन्मात्र ही जिसका अन्तिम स्वरूप है उस स्वरूप के साथ शिष्य की आत्मा के एकीकरण करने के अनन्तर आचाय को अपने स्वरूप की तदात्मता शिष्य के साथ सम्पन्न कर स्वरूप में विश्रान्ति प्राप्त करना चाहिए। इसी क्रम से शिष्य परमेश्वर से अभिन्न हो जाता है।

इसके अनन्तर यदि शिष्य भोगेच्छु है तब जिस तत्त्व में उसकी भोगेच्छा है उसी तत्त्व में उसकी योजना कर देनी चाहिए। तदनन्तर उसके भोग के निर्वाह करने के लिए परमेश्वर के स्वभाव से शीघ्रता से निर्गत होनेवाला शुद्धतत्त्वमय शरीर उसे दे देना चाहिए—यही सभी पाशोंका विश्लेषण करनेवाली दीक्षा है।

तब शिष्य को गुरु को दक्षिणा आदि के द्वारा पहले जैसा पूजन करना चाहिए। इसके अनन्तर अग्नि में शिष्यके लिए करणीय विधि का आचरण करना चाहिए। श्रीपरामन्त्र के साथ अमुक के अमुक तत्त्व शोधन करता हूँ। स्वाहा तक मन्त्र का उच्चारण कर प्रति तत्त्व के लिए तीन-तीन आहुतियाँ देनी चाहिए। अन्तिम आहुति वौषड्-अन्त मन्त्र से होना चाहिए। इस प्रकार शिवतक तत्त्व की शुद्धि होती है। उसके बाद जहाँ योजना होती है वहाँ योजना समाप्तकर पूर्णाहुति कर देनी चाहिए।

भोगेच्छु के लिए भोगभूमि में योजना करने के लिए एक आहुति और शुद्धतत्त्व की सृष्टि के लिए अन्य आहुति आवश्यक है। इसके बाद दक्षिणा आदि के द्वारा गुरु का पूजन करना है। यह हुई पुत्रक दीक्षा। इस दीक्षा में वर्तमान कर्म को छोड़कर भूत और भविष्य के कर्म का शाधन होता है।

अपने स्वरूप को जो समस्त अध्वमय है उसे अपने हृदय में और बाहर भी भिन्नता रहित रूप में अनुसन्धान करने के अनन्तर शिष्य की बुद्धि, प्राण शरीर आदिको प्रबुद्ध आचार्य अपने शरीर, प्राण, बुद्धि के साथ एकीकरण करें।

जब शिष्य इस प्रकार एकीकरण के प्रभाव से अकस्मात् ( अविलम्ब ) उस महानन्द और चैतन्यमय स्थितिको प्राप्तकर उसमें विश्रान्त हो जाता है तब वह पशुजीव शिवात्मभाव प्राप्त करता है।

इति श्रीअभिनवगुप्त द्वारा रचित तन्त्रसार के पुत्रकदीक्षा
प्रकाशन नाम का चतुर्दश अध्याय है।

## अथ पञ्चदशमाह्निकम्

यदा पुनरासन्नमरणस्य स्वयं वा बन्धुमुखेन शक्तिपात उपजायते, तदा अस्मै सद्यः समुत्क्रमणदीक्षां कुर्यात् । समस्तमध्वानं शिष्ये न्यस्य तं च क्रमेण शोधयित्वा, भगवतीं कालरात्रीम् मर्मकर्तनीं न्यस्य, तया क्रमात्क्रमं मर्मपाशान् विभिद्य, ब्रह्मरन्ध्रवर्ति शिष्यचैतन्यं कुर्यात् । ततः पूर्वोक्तक्रमेण योजनिकार्थं पूर्णाहुतिं दद्यात्, यथा पूर्णाहुत्यन्ते जीवो निष्क्रान्तः परमशिवाभिन्नो भवति। बुभुक्षोस्तु द्वितीया पूर्णाहुतिः—भोगस्थाने योजनाय, तत्काले च तस्य जीवलयः, नात्र शेषवर्तनम्, ब्रह्मविद्यां वा कर्णे पठेत्, सा हि परामर्शस्वभावा सद्यः प्रबुद्धपशुचैतन्ये प्रबुद्धविमर्शं करोति। समय्यादेरपि च एतत्पाठेऽधिकारः। सप्रत्ययां निर्बीजां तु यदि दीक्षां मूढाय आयातशक्तिपाताय च दर्शयेत्, तदा हि शिवहस्तदानकाले अयं विधिः—त्रिकोणमाग्नेयं ज्वालाकरालं रेफविस्फुलिङ्गं बहिर्वात्याचक्रध्मायमानं मण्डलं दक्षिणहस्ते चिन्तयित्वा तत्रैव हस्ते बीजं किंचित् निक्षिप्य ऊर्ध्वाधोरेफविबोधितफट्कारपरम्पराभिः यस्य तां जननशक्तिं दहेत्, एवं कुर्वन् तं हस्तं शिष्यस्य मूर्धनि क्षिपेत्, इति द्वयोरपि एषा दीक्षा निर्बीजा स्वकार्यकरणसामर्थ्यविध्वंसिनी भवति—स्थावरणामपि दीक्ष्यत्वेन उक्तत्वात्, वायुपुरान्तर्व्यवस्थितं दोधूयमानं शिष्यं लघूभूतं चिन्तयेत्—येन तुलया लघुः दृश्यते इति ।

मर्मकर्तनविधौ लघुभावे बीजभावविलये यदि मन्त्रः ।
तत्तथोचितपथेन नियुक्तस्तत्तदाशु कुरुते परमेशः ।
जं अनु अग्घि विसेसं घेतूण जडन्ति मन्तमुच्चरइ ।
इच्छासत्तिप्पाणो तं तं मन्तो करेइ फुडम् ॥

इति श्रीमदभिनवगुप्ताचार्यविरचिते तन्त्रसारे सप्रत्ययदीक्षाप्रकाशनं नाम पञ्चदशमाह्निकम् ॥१५॥

## पञ्चदश आह्निक

जब किसी व्यक्ति में जिसकी मृत्यु अति निकट हो गयी है उसमें स्वयं या मित्रों के मुख से जानकर कि उसमें शक्तिपात उत्पन्न हुआ है तब उस व्यक्तिको सद्य समुत्क्रमणी दीक्षा देनी चाहिए।[1] सभी अध्वाओं को शिष्य के शरीर में न्यास करने के बाद उन अध्वाओं का शोधन करना आवश्यक है। इसके अनन्तर भगवती कालरात्रि जो मर्म की छेदन करने-वाली है उसका भी न्यास करना चाहिए। उस कालरात्रि के द्वारा क्रम से विभिन्न मर्मका छेदन करना चाहिए। इसके अनन्तर शिष्य के चैतन्य को ब्रह्मरन्ध्र में स्थापित करना चाहिए।[2] इसके अनन्तर चैतन्य का योजन परतत्त्व के साथ होना चाहिए। इस योजना के लिए पहले बतलाये गये क्रम के अनुसार पूर्णाहुति देनी चाहिए। इस पूर्णाहुति के अनन्तर जीवचेतन्य शरीर से निकलकर परमशिव से अभिन्न हो जाता है।[3] जो

---

१. शिष्य जो जरा और रोगों से पीड़ित है और जिसमें मलों का परिपाक उत्तमरूप से हुआ है ऐसे शिष्यकी मृत्यु सन्निकट जानकर आचार्य सद्य-निर्वाणदायिनी दीक्षा प्रदान करते हैं।

२. मर्म के छेदन करने के लिए क्षुरिका का न्यास होना चाहिए। आचार्य आग्नेयी धारणा के द्वारा सभी मर्म स्थानों को उत्तप्त करते हैं और वायु के द्वारा अंगुठे से मस्तक तक सम्पूर्ण शरीर भर गया है इस प्रकार भावना करते हैं। इसके बाद शिष्य के चैतन्य को अंगुठे से भिन्न-भिन्न स्थानों से उठाकर और साथ ही कालरात्रि नाम के क्षुरिका से मर्म से चैतन्य का जो ग्रन्थिरूपी बन्धन है उन्हें काटकर उस चैतन्य को ब्रह्मरंध्र पर स्थापित कर देते हैं।

३. यहाँ जिस क्रम का उल्लेख हुआ है उससे भिन्न षट् चक्र, सोलह आधार, तीन लक्ष्य, पाँच शून्य आदि के भेदन के द्वारा भी आचार्य शिष्य चैतन्य को परमशिव में नियोजित कर सकते हैं। अथवा अन्य विधि जिसे ज्ञान-त्रिशूल-बिधि के रूप में वर्णित की जाती है उससे भी उत्क्रामणी दीक्षा दी जाती है। लेकिन प्राणचार के सम्बन्ध में जिनका अभ्यास नही है वे अन्य प्रक्रिया से इस प्रकार दीक्षा प्रदान करते हैं। क्योंकि प्राणचार का सम्यक, ज्ञान न होने पर ब्रह्मविद्या के पढ़ने से भी उत्क्रामणी दीक्षा सम्पन्न होती है।

शिष्य भोग का अभिलाषी है भोग के स्थान में उसकी योजना के लिए दूसरी पूर्णाहुति की आवश्यकता है। इस दीक्षा के अनन्तर उसी जीव चैतन्य का लय हो जाता है। उसके लिए और कुछ कर्म शेष नहीं रहता। अथवा उसके कान में ब्रह्मविद्या पढ़ना चाहिए।[1] क्योंकि यह ब्रह्मविद्या स्वतः ही परमार्थ परामर्शन स्वभावात्मक है और इसी कारण से प्रबुद्ध पशु के चैतन्य में यह उसी क्षण प्रबुद्ध विमर्श उत्पन्न करती है। जो लोग समयी हैं उनको भी इस विद्या के पाठ में अधिकार है। जो सप्रत्यय निर्बीज दीक्षा प्राप्त करते हैं वे मूर्ख होने पर भी शक्तिपात प्राप्त होनेके कारण उसे यह दिखाना चाहिए। जब उसके मस्तक पर शिवहस्त प्रदान किया जाता है उसी समय यह विधि का प्रयोग होता है।

ऊर्ध्वमुख त्रिकोण में जो अग्नि की ज्वाला से भयंकर है, अग्निवाचक वर्ण र जो अग्नि के स्फुलिंग के समान उज्ज्वल है और जो षडश्र वायु चक्र के द्वारा निरन्तर ध्यायमान हो रहा है अपने दाहिने हाथ में इस प्रकार मण्डल के चिन्तन के अनन्तर उस हाथ में धान्यादि बीज को छोड़कर उसके ऊपर और नीचे रेफ वर्ण के द्वारा जाग्रत किया गया मन्त्र की परम्परा से उस बीज की जननशक्ति को नष्ट कर देना चाहिए[2] हाथ में इस प्रकार चिन्तन के अनन्तर उस हाथ को शिष्य के मस्तक के ऊपर स्थापित करना चाहिए। ऐसे करने से ( बीज और शिष्य ) दोनों की निर्बीज दीक्षा होती है। जिससे उसमें अपने कार्य करने की जो शक्ति थी उसका नाश हो जाता है। स्थावरों की दीक्षा का उल्लेख शास्त्रकारों ने किया है। वायुपुर में स्थित और वायु से शिष्य ढोया जा

---

१. तन्त्रालोक में इस ब्रह्मविद्या का उल्लेख किया गया है। यह पंचाक्षरमय मन्त्र है।

२. मन्त्र में असीम शक्ति निहित है लेकिन इस विषय में बहुतों को शंका और संशय वर्तमान है। इस संशय के दूरीकरण के लिए आचार्य अपने दाहिने हाथ में एक मण्डल का चिन्तन करते है और उसी मण्डल में एक धान को रखकर कुछ मन्त्र का पाठ करते रहते हैं। मन्त्र के पाठ से उस धान का अंकुर पैदा करने की शक्ति नष्ट हो जाती है। यही हुआ निर्बीजकरण। इसके अनन्तर उस हाथ को शिष्य के मस्तक पर रखा जाता है।

रहा है इस प्रकार चिन्तन करना चाहिए। इस प्रकार चिन्तन करने के पहले तराजु में शिष्य की लघुता दिखलायी पड़ती है[1]।

मर्म के छेदन से शिष्य की लघुता और बीजभाव के विलयन में मन्त्र जब सामर्थ्य रखता है तब उसे उचित मार्ग की ओर परमेश्वर शीघ्र नियुक्त करते हैं।

इति श्रीअभिनवगुप्तपाद द्वारा रचित तन्त्रसार का पन्द्रह आह्निक

---

१. शिष्य में सद्य प्रत्यय ( विश्वास ) उत्पन्न करने के लिए तुला दीक्षा का विधान है। इस प्रकार दीक्षा प्राप्त करने के बाद शिष्य का शरीर अत्यन्त लघु हो जाता है क्यों कि इस दीक्षा द्वारा उस शरीर में पार्थिव शक्ति स्तम्भित हो जाती है और उसका शरीर वायु में उठ जाता है। तराजू में वजन करने पर उसका शरीर की लघुता दिखलाई देती है। धर्मशास्त्रों के तुलाशुद्धि प्रकरण में इस विषय की चर्चा हुई है।

## अथ षोडशमाह्निकम्

अथ परोक्षस्य दीक्षा, द्विविधश्च सः—मृतो जीवंश्च। तत्र कृतगुरुसेव एव मृत उद्वासितो वा अभिचारादिहतो डिम्बाहतो मृत्युक्षणोदिततथारुचिः मुखान्तरायातशक्तिपातो वा तथा दीक्ष्य इत्याज्ञा। अत्र च मृतदीक्षायाम् अधिवासादि न उपयुज्यते। मण्डले मन्त्रविशेषसंनिधये यत्र बहुला क्रिया, उत्तममुपकरणं पुष्पादि, स्थानं पीठादि, मण्डलं त्रिशूलाब्जादि, आकृतिः ध्येयविशेषः, मन्त्रः स्वयं दीप्तश्च, ध्यानपरस्य योगिनः तदेकभक्तिसमावेशशालिनो ज्ञानिनश्च संबन्धः, इत्येते संनिधानहेतवो यथोत्तरम् उक्ताः। समुदितत्वे तु का कथा स्यात्—इति परमेश्वरेण उक्तम्। ततो देवं पूजयित्वा तदाकृतिं कुशादिमयीम् अग्रे स्थापयित्वा गुर्वासादितज्ञानोपदेशक्रमेण तां पश्येत्, स च

मूलधारादुदेत्य प्रसृतसुविततानन्तनाडघध्वदण्डं
वीर्येणाक्रम्य नासागगनपरिगतं विक्षिपन्व्याप्नुमीष्टे।
यावद्धूमाभिरामप्रचिततरशिखाजालकेनाध्वचक्रं
संच्छाद्याभीष्टजीवानयनमिति महाजालनामा प्रयोगः॥

एतेनाच्छादनीयं व्रजति परवशं संमुखीनत्वमादौ
पश्चादानीयते चेत्सकलमथ ततोऽप्यध्वमध्याद्यथेष्टम्।
आकृष्टावुद्धृतौ वा मृतजनविषये कर्षणीयेऽथ जीवे
योगः श्रीशंभुनाथागमपरिगमितो जालनामा मयोक्तः॥

बहिरपि इत्थं कथं न भवति, आकर्षणादौ विनाभ्यासात्? इति चेत्—रागद्वेषादियोगवशेन तत्प्रवृत्तौ ऐश्वर्यविशायोगात्। ततो नियति नियन्त्रितत्वात् अभ्यासाद्यपेक्षा स्यादेव। इह तु अनुग्रहात्मकपरमेश्वरतावेशात् तथाभावः। परमेश्वर एव हि गुरुशरीराधिष्ठानद्वारेण अनुग्राह्यान् अनुगृह्णाति स च अचिन्त्यमहिमा इति उक्तप्रायम्। एवं जालप्रयोगाकृष्टो जीवो दाभं जातीफलादि वा शरीरं समाविष्टो भवति, न च

स्पन्दते—मनःप्राणादिसामग्र्यभावात्, तदनुध्यानबलात् तु स्पन्दतेऽपि तादृशेऽपि तस्मिन् पूर्ववत् प्रोक्षणादिसंस्कारः पूर्णाहुतियोजनिकान्तः। अत्र परं पूर्णाहुत्या तस्य दार्भाद्याकारस्य परतेजसि लयः कर्तव्यः। एवम् उद्धृतोऽसौ पूर्णाहुत्यैव अपवृज्यते—यदि स्वर्नरकप्रेततिर्यक्षु स्थितः। मनुष्यस्तु तदैव ज्ञानं योगं दीक्षां विवेकं वा लभते—अधिकारिशरीरत्वात्, इति मृतोद्धरणम्। जीवतोऽपि परोक्षस्य उत्पन्ने शक्तिपातेऽयमेव क्रमः, दार्भाकृतिकल्पनजीवाकृष्टिवर्जम्। ध्यानमात्रोपस्थापितस्यैव अस्य संस्कारः दीक्षा च भोगमोक्षोभयदायिनी—स्ववासनाबलीयस्त्वात्, भोगवासनाविच्छेदस्य च असंभाव्यमानत्वात् बहुभिः, दीक्षायाम् ऊर्ध्वशासनसंस्कारो बलवान् अन्यस्तु तत्संस्काराय स्यात्। परोक्षस्यापि दीक्षितस्य तदैव ज्ञानाद्याविर्भावः इति।

परमेश्वरतावेशदार्ढ्यात्स्वातन्त्र्यभाग्गुरुः ।
परोक्षमभिसंधाय दीक्षितेति किमद्भुतम् ॥

परम्म सिवतम्म अत्तण-
　　प्पडिअंसच्छन्दभान ।
परमत्थं जो आविसत्ताऽस-
　　दिक्खइ परोक्ख इवं पिसिस्सगणं ॥

इति श्रीमदभिनवगुप्ताचार्यविरचिते तन्त्रसारे परोक्षदीक्षाप्रकाशनं नाम षोडशमाह्निकम् ॥ १६ ॥

## षोडश आह्निक

परोक्ष व्यक्ति की दीक्षा की विधि बतलायी जाती है।[1] परोक्ष व्यक्ति दो प्रकार हैं एक है मृत और दूसरा जीवित है। उन में जिसने गुरु की सेवा की है और दीक्षा पाने के पहले मर गया है अथवा दूसरी जगह चला गया है, या अभिचार के प्रयोग से मारा गया है या डिम्ब से मारा गया है[2] और मृत्यु के समय दीक्षा की इच्छा उठती है अथवा दूसरों के मुख से अर्थात् बन्धु, भार्या सुहृत् या पुत्र के मुख से यह जानकर की उसमें शक्तिपात हुआ है तो उस समय गुरु उसे दीक्षा दें यही परमेश्वर की आज्ञा है। मृतजनों को दीक्षा देते समय अधिवास आदि करने की उपयोगिता नहीं है। पूजा के मण्डल में विशेष प्रकार मन्त्र के सन्निधान के लिए जहाँ बहुविध क्रिया की आवश्यकता है जैसे उत्तम ( लक्षण से समन्वित ) पुष्प आदि, स्थान जैसे पीठादि, मण्डल जैसे त्रिशुल और कमल, विशेषध्येयरूपी आकृति, स्वतः दीप्त मन्त्र, ध्यान परायण परमेश्वर के प्रति अनन्य भक्ति से समाविष्ट ज्ञानी पुरुषों के साथ इन सबका सम्बन्ध है।[3] ये सब मंत्रके सन्निधान के कारण एक के बाद बाद एक हो तो ठीक है, इन में सब एक साथ हो तो उत्तम है ऐसा ही परमेश्वर ने कहा है। इसके अनन्तर परमेश्वर के पूजन के बाद शिष्य जो मृत या दूर देश में है उसकी कुश से बनी मूर्ति को

---

१. रुद्रशक्ति के समावेश होने पर ही किसी पुरुष में गुरु के समीप जाने की इच्छा होती है, क्यों कि भोग और मोक्ष प्रदान करनेवाली दीक्षा तभी सम्भव होती है। लेकिन दीक्षा प्राप्त करने के पहले अगर दीक्षा प्राप्त करने-वाले की मृत्यु हो जाती है तो गुरु के समीप जाना कैसे सम्भव होता है ? इस प्रश्न का समाधान यह है कि गुरु की कृपापात्रता बनना ही सन्निधान का तात्पर्य है गुरु के समीप जाना या जाना यहाँ अवास्तव है।

२. वाहनों के द्वारा आकस्मिक मृत्यु होने पर।

३. क्रिया, उपकरण, स्थान, मण्डल, आकृति, मन्त्र, ध्यान, योग, ईश्वर में अनन्य भक्ति, ज्ञान और तन्मयभाव ये ग्यारह मन्त्र के सन्निधान के कारण बतलाये जाते हैं लेकिन ईश्वर में अनन्य भक्ति इन में मुख्य है।

सम्मुख रखकर गुरु अपने आचार्य से प्राप्त ज्ञान के उपदेश जिस क्रम से पाये है उस ज्ञान दृष्टि से उसे देखें।[1] वह तो :—

मूलाधार से उदित और वहाँ से प्रसृत सुविस्तृत अनन्त नाड़ियों में प्रवहमान प्राण ने दण्ड का आकार धारण कर लिया है। उस प्राण को शाक्तवल से अपने अधिकार में लाकर और हृदय आदि स्थानों को पार करा कर एवम् नासिकारंध्र तक उसे पहुँचाकर बाहर निक्षेप कर देना चाहिए ताकि वह प्राण विश्वव्यापक बन जाय। इसके अनन्तर उस प्राण रूप अग्नि से निकले प्रचुर धूम के जाल से समग्र अध्वाओं को आच्छादित कर देना चाहिए। यही ईप्सित जीव के आनयनरूप महाजाल नाम का प्रयोग है।[2] इस जालप्रयोग से जो आच्छादनीय अध्वसमूह है वह दूसरे का अधीन बन जाता है। उसे पहले अपने सम्मुख उपस्थित किया जाता

---

१. कुश या गोमय से शिष्य की आकृति बनानी चाहिए। उसी आकृति में ही शिष्य वर्तमान है इस प्रकार भावना करते हुए उसे गुरु अपने सम्मुख स्थापित कर देते हैं। उस आकृति में प्रकृति तक अध्वा का न्यास करना चाहिए क्योंकि मृत पुरुष प्रकृति में ही स्थित रहता है। इसके अनन्तर महान् जाल प्रयोग से उस पुरुष के चित्तको आकर्षित करा उस पुरुषको अपने सम्मुख स्थित कुश में स्थापित करना चाहिए।

२. महाजाल प्रयोग मृतव्यक्तियों के लिए किया जाता है। इसका विशेष वर्णन तन्त्रालोक में मिलता है जिसका सार नीचे लिखा जा रहा है।

आचार्य स्वभावतः ही शिवाहं भावना में परिनिष्ठित रहते हैं। वे महाजाल प्रयोग के पहले पुन पुनः रेचक, पूरक और कुम्भक के द्वारा मुलाधार से प्राणशक्ति को जाग्रत करते हैं। इस जागरण का विशेष तात्पर्य है। प्राण अपने स्वभाव से समग्र शरीर में व्याप्त रहता है। शरीर में साढ़े तीन करोड़ नाड़ियाँ हैं जिनमें प्राण विचरता रहता है।

कुम्भक के प्रयोग से प्राण दण्ड का आकार धारण कर लेता है। तब आचार्य उसे विभिन्न स्थानों को पार कराकर नासिकारन्ध्र तक ले जाते हैं और बाहर छोड़ देते हैं। बाहर छोड़ा गया प्राण ही धूम के समान सारे विश्व में फैल जाता है और अन्त में वह एक विशाल जाल के समान बन जाता है। मछुए के जाल से जैसे मछली पकड़ी जाती है, उसी प्रकार मृत आत्मा जहाँ कहीं भी हो उस जाल से निकट लाया जाता है।

है, यद्यपि सभी को लाया जाता है और बाद में उसी का ग्रहण होता है। अध्वासमुह में केवल उस अभीष्ट जीव को आकृष्ट करने के बाद उसका ( शिष्य का ) ही उद्धार किया जाता मृतजनों के विषय में यह जालप्रयोग और दीक्षा रूपी योग श्री शम्भुनाथ के वचन से मुझे ज्ञात हुआ और मैंने उसे कह दिया।

बाहर भी इस प्रकार क्यों नहीं होता है ? आकर्षण आदि कार्यों में विना अभ्यास से काम नहीं बनता। राग और द्वेष से कार्य में प्रवृत्त होने पर ईश्वरीय शक्ति का आवेश जो आचार्य में वर्तमान है उसकी हानि हो जाती है, क्यों कि वह नियतिनियन्त्रित है और अभ्यास की अपेक्षा भी है, लेकिन इस जगह अनुग्रहात्मक परमेश्वरता का आवेश आचार्य में ( दीक्षा के समय ) रहता है, इसलिए अभ्यास की अपेक्षा यहाँ नहीं है। परमेश्वर ही गुरु' के शरीर में अधिष्ठित होकर जो अनुग्रह पाने वाले हैं उन्हें अनुग्रह करते हैं। उनकी महिमा अचिन्तनीय है यह कहा ही गया है।

इस जालप्रयोग से जीव आकृष्ट होने पर कुश या जातीफल आदि शरीर में समाविष्ट होता है। उस समय उस में स्पन्दन नहीं होता है क्यों कि जीव के मन, प्राण आदि सामग्री वहाँ उपस्थित नहीं रहती, लेकिन उनका ( मन और प्राणों का ) ध्यान होने पर वह स्पन्दित भी होता है। जिस प्रकार हो उस में ( कुश आदि शरीर में ) पहले जैसे प्रोक्षण आदि संस्कार करने के बाद पूर्णाहुति और शिवत्वयोजन तक कार्य करना चाहिऐ। इसके बाद पुर्णाहुति के द्वारा उस कुशमय शरीर को परम प्रकाश में विलयन करना चाहिए। इस प्रकार शिष्य के उद्धार होने पर पूर्णाहुति के साथ ही उसकी मुक्ति हो जाती है अगर वह स्वर्ग,

---

**इस जाल प्रयोग में और भी बातें हैं। इस प्रयोग में मन्त्र का भी उपयोग है। मायाबीज को संहार क्रम से उच्चरित किया जाता है, यह दण्डाकार 'र' है, इसके साथ शाक्तस्पन्दमय हकार और अन्त में नासारन्ध्र में ईकार जो ज्योतिरूप धारण कर लेता है। उस ईकार स्थित बिन्दु उसकी शिखा बन जाता है। यही शिखा ही व्यापक विश्वमय जाल का रूप धारण लेती है। यह जाल लिङ्ग शरीर धारण किये हुए स्रोत में तैरता हुआ जीव को उठाता है। आचार्य उस जीव को स्वर्ग, नरक या किसी भी स्थिति से उद्धार करते हैं।**

नरक, प्रेत या तिर्यकस्थिति में क्यों न हो। मनुष्य शरीर में अगर वह स्थित हो तो उसी समय ज्ञान, योग, दीक्षा या विवेक प्राप्त होता है–क्योंकि उसका अधिकारी शरीर है।[1] यह हुआ मृत पुरुषों का उद्धरण। जो जीवित और परोक्ष में स्थित है अगर उसमें शक्तिपात हुआ है तो उसके उद्धार का यही क्रम है, केवल कुशमय शरीर की कल्पना और जीवाकर्षण को छोड़कर केवल ध्यान से ही उसकी उपस्थिति के बाद उसका संस्कार होता है।

दीक्षा भोग तथा मोक्ष उभय के देनेवाली है क्योंकि अपनी अपनी वासना अत्यन्त बलवान है और बहुतों की भोगवासना दूर करना एक-प्रकार असम्भव है। दीक्षा में ऊर्ध्वशासन से प्राप्त संस्कार ही बलवान है, जो निम्नकोटि के शास्त्रों से संस्कृत है उन्हें पुनः संस्कार की अपेक्षा है। जो परोक्ष रूप से दीक्षित है उसमें ज्ञान का आविर्भाव होता है।

यह बड़ा ही आश्चर्य है कि परमेश्वरता के आवेश की दृढ़ता से स्वतन्त्रता प्राप्त गुरु परोक्ष में स्थित जीवों को चिन्तन के द्वारा दीक्षा देते हैं।

इति श्री अभिनवगुप्ताचार्य रचित तंत्रसार के परोक्षदीक्षा
प्रकरण का सोलह आह्निक है।

---

१. जिस मृत जीव ने मनुष्य शरीर प्राप्त कर लिया है परोक्षदीक्षा से उसकी मुक्ति अविलम्ब नहीं होती है, उस शरीर के छूटने पर होती है। अगर गुरु चाहे तो परोक्षदीक्षा के साथ साथ उसकी मृत्यु भी हो सकती है।

## अथ सप्तदशमाह्निकम्

### अथ लिङ्गोद्धारः

वैष्णवादिदक्षिणतन्त्रान्तेषु शासणेषु ये स्थिताः तद्गृहीतव्रता वा, ये च उत्तमशासनस्था अपि अनधिकृताधरशासनगुरूपसेविनः, ते यदा शक्तिपातेन पारमेश्वरेण उन्मुखीक्रियन्ते तदा तेषामयं विधिः,—तत्र एनं कृतोपवासम् अन्यदिने साधारणमन्त्रपूजितस्य तदीयां चेष्टां श्रावितस्य भगवतोऽग्रे प्रवेशयेत्, तत्रास्य व्रतं गृहीत्वा अम्भसि क्षिपेत्, ततोऽसौ स्नायात्, ततः प्रोक्ष्य, चरुदन्तकाष्ठाभ्यां संस्कृत्य, बद्धनेत्रं प्रवेश्य साधारणेन मन्त्रेण परमेश्वरपूजां कारयेत्। ततः साधारणमन्त्रेण शिवीकृते अग्नौ व्रतशुद्धिं कुर्यात्, तन्मन्त्रसंपुटं नाम कृत्वा 'प्रायश्चित्तं शोधयामि' इति स्वाहान्तं शतं जुहुयात्। ततोऽपि पूर्णाहुतिः वौषडन्तेन। ततो व्रतेश्वरम् आहूय पूजयित्वा तस्य शिवाज्ञया 'अकिञ्चित्करः त्वमस्य भव' इति श्रावणां कृत्वा तं तर्पयित्वा विसृज्य अग्निं विसृजेत्, इति लिङ्गोद्धारः। ततोऽस्य अधिवासादि प्राग्वत्। दीक्षा यथेच्छम्।

अधरस्थोऽपि गाढेशशक्तिप्रेरितमानसः।
संस्कृतस्य दीक्ष्यो यश्च प्राङ्गिरतोऽसद्गुरावभूत्॥

पसवअणुहं जोत्तमसासणुल
इविणुपणु परमेसपसाइण।
पत्थइ सद्गुरुबोहपसाहणु
सो दिक्खइ लिङ्गोद्धारिण॥

इति श्रीमदाचार्याभिनवगुप्तविरचिते श्रीतन्त्रसारे लिङ्गोद्धरणं नाम सप्तदशमाह्निकम्॥ १७॥

## सप्तदश आह्निक

वैष्णव आदि से लेकर दक्षिण तन्त्र तक शास्त्रों के अनुशासन में जो लोग स्थित हैं[1] या उन उन शास्त्रों से जिन्होंने व्रत धारण कर लिया है, और जो लोग उत्तम शासन में स्थित होते हुए भी ऐसे गुरुओं की सेवा में निरत रहते हैं जिन्हें उर्ध्व शासन के अधिकार प्राप्त नहीं है, ऐसे मनुष्य जब परमेश्वर के शक्तिपात के द्वारा उनकी ओर उन्मुख किये जाते हैं, तब उनके लिए निम्नलिखित विधान है। तब ऐसे मनुष्य को उपवास कराकर दूसरे दिन सामान्यविधि से भगवान् के पूजन के अनन्तर उसके पूर्वकृत्य उन्हें सुनाकर परमेश्वर के सामने उपस्थित करना चाहिए। तब उसका पूर्वव्रत अर्थात् मन्त्र आदि लेकर जल में छोड़ देना चाहिए। उसके बाद उसे स्नान करना चाहिए इसके बाद उसका प्रोक्षण होना चाहिए तब उसे चरु और दन्तकाष्ठ देकर उसका संस्कार होना चाहिए। इसके अनन्तर साधारण मन्त्र से शिवस्वरूप अग्नि में उसकी व्रतशुद्धि करनी चाहिए। उसके द्वारा गृहीत मन्त्र से उसका नाम संपूटित कर 'प्रायश्चित्त का शोधन

---

१. कश्मीर के शिवाद्वैत सिद्धान्त के अनुसार वैष्णव बौद्ध, सिद्धान्त आदि साधनधारा के जो लोग अनुगामी हैं और उन धाराओं के आचार्य से जिन्होंने दीक्षा प्राप्त कर ली है वे निम्नकोटी के शास्त्र के अनुशासन से चलते हैं। जब शिवरूपी सूर्य के किरणों से उनके हृदय कमल खिल उठते हैं अर्थात् जब उन पर शक्तिपात होता है तब उन में स्वभावतः ही सद्गुरु के समीप जाने की इच्छा उदित होता है। लेकिन तुरन्त ही उन्हें दीक्षा नहीं मिलती है। जिस प्रक्रिया से उन्हें पूर्वगुरु से प्राप्त संस्कार का दूरीकरण होता है उस प्रक्रिया का परिभाषिक नाम लिंगोद्धार है। जैसे घड़ों से दुर्गन्ध दूर करने के पहले उसे बार बार साफ किया जाता है फूलों के सुगन्ध से उसे सुगन्धित किया जाता है, उसी प्रकार असद्गुरु से संस्कार-प्राप्त मनुष्य का भी दुगुणा संस्कार आवश्यक होता है। इसलिए उसका उपवास, स्थण्डिल में पूजन, उसके पूर्व कृत्यों का भगवत्समीप में कथन, उसपर परमेश्वर के अनुग्रह प्राप्त करने के लिए आचार्य के द्वारा भगवान् से प्रार्थना, पूर्वमन्त्र का जल में विसर्जित करना आदि कार्य करना पड़ता है।

करता हूँ' इसका उच्चारण करते हुए स्वाहाशब्द इसके अन्त में लगाकर सौ बार हवन करना चाहिए। वौषड् मत्रं से पूर्णाहुति होनी चाहिए तब 'व्रतेश्वर का आवाहन कर उसके पूजन के बाद' शिवजी की आज्ञा से आप इस पर अकिंचित्कर बन जाइए' इस प्रकार श्रावणा सुनवाकर उनके तर्पण करने के बाद उसे विसर्जित करना चाहिए। इसके बाद अग्नि का भी विसर्जन करना चाहिए। यह हुआ लिंगोंद्धार। इसके अनन्तर अधिवास आदि की विधि पहले जैसी है। और दीक्षा यथारुचि होनी है।

जो निम्नभूमि में स्थित है वह महेश्वर के शक्तिपात के कारण सदगुरु के पास जाने के इच्छुक होता है। जो पहले असदगुरु के प्रति सेवानिरत था उसे भी संस्कृत और दीक्षित करना उचित है।

इति श्री अभिनवगुप्त रचित तंत्रसार के लिंगोद्धार
नाम का सप्तदश आह्निक है।

## अथाष्टादशमाह्निकम्

### अथाभिषेकः

स्वभ्यस्तज्ञानिनं साधकत्वे गुरुत्वे वा अभिषिञ्चेत्—यतः सर्वलक्षण-हीनोऽपि ज्ञानवानेव साधकत्वे अनुग्रहकरणे च अधिकृतः न अन्यः अभिषिक्तोऽपि । स्वाधिकारसमर्पणे गुरुः दीक्षादि अकुर्वन् अपि न प्रत्य-वैति; पूर्वं तु प्रत्यवायेन अधिकारबन्धेन विद्येशपददायिना बन्ध एव अस्य दीक्षाद्यकरणम्, सोऽभिषिक्तो मन्त्रदेवतातादात्म्यसिद्धये षाण्मा-सिकं प्रत्यहं जपहोमविशेषपूजाचरणेन विद्याव्रतं कुर्यात्, तदनन्तरं लब्धतन्मयीभावो दीक्षादौ अधिकृतः, तत्र न अयोग्यान् दीक्षेत, न च योग्यं परिहरेत्, दीक्षितमपि ज्ञानदाने परीक्षेत, अत्र च अभिषेकविभवेन देवपूजादिकम् ।

स्वभ्यस्तज्ञानतया स्वार्थपरार्थाधिकारतां वहतः ।
साधकगुरुतायोगस्तत्र हि कार्यस्तदभिषेकः ।।

जो परि उण्ण सत्थसं अणु
तस्स अणुग्गहमेतु पवित्ति ।
कामणाइ जो पुणुसो साहु
उतइ उपा अरुहुरइणहु चित्ति ।।

इति श्रीमदभिनवगुप्ताचार्यविरचिते तन्त्रसारे अभिषेकप्रकाशनं
नाम अष्टादशमाह्निकम् ।। १८ ।।

## अष्टादश आह्निक

### अब अभिषेक विधि है[1]

जिसमें ज्ञान का परिपाक हो चुका है उसे साधक पद में अथवा गुरु के पद में अभिषिक्त करना चाहिए, क्योंकि सब प्रकार लक्षणों से विहीन होने पर भी केवल ज्ञानी ही साधक पद में अभिषिक्त होता है और दूसरों पर अनुग्रह करने का अधिकार रखता है। अभिषिक्त होने पर भी ज्ञानी के अलावा दूसरा कोई इस प्रकार अधिकार नहीं रखता है। ज्ञानहीन गुरु अपने अधिकार समर्पण में दीक्षा आदि कृत्य न करने पर भी उसे कोई प्रत्यवाय नहीं होगा। लेकिन पहले ( अभिषिक्त होने के पहले ) विद्येश्वर के पद प्रदान करने वाले अधिकार रूपी बन्धन रहने के कारण दीक्षा प्रदान न करना उसके लिए अपराध था।[2] अब अभिषिक्त होने के

---

१. दीक्षा के अनन्तर अभिषेक विधि का संक्षिप्त वर्णन इस आह्निक में प्रस्तुत किया गया है। लेकिन अभिषिक्त करने के पहले किसे अभिषिक्त करना चाहिए आचार्य के मन में यह विचार उठता है। यह याद रखना आवश्यक है कि जिसे सबीज दीक्षा प्राप्त हुआ है वही आचार्य पद में अभिषिक्त होने की योग्यता रखता है लेकिन सभी सबीज दीक्षा प्राप्त किये हुए मनुष्य अभिषेक प्राप्त नहीं कर सकते हैं। गुरु के द्वारा उनकी परीक्षा होना आवश्यक है। श्रुत, चिन्ता और भावना से जिस दीक्षित शिष्य में ज्ञान का परिपाक हो चुका है अभिषेक उसी को मिलता है। और भी बात है, जिसने समयी दीक्षा से दीक्षित होकर अभिषेक भी प्राप्त कर लिया है उस में कुछ कमी होने के कारण वह देशिक अर्थात् आचार्य नहीं बन सकता है। ये कमियाँ निम्न प्रकार हैं—अध्वसन्धान विधि को न जानना, जो दो प्रकार हैं—एक आन्तर, दूसरा बाह्य। इसलिए सब प्रकार लक्षण से हीन होने पर भी ज्ञानवान गुरु ही श्रेष्ठ है। वह पदवाक्य प्रमाण के ज्ञाता, शिवभक्त, अशेष शैवशास्त्रों के मर्मज्ञ और करुणाशील है। इसके विपरीत जो अभक्त है और स्वयं अपने को शिव के द्वारा अधिष्ठित मानता है वह दीक्षा आदि देने का अधिकार नहीं रखता है।

२. इस सिद्धान्त के अनुसार जो सब तत्त्वों का यथार्थरूप से जानते हैं वे शिवस्वरूप हैं और मन्त्र के वीर्य का वास्तविक प्रकाश करने वाले हैं।

अनन्तर मन्त्र और देवता की तदात्मता की सिद्धि के लिए छः महीने तक प्रतिदिन जप, हवन और विशेषपूजा रूपी विद्याव्रत का अनुष्ठान उसे करना चाहिए।[1]

इसके अनन्तर मन्त्र और देवता सम्बन्धी तन्मयीभाव सम्पन्न हो जाने पर उसे दीक्षा आदि कृत्यों में अधिकार आता है। इस दीक्षा कार्य में अयोग्य मनुष्य को दीक्षा न देनी चाहिए। न तो योग्य व्यक्ति का परिहार करना चाहिए। जो दीक्षित है उसे ज्ञान प्रदान करते समय उसकी परीक्षा होनी चाहिए। जिसने गुप्त रूप से ज्ञान प्राप्त कर लिया है उसके विषय में गुरु को वैसा जानकर उसकी उपेक्षा करनी चाहिए। इस अभिषेक के कार्य में जिसकी जैसी शक्ति है देवता का पूजन भी उसी प्रकार होना चाहिए।

ज्ञान का अभ्यास जिसमें हो चुका है और अपने और दूसरों में ज्ञान के संक्रमण करने के अधिकार रखने वाले साधक ही गुरु होने की योग्यता प्राप्त करता है इसलिए ऐसे पुरुष का ही अभिषेक होना चाहिए।

इति श्री अभिनवगुप्त के द्वारा रचित तन्तसार के अभिषेक
प्रकाशन नाम का अठारह आह्निक है।

---

ऐसे मनुष्य जगत् में दुर्लभ हैं। उनके दर्शन स्पर्शन, उनसे आलापन, उनकी कृपादृष्टि दूसरों पर पड़ने से मनुष्य निष्पाप हो जाते हैं। उनसे दीक्षा मिलने पर मनुष्य परमपद प्राप्त करते हैं।

गुरु जो कर्मी है, ज्ञानी नहीं अगर वह अपने अधिकार समर्पित करने के बाद दीक्षा आदि कार्यों से विरत रहते हैं तो उसे किसी प्रकार अपराध का दोष नहीं लगता है। लेकिन अभिषिक्त होने के पहले उसे अधिकार रूप बन्धन था। क्यों कि भोग जैसा बन्धन है अधिकार भी उसी प्रकार बन्धन है। गुरु दीक्षा के द्वारा शिष्य को विद्येश्वर पद में पहुँचाते हैं, यह उनका अधिकार है अगर वे दीक्षा आदि कार्यों से विरत रहते हैं तो अधिकार भंग रूप अपराध उसे लगता है।

१. जिन्होंने अभिषेक प्राप्त कर लिया है वे दो वर्गों में बाँटे जाते हैं—एक आचार्य है, और दूसरा साधक है। आचार्य दीक्षा आदि कार्यों में अधिकार रखते हैं लेकिन साधक सिद्धि की कामना रखते हैं। इसलिए दोनों को अभिषेक प्राप्त होने पर भी अधिकार की भिन्नता है।

## अथैकोनविंशमाह्निकम्

अथ अधरशासनस्थानां गुर्वन्तानामपि मरणसमनन्तरं मृतोद्धारोदितशक्तिपातयोगादेव अन्त्यसंस्काराख्यां दीक्षां कुर्यात्, ऊर्ध्वशासनस्थानामपि लुप्तसमयानाम् अकृतप्रायश्चित्तानाम्—इति परमेश्वराज्ञा। तत्र यो मृतोद्धारे विधिः उक्तः स सर्व एव शरीरे कर्तव्यः, पूर्णाहुत्या शवशरीरदाहः, मूढानां तु प्रतीतिरूढये सप्रत्ययामन्त्येष्टिं क्रियाज्ञानयोगबलात् कुर्यात्, तत्र शवशरीरे संहारक्रमेण मन्त्रान् न्यस्य जालक्रमेण आकृष्य रोधनवेधनघट्टनादि कुर्यात्—प्राणसंचारक्रमेण हृदि कण्ठे ललाटे च इत्येवं शवशरीरं कम्पते। ततः परमशिवे योजनिकां कृत्वा तत् दहेत् पूर्णाहुत्या, अन्त्येष्ट्या शुद्धानाम् अन्येषामपि वा श्राद्धदीक्षां त्र्यहं तुर्ये दिने मासि मासि संवत्सरे संवत्सरे कुर्यात्। तत्र होमान्तं विधिं कृत्वा नैवेद्यमेकहस्ते कृत्वा तदीयां वीर्यरूपां शक्तिं भोग्याकारां पशुगतभोग्यशक्तितादात्म्यप्रतिपन्नां ध्यात्वा परमेश्वरे भोक्तरि अर्पयेत्, इत्येवं भोग्यभावे निवृत्ते पतिरेव भवति, अन्त्येष्टिमृतोद्धरणश्राद्धदीक्षाणाम् अन्यतमेनापि यद्यपि कृतार्थता तथापि बुभुक्षोः क्रियाभूयस्त्वं फलभूयस्त्वाय इति सर्वमाचरेत्। मुमुक्षोरपि तन्मयीभावसिद्धये अयम् जीवतः प्रत्यहम् अनुष्ठानाभ्यासवत्। तत्त्वज्ञानिनस्तु न कोऽप्ययम् अन्त्येष्ट्यादिश्राद्धान्तो विधिः उपयोगी—तन्मरणं तद्विद्यासंतानानिनां पर्वदिनं संविदंशपूरणात्, तावतः संतानस्य एकसंविन्मात्रपरमार्थत्वात् जीवतो ज्ञानलाभसंतानदिवसवत्। सर्वत्र च अत्र श्राद्धादिविधौ मूर्तियागः प्रधानम् इति श्राद्धादिविधौ मूर्तियागः प्रधानम् इति श्रीसिद्धामतम्' तद्विधिश्च वक्ष्यते नैमित्तिकप्रकाशने।

अनुग्रहपरः शिवो वशितयानुगृह्णाति यं
स एव परमेश्वरीभवति नाम किं वाद्भुतम्।

उपायपरिकल्पना ननु तदीशनामात्रकं
विदन्निति न शङ्कते परिमितेष्युपाये बुधः॥

**एहु सरीरु सअलु अहु भवसरु**
**इच्छामित्तणजेण विचित्ति उ ।**

**सोच्चिअ सोक्खदेयि परमेसरु**
**इअजानन्त उरूढिपदिती उ ॥**

इति श्रीमदभिनवगुप्ताचार्यविरचिते तन्त्रसारे श्राद्धदीक्षाप्रकाशनं
नाम एकोनविंशमाह्निकम् ॥ १९ ॥

## उन्नीसवाँ आह्निक

निम्नकोटि के शास्त्र के अनुसार में स्थित[1] गुरु तक सभी मनुष्यों की मृत्यु के अनन्तर उनपर शक्तिपात हो जाने के कारण ही आचार्य को मृत मनुष्य के लिए कथित दीक्षा विधि के अनुसार अन्त्योष्टि दीक्षा करनी चाहिए। केवल इतना ही नहीं जो लोग ऊर्ध्वशासन अर्थात् शिवाद्वय शासन में स्थित हैं लेकिन आचारभ्रष्ट हो गये हैं और प्रायश्चित्त न कर मर गये हैं ऐसे लोगों के लिए भी यह अन्त्येष्टिदीक्षा का अनुष्ठान करना चाहिए। यह परमेश्वर की आज्ञा है। इस विषय में यह ज्ञातव्य है कि मृत मनुष्य के उद्धार के लिए जो विधि का उल्लेख हुआ है वे सभी शवशरीर में करणीय है। शरीर का दाहसंस्कार पूर्णाहुति से करना चाहिए। जो लोग अज्ञ हैं उनमें विश्वास दिलाने के लिए सप्रत्ययात्मिका अन्त्येष्टि[2] क्रिया, ज्ञान और योगबल से करनी चाहिए।

---

१. इस सिद्धान्त के अनुसार वैष्णवादि शास्त्रों के अनुगामी सभी लोग निम्न-कोटि के अनुशासन के अन्तर्गत हैं। मृत्यु के अनन्तर अगर उनमें शक्तिपात हुआ हो तो आचार्य उनके दाहसंस्कार के समय अन्त्येष्टिदीक्षा प्रदान करते हैं। इस प्रकार दीक्षा केवल उन्हीं को नहीं अपितु जो लोग अद्वय शिवमार्ग में स्थित हैं लेकिन किसी कारण वश आचारभ्रष्ट हो गये हैं उनके लिए भी इस प्रकार दीक्षाविधि प्रचलित थी।

२. शवशरीर में उन सब क्रियाओं का अनुष्ठान आवश्यक हैं मृतोद्धार के लिए कुश या गोबर से बनी मूर्ति में उनका अनुष्ठान किया जाता है। जो लोग इस प्रकार अनुष्ठान में विश्वास नहीं रखते हैं उन्हें विश्वास दिलाने के लिए आचार्य क्रिया, ज्ञान और योग बल से अर्थात् उस जीव को महाजाल प्रयोग के द्वारा आकर्षित करते हुए आचार्य अपने हृदय में उसे स्थापित कर दें। इसके अनन्तर कुछ प्रक्रियाओं से उ.की सत्ता से अपनी सत्ता की अभिन्नता लावे इसके बाद मध्यमार्ग से ब्रह्मरंध्र तक पहुँचकर स्वाभाविक स्पन्द को प्राप्त करें, जीव की सोलह कलाओं पर अपना अधिकार स्थापित कर उनको अपने के साथ अभिन्न बनावे। इस प्रक्रिया के फलस्वरूप शव का शरीर काँपने लगता है या उसका बाया हाथ ऊपर उठ जाता है।

उस शवशरीर में संहार क्रम से मन्त्रों के न्यास[1] के अनन्तर महाजाल प्रयोग से उसकी जीवात्मा के आकर्षण के बाद रोधन, वेधन, घट्टन आदि कार्यों को करना चाहिए।[2] प्राण संचार क्रम से उस शरीर के हृदय, कण्ठ और ललाट में प्रवेश करने पर शव का शरीर काँपने लगता है।

इसके अनन्तर उस जीव का योजन परमशिव में होना चाहिए। इसके बाद पूर्णाहुति के रूप में उस शरीर का दाहसंस्कार करना चाहिए।

अन्त्येष्टि संस्कार के द्वारा जिनकी शुद्धि हुई है या जिनकी शुद्धि नहीं हुई है उनकी श्राद्धदीक्षा तीसरे दिन या चौथे दिन या हर महीने या हर वर्ष करना चाहिए।

इसके बाद होम तक कार्यों को समाप्त कर एक हाथ में नैवेद्य रखकर परमेश्वर के वीर्यरूपी शक्ति ने ही भोग्य वस्तुओं के आकार धारण कर लिए है और पशुजीवों के भोग्य शक्ति के साथ तदात्मता को प्राप्त कर लिया है इस प्रकार भावना के साथ उस वस्तु को परमेश्वर रूपी भोक्ता को अर्पित कर देना चाहिए।[3]

इस उपाय से पशुजीव की भोग्यरूपता की निवृत्ति होती है और जीव पतिभाव को प्राप्त करता है। अन्त्येष्टि, मृतोद्धरण और श्राद्धदीक्षा आदि उपायों से किसी एक के द्वारा यद्यपि कृतार्थता अर्थात् कार्य की सिद्धि होती है तो भी जो भोग का अभिलाषी है उसके लिए क्रिया की बहुलता है उससे फल की प्राप्ति अधिक होती है—इसलिए सब कृत्यों का

---

१. मन्त्रों का न्यास संहार क्रम से करना चाहिए अर्थात् मन्त्र में जो वर्ण अन्तिम हैं उसका पहले और जो आदि वर्ण है उसका अन्त में न्यास करना चाहिए।

२. रोधन बिन्दु से, वेधन शक्ति बीज से, घट्टन त्रिशूल बीज से और ताड़न विसर्ग से सम्पन्न होता है।

३. नैवेद्य जो अन्नरूप है गुरु को उसे शक्तिरूप में चिन्तन करना चाहिए। उसी शक्ति के द्वारा साध्य समाशिष्ट है। उस अन्न में जो पशु सम्बन्धी अंश है वही उसका भोग्य रूप है। उस भोग्य वस्तु का भोक्ता स्वयं परमेश्वर हैं, उसे अर्पित कर देने पर शिष्य के सभी भोगों का अवसान हो जाता है और उसे शिवभाव प्राप्त होता है।

अनुष्ठान आवश्यक है। जो लोग मुक्ति का इच्छुक है वह भी परमेश्वर के साथ तदात्मता की सिद्धि के लिए अपने जीवनकाल में प्रतिदिन इनका अनुष्ठान अभ्यस्त क्रिया के समान करें।

जो लोग तत्त्वज्ञानी हैं उनके लिए अन्त्येष्टि से लेकर श्राद्ध तक इन विधिओं का कोई उपयोग नहीं है। उनका प्रयाण का दिन उनसे जिन लोगों ने विद्या प्राप्त की है उन विद्यासन्तानों का पर्वदिन है।[१] क्योंकि पर्वदिन ही संविद् रूप अंश को पूर्ण करता है। सभी सन्तानों का संवित्, ही एकमात्र परमार्थ है इसलिए जीवित अवस्था में ज्ञानलाभरूपी सन्तान प्राप्ति का दिन जैसे एक पर्वदिन है।

इस श्राद्ध आदि विधि में मूर्तियाग ही मुख्य है—श्री सिद्धा तन्त्र का यही सिद्धान्त है। मूर्तियाग की विधि नैमित्तिक प्रकाशन नामक अंश में बतलायेंगे।

शिव अनुग्रह परायण हैं। वे अनुग्रह से विवश होकर जिसे अनुग्रह करते हैं वही परमेश्वर स्वरूप को प्राप्त करता है—यह कितना अद्भुत है। उन परमेश्वर की इच्छा से ही उपायों की कल्पना हुई है, ऐसा जानकर ज्ञानी मनुष्य परिमित उपायों को ग्रहण करते हुए भी किसी प्रकार शंका का अनुभव नहीं करते हैं।

इति श्री अभिनवगुप्त द्वारा रचित तन्त्रसार के श्राद्धदीक्षा प्रकाशन नाम का उन्नीसवाँ अध्याय है।

---

१. गुरु का तिरोधान दिवस विशेष पर्व का दिन है क्योंकि उसी दिन परमेश्वर के साथ उनका सायुज्य प्राप्त हुआ था। उस पर्वदिन में उनसे दीक्षाप्राप्त सभी, उनकी पत्नी, पुत्र आदि उनके सायुज्य के स्मरण से और पर्वदिन में विहित अनुष्ठान से बोध की पूर्णता प्राप्त करते हैं। जैसे तिरोधान का दिन पर्व के दिन के रूप में माना जाता है वैसा ही उनका जन्मदिवस भी उनकी शिष्य आदि सन्तानों के लिए पर्व का दिन है।

## अथ विंशमाह्निकम्

### अथ शेषवर्तनार्थं प्रकरणान्तरम्

तत्र या दीक्षा संस्कारसिद्ध्यै ज्ञानयोग्यान् प्रति, या च तदशक्तान् प्रति मोक्षदीक्षा सबीजा, तस्यां कृतायाम् आजीवं शेषवर्तनं गुरुः उपदिशेत्। तत्र नित्यं, नैमित्तिकं, काम्यम् इति त्रिविधं शेषवर्तनम्, अन्त्यं च साधकस्यैव, तत् न इह निश्चेतव्यम्। तत्र नियतभवं नित्यं, तन्मयीभाव एव नैमित्तिकं, तदुपयोगि सन्ध्योपासनं प्रत्यहमनुष्ठानं, पर्वदिनं, पवित्रकम् इत्यादि। तदपि नित्यं स्वकालनैयत्यात्—इति केचित्। नैमित्तिकं तु तच्छासनस्थानामपि अनियतम्, तद्यथा—गुरुतद्वर्गागमनं तत्पर्वदिनं ज्ञानलाभदिनम् इत्यादिकम्—इति केचित्। तत्र नियतपूजा, सन्ध्योपासा, गुरुपूजा, पर्वपूजा पवित्रकम् इति अवश्यंभावि। नैमित्तिकम्—ज्ञानलाभः, शास्त्रलाभो, गुरुतद्वर्गगृहागमनं, तदीयजन्मसंस्कारप्रायणदिनानि, लौकिकोत्सवः, शास्त्रव्याख्या आदिमध्यान्ता, देवतादर्शनं, मेलकः, स्वप्नाज्ञा, समयनिष्कृतिलाभः—इत्येतत् नैमित्तिकं विशेषार्चनकारणम्। तत्र कृतदीक्षाकस्य शिष्यस्य प्रधानं मन्त्रं सवीर्यकं संवित्तिस्फुरणसारम् अलिखितं वक्त्रागमेनैव अर्पयेत्, ततः तन्मयीभावसिद्ध्यर्थं स शिष्यः संध्यासु तन्मयीभावाभ्यासं कुर्यात्, तद्द्वारेण सर्वकालं तथाविधसंस्कारलाभसिद्ध्यर्थं प्रत्यहं च परमेश्वरं च स्थण्डिले वा लिङ्गे वा अभ्यर्चयेत्। तत्र हृद्ये स्थण्डिले विमलमकुरवद्ध्याते स्वमेव रूपं याज्यदेवताचक्राभिन्नं मूर्तिबिम्बितमिव दृष्ट्वा हृद्यपुष्पगन्धासवतर्पणनैवेद्यधूपदीपोपहारस्तुतिगीतवाद्यनृत्तादिना पूजयेत्, जपेत्, स्तुवीत—तन्मयीभावमशङ्कितं लब्धुम्। आदर्शे हि स्वमुखम् अविरतम् अवलोकयतः तत्स्वरूपनिश्चितिः अचिरेणैव भवेत्, न चात्र कश्चित् क्रमः प्रधानम्—ऋते तन्मयीभावात्। परमन्त्रतन्मयीभावाविष्टस्य निवृत्तपशुवासनाकलङ्कस्य भक्तिरसानुवेधविद्रुतसमस्तपाशजालस्य यत् अधिवसति हृदयं तदेव परममुपादेयम्, इति अस्मद्गुरवः।

अधिशय्य पारमार्थिक भावप्रसरं प्रकाशमुल्लसति या।
परमामृतद्रवत्वां तयार्चयन्ते रहस्यविदः॥

कृत्वाधारधरां चमत्कृतिरसप्रोक्षाक्षणक्षालिता
मात्तैर्मानसतः स्वभावकुसुमैः स्वामोदसंदोहिभिः ।
आनन्दामृतनिर्भरस्वहृदयानर्घार्घपात्रक्रमात्
त्वां देव्या सह देहदेवसदने देवार्चयेऽहर्निशम् ॥

इति श्लोकद्वयोक्तमर्थम् अन्तर्भावयन् देवताचक्रं भावयेत् । ततो मुद्रा-प्रदर्शनं, जपः, तन्निवेदनम् । बोधैकात्म्येन विसर्जनम् । मुख्यं नैवेद्यं स्वयम् अश्नीयात्, सर्वं वा जले क्षिपेत्, जलजा हि प्राणिनः पूर्वदीक्षिताः चरुभोजनद्वारेण इति आगमविदः । मार्जारमूषकश्वादिभक्षणे तु शङ्का जनिता निरयाय—इति ज्ञानी अपि लोकानुग्रहेच्छया न तादृक् कुर्यात्, लोकं वा परित्यज्य आसीत, इति स्थण्डिलयागः । अथ लिङ्गे, तत्र न रहस्यमन्त्रैः लिङ्गं प्रतिष्ठापयेत्, विशेषात् व्यक्तम्—इति पूर्वप्रतिष्ठितेषु आवाहनविसर्जनक्रमेण पूजां कुर्यात् आधारतया । तत्र गुरुदेहं स्वदेहं शक्तिदेहं रहस्यशास्त्रपुस्तकं पीरपात्रं अक्षसूत्रं प्राहरणं बाणोत्थं मौक्तिकं सौवर्णं पुष्पगन्धद्रव्यादिहृद्यवस्तुकृतं मकुरं वा लिङ्गम् अर्चयेत् । तत्र च आधारबलादेव अधिकाधिकमन्त्रसिद्धिः भवति इति पूर्वं पूर्वं प्रधानम् आधारगुणानुविधायित्वात् च मन्त्राणां तत्र तत्र साध्ये तत्तत्प्रधानम् इति शास्त्रगुरवः । सर्वत्र परमेश्वराभेदाभिमान एव परमः संस्कारः ।

## अथ पर्वविधिः

तत्र सामान्यं, सामान्यसामान्यं, सामान्यविशेषो, विशेषसामान्यं, विशेषो, विशेषविशेषश्च इति षोढा पर्व—पूरणात् विधेः । तत्र मासि मासि प्रथमं पञ्चमं दिनं सामान्यम्, चतुर्थाष्टमनवमचतुर्दशपञ्चदशानि द्वयोरपि पक्षयोः सामान्यसामान्यम्, अनयोरुभयोरपि राश्योः वक्ष्यमाण-तत्तत्तिथ्युचितग्रहनक्षत्रयोगे सामान्यविशेषः, मार्गशीर्षस्य प्रथमरात्रि-भागः कृष्णनवम्याम्, पौषस्य तु रात्रिमध्यं कृष्णनवम्याम्, माघस्य रात्रिमध्यं शुक्लपञ्चदश्याम्, चैत्रस्य शुक्लत्रयोदश्याम्, वैशाखस्य कृष्णाष्टम्याम्, ज्यैष्ठस्य कृष्णनवम्याम्, आषाढस्य प्रथमे दिने, श्रावणस्य दिवसपूर्वभागः कृष्णैकादश्याम्, भाद्रपदस्य दिनमध्यं शुक्लषष्ठ्याम्, आश्वयुजस्य शुक्लनवमीदिनम्, कार्तिकस्य प्रथमो रात्रिभागः शुक्लनव-म्याम्—इति विशेषपर्व । चित्राचन्द्रौ, मघाजीवौ, तिष्यचन्द्रौ पूर्वफल्गुनी-बुधौ, श्रवणबुधौ, शतभिषक्चन्द्रौ, मूलादित्यौ, रोहिणीशुक्रौ, विशाखा-

बृहस्पति, श्रवणचन्द्रौ इति। यदि मार्गशीर्षादिक्रमेण यथासंख्यं भवति आश्वयुजं वर्जयित्वा तदा विशेषविशेषः। अन्यविशेषश्चेत् अन्यपर्वणि तदा तत्—अनुपर्व इत्याहुः। भग्रहयोगे च न वेला प्रधानं—तिथिरेव विशेषलाभात्, अनुयागकालानुवृत्तिस्तु पर्वदिने मुख्या—अनुयागप्राधान्यात् पर्वयागानाम्, अनुयागो मूर्तियागः चक्रयागः इति पर्यायाः। तत्र गुरुः तद्वर्ग्यः ससन्तानः, तत्त्ववित्, कन्या, अन्त्या, वेश्या, अरुणा, तत्त्ववेदिनी वा इति चक्रयागे मुख्यपूज्याः—विशेषात् सामस्त्येन। तत्र मध्ये गुरुः तदावरणक्रमेण गुर्वादिसमय्यन्तं वीरः शक्तिः इति, क्रमेण—इत्येवं चक्रस्थित्या वा पंक्तिस्थित्या वा आसीत ततो गन्धधूपपुष्पादिभिः क्रमेण पूजयेत्, ततः पात्रं सदाशिवरूपं ध्यात्वा शक्त्यमृतध्यातेन आसवेन पूरयित्वा तत्र भोक्त्रीं शक्तिं शिवतया पूजयित्वा तयैव देवताचक्रतर्पणं कृत्वा नरशक्तिशिवात्मकत्रितयमेलकं ध्यात्वा आवरणावतरणक्रमेण मोक्षभोगप्राधान्यं बहिरन्तश्च तर्पणं कुर्यात्, पुनः प्रतिसंचरणक्रमेण, एवं पूर्णं भ्रमणं चक्रं पुष्णाति। तत्र आधारे विश्वमयं पात्रं स्थापयित्वा देवताचक्रं तर्पयित्वा स्वात्मानं वन्दितेन तेन तर्पयेत्, पात्राभावे भद्रं वेल्लितशुक्तिः वा, दक्षहस्तेन पात्राकारं भद्रं, द्वाभ्यामुपरिगतदक्षिणाभ्यां निःसन्धीकृताभ्यां वेल्लितशुक्तिः, पतद्भिः बिन्दुभिः वेतालगुह्यकाः संतुष्यन्ति धारया भैरवः, अत्र प्रवेशो न कस्यचित् देयः, प्रमादात् प्रविष्टस्य विचारं न कुर्यात्, कृत्वा पुनर्द्विगुणं चक्रयागं कुर्यात्, ततोऽवशंशान् भोजनादीन् च अग्रे यथेष्टं विकीर्येत, गुप्तगृहे वा संकेताभिधानवर्जं देवताशब्देन सर्वान् योजयेत्—इति वीरसंकरयागः। ततोऽन्ते दक्षिणाताम्बूलवस्त्रादिभिः तर्पयेत्—इति प्रधानतमोऽयं मूर्तियागः। अदृष्टमण्डलोऽपि मूर्तियागेन पर्वदिनानि पूजयन् वर्षादेव पुत्रकोक्तं फलमेति, बिना सन्ध्यानुष्ठानादिभिः—इति वृद्धानां भोगिनां स्त्रीणां विधिरयम्, शक्तिपाते सति उपदेष्टव्यो गुरुणा।

अथ पवित्रकविधिः। स च श्रीरत्नमालात्रिशिरोमतश्रीसिद्धामतादौ विधिपूर्वकः पारमेश्वराज्ञापूरकश्च, उक्तं चैतत् श्रीतन्त्रालोके

**बिना पवित्रकेण सर्वं निष्फलम्।**

इति। तत्र आषाढशुक्लात् कुलपूर्णिमादिनान्तं कार्यं पवित्रकम्, तत्र कार्तिककृष्णपञ्चदशी कुलचक्रं नित्याचक्रं पूरयति इति श्रीनित्यातन्त्रविदः। माघशुक्लपञ्चदशी इति श्रीभैरवकुलोर्मिविदः दक्षिणायनान्त-

पञ्चदशी इति श्रीतन्त्रसद्भावविदः। तत्र विभवेन देवं पूजयित्वा आहुत्या तर्पयित्वा पवित्रकं दद्यात्, सौवर्णमुक्तारत्नविरचितात् प्रभृति पटसूत्र-कार्पासकुशगर्भान्तमपि कुर्यात्। तत्त्वसंख्यग्रन्थिकं पदकलाभुवनवर्णमन्त्र-संख्यग्रन्थि च जान्वन्तमेकं, नाभ्यन्तमपरं, कण्ठान्तमन्यत्, शिरसि अन्यत्—इति चत्वारि पवित्रकाणि देवाय गुरवे च समस्ताध्वपरिपूर्ण-तद्रूपभावनेन दद्यात्, शेषेभ्य एकम् इति। ततो महोत्सवः कार्यः, चातुर्मास्यं सप्तदिनं त्रिदिनं च इति मुख्यान्वापत्कल्पाः, सति विभवे मासि मासि पवित्रकम्, अथ वा चतुर्षु मासेषु, अथ वा सकृत्, तदकरणे प्रायश्चित्तं जपेत्, ज्ञानी अपि संभवद्वित्तोऽपि अकरणे प्रत्यवैति लोभो-पहितज्ञानाकरणे ज्ञाननिन्दापत्तेः।

यदा प्राप्यापि विज्ञानं दूषितं परमेशशासनं
तदा　　प्रायश्चिती।

इति वचनात्।

### इत्येष पवित्रकविधिः

ज्ञानलाभादौ लौकिकोत्सवान्तेऽपि सर्वत्र संविदुल्लासधिक्यं देवता-चक्रसंनिधिः विशेषतो भवति, इति तथाविधाधिक्यपर्यालोचनया तथा-विधमेव विशेषमनुयागादौ कुर्यात्।

### अथ व्याख्याविधिः

सर्वशास्त्रसंपूर्णं गुरुं व्याख्यार्थम् अभ्यर्थयेत, सोऽपि स्वशिष्याय परशिष्यायापि वा समुचितसंस्कारोचितं शास्त्रं व्याचक्षीत, अधरशासन-स्थायापि करुणावशात् ईश्वरेच्छावैचित्र्योद्भावितशक्तिपातसंभावना-भावितहृदयो व्याचक्षीत—मर्मोपदेशवर्जम्। तत्र निम्नासनस्थितेभ्यः तत्परेभ्यो नियमितवाङ्मनःकायेभ्यो व्याख्या क्रियमाणा फलवती भवति, प्रथमं गन्धादिदिग्धायां भुवि उल्लिख्य संकल्प्य वा पद्माधारं चतुरश्रं पद्ममध्ये वागीशीं वामदक्षिणयोः गणपतिगुरू च पूजयेत्, आधारपद्मे व्याख्येयकल्पदेवताम्। ततः सामान्यार्घपात्रयोगेन चक्रं तर्पयेत्, ततो व्याचक्षीत सूत्रवाक्यपटलग्रन्थम्, पूर्वापराविरुद्धं कुर्वन् तन्त्रावृत्तिप्रसङ्ग-समुच्चयविकल्पादिशास्त्रन्यायौचित्येन पूर्वं पक्षं सम्यक् घटयित्वा सम्यक् च दूषयन् साध्यं साधयन् तात्पर्यवृत्तिं प्रदर्शयन् पटलान्तं व्याचक्षीत

नाधिकम्, तत्रापि वस्त्वन्ते वस्त्वन्ते तर्पणं पूजनम् इति यावद्व्याख्या-समाप्तिः। ततोऽपि पूजयित्वा विद्यापीठं विसर्ज्य उपलिप्य अगाधे तत् क्षेपयेत्।

इति व्याख्याविधिः

## अथ समयनिष्कृतिः

यद्यपि तत्त्वज्ञाननिष्ठस्य प्रायश्चित्तादि न किंचित् तथापि चर्यामात्रा-देव मोक्षभागिनः, तान् अनुग्रहीतुम् आचारवर्तनीं दर्शयेत्। अतत्त्वज्ञानी तु चर्यैकायत्तभोगमोक्षः समयोल्लङ्घने कृते प्रायश्चित्तम् अकुर्वन् वर्षशतं क्रव्यादो भवतीति—इति प्रायश्चित्तविधिः वक्तव्यः, तत्र स्त्रीवधे प्रायश्चित्तं नास्ति, अन्यत्र तु बलाबलं ज्ञात्वा अखण्डां भगवतीं मालिनीं एकावारात् प्रभृति त्रिलक्षान्तम् आवर्तयेत् यावत् शङ्काविच्युतिः भवति तदन्ते विशेषपूजा, तत्रापि चक्रयागः, स हि सर्वत्र शेषभूतः।

इति समयनिष्कृतिविधिः

## अथ गुरुपूजाविधिः

सर्वयागान्तेषु उपसंहृते यागे अपरेद्युः गुरुपूजां कुर्यात्, पूर्वं हि स विध्यङ्गतया तोषितो न तु प्राधान्येन, इति तां प्राधान्येन अकुर्वन् अधिकारबन्धेन बद्धो भवति—इति तां सर्वथा चरेत्। तत्र स्वास्तिकं मण्डलं कृत्वा तत्र सौवर्णं पीठं दत्त्वा तत्र समस्तमध्वानं पूजयित्वा तत्पीठं तेन अधिष्ठाप्य तस्मै पूजां कृत्वा तर्पणं भोजनं दक्षिणाम् आत्मानम् इति निवेद्य नैवेद्योच्छिष्टं प्रार्थ्य वन्दित्वा स्वयं प्राश्य चक्र-पूजां कुर्यात्।

इति गुरुपूजाविधिः

नित्यं नैमित्तिकं कर्म कुर्वञ्शाठ्यविवर्जितः।
विनापि ज्ञानयोगाभ्यां चर्यामात्रेण मुच्यते॥
सिवणाहु सच्छन्दु तत्त्वकोणविअप्प इच्छ।
चरि आमित्तिणजिणजण हुकिअ भवरोअ चिइच्छ॥

इति श्रीमदभिनवगुप्ताचार्यविरचिते तन्त्रसारे शेषवर्तनप्रकाशनं नाम विंशमाह्निकम् ॥२०॥

## बीसवाँ आह्निक

अब शेषवृत्ति के उपदेश के लिए दूसरा प्रकरण का आरम्भ किया जाता है।

ज्ञानप्राप्ति की योग्यता जिनमें वर्तमान है, संस्कार की सिद्धि के लिए उन्हें जो दीक्षा दी जाती है और ज्ञान की योग्यता जिनमें नहीं है उन्हें जो सबीज मोक्षदीक्षा दी जाती है इन दोनों प्रकार दोक्षा सम्पन्न हो जाने पर उनके जीवन काल तक पालनीय शेषवृत्ति का उपदेश गुरु अवश्य करें।

शेषवृत्ति नित्य, नैमित्तिक और काम्य आदि के भेद से तोन प्रकार हैं। काम्य शेषवर्तन केवल साधक के लिए है, इसलिए यहाँ उसका विवेचन नहीं हुआ है।

उनमें जो नित्य है वह नियतभव है, जिनसे परमेश्वर के साथ तन्मयता उत्पन्न होती हैं वे नैमित्तिक कृत्य हैं। इसके उपयोगी सन्ध्योपासना आदि का अनुष्ठान प्रतिदिन होना चाहिए। पर्वदिन और पवित्रक आदि भी नित्य है। किसी-किसी का मत में ये भी नित्य है क्योंकि ये अपने काल के द्वारा नियत है। लेकिन नैमित्तिक कृत्य वे हैं जो उस शास्त्र के अनुशासन में स्थित मनुष्यों के लिए भी नियमपूर्वक नहीं माने जाते हैं। वे क्रमशः गुरु तथा उनके निजी वर्ग के शिष्य के घर पर आगमन का दिन है, उनके पर्वदिवस, उनकी दीक्षा का दिन आदि है—यह किन्हीं किन्हीं का मत है। उसमें नियमपूर्वक पूजा, सन्ध्योपासन, गुरुपूजा, पर्वपूजा, पवित्रक आदि अवश्य करने वाले कृत्य हैं, लेकिन ज्ञानलाभ, शास्त्रलाभ, गुरु और उनके वर्गों के शिष्य के घर में आगमन के दिन, गुरु का जन्म दिवस, उनके संस्कार का दिन और तिरोधान का दिन, लौकिक उत्सव, शास्त्र व्याख्या के प्रथम, मध्यम तथा अन्तिम दिन, देवतादर्शन, स्वप्न में आज्ञा प्राप्ति का दिन, मेलक, गुरु से प्राप्त समय से निष्कृतिलाभ का दिन आदि नैमित्तिक अर्चना करने का हेतु है।

अब इस विषयमें उल्लेख्य है कि जिसने दीक्षा ग्रहण कर लिया है ऐसे शिष्य को मुख्यमन्त्र जो वीर्यमय तथा संवित्तिस्फुरण ही जिसका सार है उसे न लिखकर मुख से कहकर उसे अर्पित करना चाहिए।

उसके बाद मन्त्र के साथ तन्मयभाव की सिद्धि के लिए उस शिष्य को सभी सन्ध्याओं में तन्मयभाव का अभ्यास करना चाहिए। उस उपाय से उस प्रकार संस्कार की सिद्धि के लिए प्रतिदिन परमेश्वर को स्थण्डिल या लिंग में अर्चना करना चाहिए।

मनोहर स्थण्डिल को निर्मल दर्पण के समान ध्यान करते हुए उसमें अपना रूप जो यजनीय देवताचक्र के साथ अभिन्न हुआ है और उसने मूर्ति का रूप धारण कर लिया है। इस प्रकार दर्शन करने के बाद मनोहर पुष्प, गन्ध, आसव, तर्पण, नैवेद्य, धूप, दीप और अन्य उपचार आदि अर्पित कर स्तुति, गीत, वाद्य और नृत्त आदि के द्वारा पूजन करना चाहिए। जप और स्तवन करना चाहिए। शंका रहित तन्मयता की सिद्धि के लिए ये अवश्य करणीय हैं।

मुकुर में अपना मुख के निरन्तर दर्शन करने वाले व्यक्ति को अपने स्वरूप के विषय में निश्चयात्मक बोध शीघ्र ही उत्पन्न हो जाता है उसी प्रकार स्तवन पूजन से परमेश्वर सम्बन्धी तन्मयता आती है। इस विषय में तन्मयभाव के अलावा किसी क्रम की प्रधानता नहीं है। सबसे उत्कृष्ट ( पर ) मन्त्र में तन्मयभाव में आविष्ट और जिस पशुरूपी जीव के हृदय से पशुवासना के कलंक के दूर हो गया है और भक्तिरस के प्लावन से पाश समूह विदूरित हो चुका है ऐसे मनुष्य में जो भाव हृदय में स्थित रहता है वही परम उपादेय है—यही हमारे गुरुओं का मत है।

पारमार्थिक भावों के विस्ताररूपी-प्रकाश पर आश्रित होकर जो परमामृतमयी दृक्-शक्ति उल्लसित होती है, रहस्य के ज्ञाता आपका पूजन आप ही से करते हैं।

आधार को धरा बनाकर उसे चमत्कार रूप रस के प्रोक्षण से प्रक्षालित कर मन के द्वारा संगृहीत अपने सुरभि से सुरभित स्व-भाव पुष्पों के द्वारा आनन्द तथा अमृतमय निज हृदयरूपी बहुमूल्य अर्घपात्र के द्वारा देवी के साथ तुम्हें देहरूपी देवगृह में देवता को दिन-रात हमें पूजन करना चाहिए।

× × ×

उपर्युक्त इन दोनों श्लोकों को हृदय में भावना के साथ देवता चक्र का पूजन होना चाहिए। उसके बाद मुद्रा का प्रदर्शन, जप, जप

का निवेदन करना है। अपने बोधमय स्वरूप में देवताचक्र को विसर्जित करना है। मुख्य नैवेद्य को स्वयं ग्रहण करें या सभी वस्तुओं को जल में त्याग देना चाहिए। जल में उत्पन्न जीवसमूह चरू के भोजन के द्वारा आगम के ज्ञाता बन गये हैं।

अगर बिल्ली, मूष और कुत्ते आदि के द्वारा चरु का भोजन हो तो हृदय में शंका उत्पन्न होने पर ही वह नरक का कारण बनती है। इसलिए ज्ञानी पुरुष लोकानुग्रह करने की इच्छा से कोई विपरीत कार्य न करें। अर्थात् स्वयं शङ्कारूप संकोच का त्याग करें। वह लोकसम्पर्क को छोड़ कर रहें। यह हुआ स्थण्डिल का विवरण।

इसके अनन्तर लिंग में पूजन होना चाहिए। रहस्यमन्त्रों से लिंग की स्थापना नहीं करना चाहिए, विशेषरूप से व्यक्त लिङ्ग की। पूर्व से स्थापित लिङ्ग का पूजन आवाहन, विसर्जन आदि क्रम से करना है क्यों कि वही आधार है। गुरु का शरीर, निज शरीर, शक्ति का शरीर, रहस्यशास्त्र की पुस्तकें, वीर पात्र, अक्षसूत्र, प्राहरण, वाण-लिङ्ग, मोती से बने लिङ्ग, सुवर्णनिर्मित लिङ्ग, पुष्प, गन्धद्रव्यादि, मनोहर वस्तु से बने मुकुर या लिङ्ग की अर्चना करना चाहिए।

आधार की सुन्दरता के बल से ही मन्त्र की अधिक सिद्धि होती है। इस क्रम में उत्तर की अपेक्षा पूर्व-पूर्व की प्रधानता है। क्योंकि मन्त्र समूह आधार के गुणों का ही अनुविधायी हैं। भिन्न-भिन्न वस्तुओं को साध्य बनाने पर भिन्न-भिन्न वस्तु की प्रधानता होती है—यही शास्त्र-गुरुओं का निर्देश है। सर्वत्र परमेश्वर सम्बन्धी अभिन्नता का अभिमान ही उत्कृष्ट संस्कार है।

### अब पर्व का विधान है

पर्व सामान्य, सामान्य-सामान्य, सामान्य-विशेष, विशेष-सामान्य, विशेष, विशेष-विशेष आदि छः प्रकार हैं। इनसे विधि की पूर्ति होती है। हर महीने के प्रथम और पंचम दिन सामान्य पर्व है। चौथा, आठवाँ, चौदहवाँ और पन्द्रहवाँ दोनों पक्ष के दिन सामान्य-सामान्य पर्व हैं। इन दोनों पक्षों के आगे बतलाये जाने वाले भिन्न-भिन्न तिथियों में ग्रह तथा नक्षत्र के संयोग से सम्बन्धित दिन सामान्य-विशेष नाम का पर्व हैं। अग्रहायण मास के कृष्ण नवमी के प्रथम रात्रि का भाग, पौष महीने के

कृष्ण-नवमी का रात्रिमध्य, माघ महीने के शुक्ल पंचदशी की मध्यरात्रि, फाल्गुन महीने के शुक्ल द्वादशी के दिन का मध्य भाग, चैत्र महीने के शुक्ल त्रयोदशी, वैशाख की कृष्णाष्टमी, ज्येष्ठ की शुक्लानवमी, आषाढ़ का पहला दिन, श्रावण की कृष्णा एकादशी तिथि के दिन का पहला भाग, भाद्र को शुक्ला षष्ठी के दिन का मध्य भाग, आश्विन शुक्ला नवमी का दिन, कार्तिक की शुक्ला नवमी की रात्रि का प्रथम भाग विशेष पर्व के दिन हैं।

चित्रा नक्षत्र तथा चन्द्र, मघा तथा बृहस्पति, तिष्या तथा चन्द्र, पूर्वफाल्गुनी तथा बुध, श्रवणा तथा बुध, शतभिषा तथा चन्द्र, मूला तथा रवि, रोहिणी तथा शुक्र, विशाखा तथा बृहस्पति, श्रवणा तथा चन्द्र आदि के संयोग से भिन्न भिन्न पर्व के दिन बनते हैं।

यदि अग्रहायण के महीने से आरम्भ होकर यथासंख्यक संयोग उपस्थित हो तो आश्विन के महीने को छोड़कर जो पर्व हैं उसे विशेष-विशेष पर्व कहते हैं।

अन्य प्रकार विशेष अन्य पर्व में हो तो उसे अनुयाग कहते हैं। भग्रह के योग होने पर बेला की प्रधानता नहीं होती, तिथि ही विशेषता का सम्पादक है। अनुयागकाल में करणीय कृत्यों की अनुवृत्ति ही पर्व के दिन में मुख्य कृत्य है। पर्व यागों में अनुयाग को ही प्रधानता है। मूर्तियाग, चक्रयाग अनुयाग के ही पर्याय हैं।

इस याग में गुरु, सन्तानों के साथ गुरु के अनुयायी, तत्त्वज्ञानी पुरुष, कन्या, अन्त्या, वेश्या, अरुणा या तत्त्वज्ञा महिला चक्रयाग में मुख्य रूप से पूजा करने योग्य हैं, विशेष रूप से सामूहिक रूप में पूजन करना चाहिए। चक्रयाग में गुरु मध्यभाग में और उन्हें घेर कर गुरु से लेकर समयी तक शिष्य गणों को वीर और शक्ति के क्रम से बैठना चाहिए। चक्र के आकार में या पंक्ति के क्रम से वे बैठते हैं। इसके अनन्तर गन्ध, पुष्प धूप आदियों से उनका पूजन होना चाहिए।

इसके बाद पात्र को जो सदाशिव का ही रूप है इस प्रकार चिन्तन करने के बाद उसे आसव से जो शक्तिरूप अमृतमय है इस प्रकार ध्यान करते हुए भरना चाहिए। तब उसमें भोक्त्री शक्ति को शिवरूप में पूजन करने के बाद उस शक्तिरूप आसव से देवताचक्र का तर्पण करना चाहिए। इसके अनन्तर नरशक्ति शिवात्मक इन तीनों का मेलक उसमें

हुआ है इस प्रकार चिन्तन करने के बाद आवरणरूपी जो चक्र है उस का भी तर्पण जो भोग और मोक्ष प्रधान है होना चाहिए, यह तर्पण वाह्य और आन्तर दोनों हों। पहले गुरु से चक्र के अन्त तक फिर अन्त से गुरु तक पात्र का भ्रमण होने से चक्र की पूर्णता होती है।

आधार जो विश्वमय है उस पर पात्र को स्थापित कर देवता चक्र को तर्पित कर उसे पहले स्तवन और नमन के बाद अपने को तर्पित करना चाहिए। अगर अपने पास पात्र न हो तो भद्र या वेल्लितशुक्ति से अर्थात् दाहिने हाथ को पात्र का आकार बनाना भद्र, दोनों हाथों में दाहिने हाथ को बायें के ऊपर बिना कोई छेद को हो तो उसे वेल्लित-शुक्ति कहते हैं। हाथ से कुछ बूँदें गिरती है तो उनसे बेताल तथा गुह्यकगण तृप्त होते हैं। आसव की धारा से भैरव की तृप्ति होती है।

इस चक्रयाग में भूल से किसी का प्रवेश हो तो उस व्यक्ति के विषय में कोई विचार न करना चाहिए। भीतर आने पर फिर से दोबारा चक्रयाग करना चाहिए। इसके अनन्तर अवदंश और भोज्य वस्तुओं को काफी मात्रा में सामने रख देना चाहिए। या गुप्तगृह में चक्रयाग में सम्मिलित सभी के वास्तविक नाम को वर्जित कर देवता शब्द से उनका अभिधान होना चाहिए। यह हुआ वीरसंकरयाग का विवरण।

अन्त में दक्षिणा, ताम्बूल और वस्त्र आदि से उन सभी को सन्तुष्ट करना चाहिए। यह मुख्यतम मूर्तियाग है।

अदृष्टमण्डल भी मूर्तियाग के द्वारा पर्वदिन में पूजन करते हुए एक वर्ष से ही पुत्रक शिष्य जो फल प्राप्त करता उसे प्राप्त करता है—इसे प्राप्त करने में सन्ध्या आदि के अनुष्ठान की आवश्यकता नहीं है। यह वृद्ध, भोगी, स्त्री आदि के उपयोगी विधि है—इस विधि का उपदेश शक्तिपात होने पर गुरु के द्वारा होना चाहिए।

### अब पवित्रक विधि का विवरण है

यह श्रीरत्नमाला, त्रिशिरोमत, श्रीसिद्धामत आदि ग्रन्थ में विधिओं का पूरक है और परमेश्वर की आज्ञा का परिपूरक है। इस विषय में श्री तन्त्रालोक में कहा गया—

### बिना पवित्रक से सब कृत्य निष्फल है

आषाढ़ महीने के शुक्ल पक्ष से कुलपूर्णिमा के अन्तिम दिन तक

पवित्रक का अनुष्ठान करणीय है। इस विषय में कार्तिक महीने के कृष्ण पञ्चदशी तिथि में पवित्रक विधि के अनुष्ठान से कुलचक्र तथा नित्याचक्र की पूर्ति होती है—यह श्रीनित्यातन्त्रविद् ज्ञानियों का मत है। माघ महीने की शुक्लापञ्चदशी ही इसका पूरक है ऐसा श्रीभैरवकुलोर्मिविद् ज्ञानियों की सम्मति है। दक्षिणायन के समाप्ति की पञ्चदशी तिथि ही विधि का पूरक है, यह श्रीतन्त्रसद्भाव के ज्ञाताओं का सिद्धान्त है।

अपने आर्थिक स्थिति के अनुसार परमेश्वर के पूजन के बाद हवन, तर्पण समाप्त कर पवित्रक को अर्पित करना चाहिए। पवित्रक स्वर्ण, मोती आदि से रचित होकर रेशम के सूत, कपास, कुश आदि से भी बनाना चाहिए, पवित्रक में तत्त्व संख्या ( ३६ ) के अनुसार ग्रन्थियाँ होनी चाहिए, पद, कला, भुवन, वर्ण, मन्त्र आदि की संख्या के अनुसार ग्रन्थियों से युक्त घुटने तक एक, नाभि तक दूसरा, कण्ठ तक एक, मस्तक पर एक—इन चार पवित्रक परमेश्वर को और गुरु को जो सब अध्वाओं से परिपूर्ण है, इस प्रकार भावना के साथ और उस स्वरूप की प्राप्ति के निमित्त अर्पित करना चाहिए, शेष जो रहे उसे एक देना चाहिए।

पवित्रक अर्पित करने के बाद महोत्सव करना चाहिए। चारो महीनों में सात दिन तक या तीन दिन तक या आपत्ति के समय मुख्य पवित्रक एक दिन अर्पित करें। आर्थिक वैभव हो तो हर महीने में पवित्रक अर्पित करना चाहिए। अथवा चारों महीनों में या एक बार। पवित्रक-विधि के अनुष्ठान न करने पर प्रायश्चित्त करना चाहिए। ज्ञानी मनुष्य के पास धन की कमी भी हो तो भी इसके न करने से प्रत्यवाय होता है। जो लोग लोभ से कलुषित चित्त है अथवा ज्ञानी हैं उनके द्वारा इसके न करने से ज्ञान की ही निन्दा है—इस विषय के समर्थन निम्न प्रकार का वचन है—

'विज्ञान प्राप्त करने के बाद जो परमेश के द्वारा कथित शास्त्र को दूषित करता है उसे प्रायश्चित करना पड़ता है।'

**यह पवित्रक विधि है**

ज्ञानलाभ के समय और लौकिक उत्सव के अन्त में भी सब जगह संविदुल्लास की अधिकता होती है जिस समय विशेषरूप से देवता चक्र का सन्निधान होता है, अतः उस प्रकार अधिकता के पर्यालोचन से उसी प्रकार विशेष का अनुष्ठान अनुयाग में करना चाहिए।

**अब व्याख्या की विधि है**

सब शास्त्रों के ज्ञान से परिपूर्ण गुरु को शास्त्र की व्याख्या के लिए पूजन करना चाहिए। गुरु भी अपने तथा दूसरे के शिष्यों को उनके संस्कार के अनुरूप शास्त्र की व्याख्या करनी चाहिए। जो लोग निम्न-कोटि के शास्त्रों के अनुयायी हैं उन्हें भी गुरु करूणावश ईश्वर की इच्छा से उत्पन्न विचित्र प्रकार के शक्तिपात की सम्भावना होती है इस प्रकार भावना से भक्तिचित्त होकर शास्त्र की व्याख्या करें, केवल गूढ़तात्पर्य को गुप्त रखें।

शास्त्रव्याख्या के श्रवण के इच्छुक शिष्य नीचे आसन पर बैठें। शास्त्र सुनने के लिए उत्सुक होकर, शरीर, वाक् मन को संयमित रखकर जब वे शास्त्र को सुनते हैं तब व्याख्या सफल होती है।

पहले गन्ध आदि से लिपी हुई भूमि पर कमलाधार चतुष्कोण मण्डल में तीन कमल अंकित कर या मन में संकल्प कर कमल के मध्य में वागीशी, बायें और दाहिने गणेश और गुरु को पूजन करना चाहिए। आधारकमल में व्याख्येय शास्त्र के अधिपति को पूजन करना चाहिए। इसके अनन्तर सामान्यार्घपात्र से चक्र का तर्पण होना चाहिए। इसके बाद सूत्र, वाक्य और पटलात्मक ग्रन्थ का व्याख्यान होना चाहिए। व्याख्या पूर्वापर अविरूद्ध हो तथा तन्त्र, आवृत्ति, प्रसंग, समुच्चय विकल्प प्रभृति के उद्भावन के द्वारा युक्ति के अनुसार पूर्वपक्ष को सम्यक् प्रकार से उपस्थित करने के बाद उसमें दोष लगाकर ( खण्डन करने के बाद ) अपने साध्य वस्तु को साधन करते हुए पटल ( अध्याय ) तक की व्याख्या करनी चाहिए। वाच्य वस्तु के अनन्तर चक्रदेवता का तर्पण पूजन आवश्यक है जब तक व्याख्या की समाप्ति नहीं होती है। जब समाप्ति होती है तब विद्यापीठ के पूजन के अनन्तर उसे विसर्जित कर उस स्थान को लिपने के बाद उसे अथाह जल में फेकना चाहिए।

यह हुई व्याख्या की विधि

**अब समय निष्कृति है**

यद्यपि तत्त्वज्ञान में निण्णात व्यक्ति के लिए किसी प्रकार प्रायश्चित नहीं है तो भी जो लोग केवल चर्या ( आचार ) मात्र के मोक्षभागी हैं उन पर अनुग्रह प्रदर्शित करने के लिए आचार का मार्ग उन्हें दिखाना

चाहिए। जो लोग तत्त्वज्ञानी नहीं अपितु चर्या पर ही निर्भर करते हैं और भोग और मोक्ष प्राप्त करते हैं, वे अगर समय ( यह कर्तव्य है और यह अकर्तव्य है गुरु के द्वारा उपदिष्ट विधि ) का उल्लंघन करते हैं और अपराध का प्रायश्चित्त नहीं करते हैं, वे सौ वर्षों तक क्रव्यादि नरक में कष्ट भोगते हैं, इसलिए प्रायश्चित्त की विधि का उल्लेख होना चाहिए।

स्त्री के वध होने पर कोई प्रायश्चित्त नहीं है। ( उसका फल भोगना ही पड़ता है )। इसे छोड़कर अपराध के बलाबल जानकर अखण्डा भगवती मालिनी की आवृत्ति एक बार से तीन लाख तक होनी चाहिए। जब तक शंका की निवृत्ति न हो। इसके बाद विशेषपूजा, उसमें भी चक्रयाग। यह सर्वत्र शेषकृत्य है।

इति समयनिष्कृति।

**अब गुरुपूजा की विधि है।**

सब प्रकार यागों के अन्त में याग सम्पन्न हो जाने पर दूसरे दिन गुरु की पूजा करनी चाहिए। पहले आचार के अंग के रूप में उनका पूजन हुआ था, प्रधानरूप से नहीं। उन्हें प्रधानरूप से पूजन न करने पर अधिकारबन्ध से शिष्य बद्ध होता है, अतः सर्वथा उनकी पूजा करनी चाहिए।

एक स्वस्तिक मण्डल की रचना कर उस पर सोने का पीठ रखकर उस पर सभी अध्वाओं के पूजन के बाद उस पीठ पर श्रीगुरुदेव अधिष्ठित हैं इस प्रकार विचार करते हुए उनकी पूजा, उनका तर्पण, भोजन, दक्षिणा के रूप में अपने को अर्पित कर उन्हें दिये हुए नैवेद्य का अंश माँगकर उसे प्रणाम कर स्वयं खाकर चक्रपूजा करनी चाहिए।

**यह हुई गुरुपूजा की विधि।**

नित्य, नैमित्तिक आदि कृत्य वित्तशाठ्य के बिना करनेवाला ज्ञान और योग के बिना ही केवल चर्या से मुक्त होता है।

इति श्रीअभिनवगुप्तपादाचार्य द्वारा रचित तन्त्रसार
का बिसवाँ आह्निक है।

# अथैकविंशमाह्निकम्

एवं समस्तं नित्यं नैमित्तिकं कर्म निरूपितम्। अधुना अस्यैव आगमस्य प्रामाण्यम् उच्यते। तत्र संविन्मात्रमये विश्वस्मिन् संविदि च विमर्शात्मिकायां, विमर्शस्य च शब्दनात्मकतायां सिद्धायां, सकलजगन्निष्ठवस्तुनः तद्गतस्य च कर्मफलसंबन्धवैचित्र्यस्य यत् विमर्शनं तदेव शास्त्रम्—इति परमेश्वरस्वभावाभिन्न एव समस्तः शास्त्रसंदर्भो वस्तुत एकफलप्रापकः एकाधिकार्युद्देशेनैव, तत्र तु परमेश्वरनियतिशक्तिमहिम्नैव भागे भागे रूढिः लोकानाम् इति। केचित् मायोचितभेदपरामर्शात्मनि वेदागमादिशास्त्रे रूढाः, अन्ये तथाविध एव मोक्षाभिमानेन सांख्यवैष्णवशास्त्रादौ, परे तु विविक्तशिवस्वभावामर्शनसारे शैवसिद्धान्तादौ, अन्ये सर्वमयपरमेश्वरतामर्शनसारे मतङ्गादिशास्त्रे, केचित् तु विरल विरलाः समस्तावच्छेदबन्ध्यस्वातन्त्र्यानन्दपरमार्थसंविन्मयपरमेश्वरस्वरूपामर्शनात्मनि श्रीत्रिकशास्त्रक्रमे, केचित् तु पूर्वपूर्वत्यागक्रमेण लङ्घनेन वा—इत्येवम् एकफलसिद्धिः एकस्मादेव आगमात्। भेदवादेऽपि समस्तागमानाम् एकेश्वरकार्यत्वेऽपि प्रामाण्यं तावत् अवस्थितम्, प्रामाण्यनिबन्धनस्य एकदेशसंवादस्य अविगीततायाः अनिदन्ताप्रवृत्तेश्च तुल्यत्वात्, परस्परबाधो विषयभेदात् अकिंचित्करः। ब्रह्महननतन्निषेधवत् संस्कारभेदः संस्कारातिशयः तदभावे क्वचित् अनधिकृतत्वम् इति समानम्—आश्रमभेदवत्, फलोत्कर्षाच्च उत्कर्षः—तत्रैव उपनिषद्भागवत्, भिन्नकर्तृकत्वेऽपि सर्वसर्वज्ञकृतत्वमत्र संभाव्यते—तदुक्तलदतिरिक्तयुक्तार्थयोगात्, नित्यत्वेपि आगमानां प्रसिद्धिः तावत् अवश्योपगम्या—अन्वयव्यतिरेकाध्यक्षादीनां तत्प्रामाण्यस्य तन्मूलत्वात्, 'सत्यं रजतं पश्यामि' इति हि सौवर्णिकादिपरप्रसिद्धयैव, प्रसिद्धिरेव आगमः सा काचित् दृष्टफला 'बुभुक्षितो भुङ्क्ते' इति बालस्य प्रसिद्धित एव तत्र तत्र प्रवृत्तिः नान्वयव्यतिरेकाभ्यां—तदा तयोः अभावात्, यौवनावस्थायां तद्भावोऽपि अकिंचित्करः, प्रसिद्धिं तु मूलीकृत्य सोऽस्तु कस्मैचित् कार्याय, काचित् अदृष्टवैदेह्य-प्रकृतिलय-पुरुषकैवल्यफलदा, काचित् शिवसमानत्वफलदा, काचित् ऐक्यपर्यवसायिनी, सा च प्रत्येकम् अनेकविधा—इत्येवं बहुतरप्रसिद्धिपूर्णे जगति यो यादृशो भविष्यन् स तादृशीमेव प्रसिद्धिं बलादेव

हृदयपर्यवसायिनीम् अभिमन्यते—इति रिक्तस्य जन्तोः अतिरिक्ता वाचोयुक्तिः, तासां कांचन प्रसिद्धिं प्रमाणीकुर्वता अभ्युपगन्तव्यमेव आगमप्रामाण्यम्, इति स आगम आश्रयणीयो यत्र उत्कृष्टं फलम्, इत्यलमन्येन ।

संवित्प्रकाशपरमार्थतया यथैव
भात्यामृशत्यपि तथेति विवेचयन्तः ।
सन्तः समस्तमयचित्प्रतिभाविमर्श-
सारं समाश्रयत शास्त्रमनुत्तरात्म ॥

जिस्स दढपसिद्धिघडिए ववहारे सोइ अस्मि णीसंको ।
तह होहि जहुत्तिण पसिद्धिरूढिए परमसिवो ॥
निजदृढप्रसिद्धिघटिते व्यवहारे लोक अस्ति निःशङ्कः ।
तदा भवति जनोत्तीर्णप्रसिद्धिरूढः परमशिवः ॥

इति श्रीमदभिनवगुप्ताचार्यविरचिते तन्त्रसारे आगमप्रामाण्यप्रकाशनं नाम एकविंशमाह्निकम् ॥ २१ ॥

## एकविंश आह्निक

समस्त नित्य और नैमित्तिक कर्मों का वर्णन इस प्रकार से किया गया है। अब आगम के प्रामाण्य के विषय में कहा जा रहा है।

संवित् ही जिसका एकमात्र स्वभाव है ऐसी जो विश्वात्मक संवित् है वह वास्तव में विमर्शस्वभाव है और विमर्श भी शब्दनात्मक (वाग्रूपी) सिद्ध होने के कारण, समग्र विश्वमें सभी वस्तुओं के और उनसे सम्बन्धित कर्मफल की विचित्रता के सम्बन्ध में जो शब्दात्मक विमर्श (विचार) है वही शास्त्र है। अतएव परमेश्वर के स्वभाव से अभिन्न समग्र शास्त्रसमूह वास्तविकतया एक ही फल का प्रापक है, परन्तु एक से अधिक कार्यों के उद्देश्य से भिन्न-भिन्न शास्त्रों के प्रति लोगों की दृढ़निष्ठा परमेश्वर की नियतिशक्ति के महिमा के कारण उत्पन्न होती है। कुछ लोग मायाशक्ति के द्वारा उत्पन्न भेद-विमर्शात्मक वेदागम-रूप शास्त्र में दृढ़निष्ठा प्राप्त करते हैं, दूसरे लोग भी उसी प्रकार मोक्षा-भिमान से सांख्य और वैष्णवादि शास्त्रों के प्रति निष्ठाशील हैं, फिर दूसरे लोग विविक्त ( विश्वोत्तीर्ण ) शिव-स्वभाव के आमर्शन ही जिसका सार है ऐसे शैवसिद्धान्त आदि शास्त्रों में, फिर दूसरे सर्वमय परमेश्वर के आमर्शनात्मक मतंगादिशास्त्रों में, कुछ लोग जो बहुत ही विरल हैं सब प्रकार अवच्छिन्नता से रहित स्वातंत्र्यानन्द रूप परमार्थसंविन्मय परमेश्वर के आमर्शात्मक त्रिकशास्त्र के क्रम में, कुछ लोग पूर्व-पूर्व शास्त्रों को त्यागते हुए या उनके उल्लंघन से परमार्थ के मार्ग में प्रविष्ट होते हैं, अतः इससे सिद्ध होता है कि एक प्रकार फल की सिद्धि एक ही आगम से होती है। भेदवाद में भी ( अर्थात् न्यायवैशेषिक सिद्धान्त के अनुसार भी ) सभी आगमों का प्रामाण्य एक मात्र ईश्वर से रचित होने के कारण ही सिद्ध होता है। प्रामाण्य के कारण ही एक जगह सत्यतासम्बन्धी अविरोध उत्पन्न होता है और कार्य में प्रवृत्ति आती है और यह इस प्रकार नहीं है, ऐसा जानकर किसी विषय में प्रवृत्ति नहीं होती है, अतः दोनों समान है, अतः एक दूसरे से जो विरोध है वह विषय की भिन्नता के कारण होता है इसलिए यह अकिञ्चित्कर है। ब्रह्महत्या और उसका निषेध जैसे संस्कार भेद और संस्कार का अतिशय

अर्थात् उत्कृष्ट संस्कार है, और इस प्रकार संस्कार के अभाव होने पर जैसे उस विषय में उस व्यक्ति का कोई अधिकार नहीं रहता है, अतः यह तुल्य ही है, क्योंकि आश्रम की भिन्नता के कारण अधिकार-भेद जैसे अवश्य स्वीकार्य होता है। फल के उत्कर्ष के कारण शास्त्र का उत्कर्ष माना जाता है। इस विषय में भी ( वेदों से ) भागवती उपनिषत् उत्कृष्ट है। भिन्न-भिन्न कर्ताओं से रचित होने पर भी सभी शास्त्र की रचना अन्ततोगत्या सर्वज्ञ के द्वारा ही हुई ऐसा मानना पड़ता है क्यों कि उनके द्वारा कही गयी विषयों के उनसे अतिरिक्त विषयों का योग उन्हीं से है। आगमों को नित्यता मानने पर भी प्रसिद्धि अवश्य स्वीकार्य है। अन्वय व्यतिरेक ( अनुमान ) और प्रत्यक्ष आदि और उनका प्रामाण्य प्रसिद्धि ( आगम ) मूलक है। 'सत्य रजत देखता हूँ' इस प्रकार सौवर्णिकादि दूसरे के प्रामाण्यवश सिद्ध होता है। प्रसिद्धि ही आगम है। वह प्रसिद्धि कभी दृष्टफलक है जैसे भूखा आदमी भोजन करता है, अतः हम देखते हैं कि प्रसिद्धि के अनुसार भोजन आदि कार्यों में बालकों की प्रवृत्ति होती है, अन्वय व्यतिरेक से ( अनुमान से ) नहीं। शैशव में अन्वय व्यतिरेक का अभाव रहता है। युवावस्था में अन्वय व्यतिरेक की संभावना हो तो उस समय उससे कोई विशेष फल की प्राप्ति नहीं होती। प्रसिद्धिरूप मूल कारण को स्वीकार करते हुए अन्वय-व्यतिरेक हो तो ठीक है और उससे कोई कार्य की सिद्धि हो तो कोई आपत्ति नहीं उठती है।

प्रसिद्धि जैसे दृष्टफल देनेवाली है वैसी वह अदृष्टफल देनेवाली भी है जैसे विदेह-कैवल्य, प्रकृतिलय, पुरुष कैवल्य आदि। कुछ प्रसिद्धि और शिवसाम्य स्वरूप देनेवाली, कुछ शिवैक्य देनेवाली है। दृष्टफल देनेवाली अदृष्ट फल देनेवाली प्रसिद्धियाँ भी अनेक प्रकार हैं—इस प्रकार नानाविध प्रसिद्धिपूर्ण जगत में जो जिस प्रकार स्थिति प्राप्त करनेवाला है वह उसी प्रकार प्रसिद्धि आकस्मिक रूप से अपने हृदय के अनुकूल मानकर ग्रहण करता है। अतः जो रिक्त है उसे अतिरिक्त वचन को क्या आवश्यकता है। उनमें से किसी एक प्रसिद्धि को प्रमाण के रूप में ग्रहण करनेवाले के द्वारा अवश्य स्वीकार करने योग्य आगमरूपी प्रामाण्य है। अतः उसी आगम का शरण लेना उचित है जहाँ फल उत्तम है। अब अन्य विषय की आलोचना से क्या लाभ है ?

संवित् प्रकाशरूपी परमार्थ जिस प्रकार प्रकाशमान् रहकर विमर्शनशील है सज्जनगण उसे उसी प्रकार हृदय से विचार करते हैं, अतः सभी में स्थित चित्प्रतिभाविमर्श के सारभूपी अनुत्तरात्मक शास्त्र का आश्रयण कीजिये।

अपने सुदृढ़ विश्वास से निर्मित व्यवहार में मनुष्य शंका ( संशय ) रहित रहता है। परमशिवरूपी प्रसिद्धि में दृढ़निष्ठा उत्पन्न होने पर मनुष्य परमशिव बनता है।

इति श्री अभिनवगुप्ताचार्य के द्वारा रचित तन्त्रसार के आगम प्रामाण्य प्रकाशन नाम का इक्कीसवाँ आह्निक है।

## अथ द्वाविंशमाह्निकम्

अथ समस्ता इयम् उपासा समुन्मिषत्तादृशदृढवासनारूढान् अधिकारिणः प्रति श्रीमत्कौलिकप्रक्रियया निरूप्यते, तत्र उक्तं योगसंचारादौ

आनन्दं ब्रह्म तद्देहे त्रिधौष्टचान्त्यव्यवस्थितम् ।
अब्रह्मचारिणस्तस्य त्यागादानन्दवर्जिताः ॥
आनन्दकृत्रिमाहारवर्जं चक्रस्य याजकाः ।
द्वयेऽपि नरके घोरे तस्मादेनां स्थितिं भजेत् ॥

तदनया स्थितया कुलयागः, स च षोढा—बाह्ये शक्तौ स्वदेहे यामले प्राणे संविदि च इति । तत्र च उत्तर उत्तर उत्कृष्ट, पूर्वः पूर्वस्तद्वृद्ध्यर्थम् । सिद्धिकामस्य द्वितीयतुर्यपञ्चमाः सर्वथा निर्वर्त्याः, षष्ठस्तु मुमुक्षोः मुख्यः, तस्यापि द्वितीयाद्या नैमित्तिके यथासंभवम् अनुष्ठेया एव विधिपूरणार्थं च । तत्र बाह्यं स्थण्डिलम्, आनन्दपूर्णं वीरपात्रं, अरुणः पटः, पूर्वोक्तमपि वा लिङ्गादि । तत्र स्नानादिकर्तव्यानपेक्षयैव पूर्णानन्दविश्रान्त्यैव लब्धशुद्धिः प्रथमं प्राणसंविद्देहैकीभावं भावयित्वा संविदश्च परमशिवरूपत्वात् सप्तविंशतिवारं मन्त्रम् उच्चार्य मूर्ध-वक्त्र-हृद्गुह्य-मूर्तिषु अनुलोमविलोमाभ्यां विश्वाध्वपरिपूर्णता परमेश्वरे अपरत्वे परापरत्वे परत्वेऽपि च । तथाहि—माया-पुं-प्रकृति-गुण-धी-प्रभृति धरान्तं सप्तविंशतितत्त्वानि—कलादीनां तत्रैव अन्तर्भावात्, विद्याशक्तावपि परापरत्वे ब्रह्मपञ्चकस्य सद्यस्त्वाजातत्वभवोद्भवत्वादीनां धर्माणां सप्तविंशतिरूपत्वमेव उक्तं श्रीमल्लकुलेशादिपादैः । परत्वेऽपि पञ्चशक्तिः हि परमेश्वरः, प्रतिशक्ति च पञ्चरूपता, एवं पञ्चविंशतिः शक्तयः, ताश्च अन्योन्यम् अनुद्भिन्नविभागा इत्येका शक्तिः, सा चानुद्भिन्नविभागा—इत्येवं सप्तविंशतिरूपया व्याप्त्या संविदग्नेः शिखां बुद्धिप्राणरूपां सकृदुच्चारमात्रेणैव बद्धां कुर्यात्—येन परमशिव एव प्रतिबद्धा तद्व्यतिरिक्तं न किंचिदभिधावति, तथाविधबुद्ध्यधिष्ठितकरणचक्रानुवेधेन पुरोवर्तिनो यागद्रव्यगृहदिगाधारादीनपि तन्मयीभूतान् कुर्यात्, ततोऽर्घपात्रमपि शिखाबन्धव्याप्त्यैव पूरयेत् पूजयेच्च, तद्विप्रुड्भिः स्थण्डिलान्यपि तद्रसेन वामानामाङ्गुष्ठयोगात् देहचक्रेषु मन्त्रचक्रं पूजयेत् तर्पयेत् च, ततः प्राणान्तः, ततः स्थण्डिले

त्रिशूलात्मकं शक्तित्रयान्तमासनं कल्पयेत्, मायान्तं हि सार्णे औकारे च शक्तित्रयान्तं तदुपरि याज्या विमर्शरूपा शक्तिः—इत्येवं सकृदुच्चारेणैव आधाराधेयन्यासं कृत्वा तत्रैव आधेयभूतायामपि संविदि विश्वं पश्येत्, तदपि च संविन्मयम्—इत्येवं विश्वस्य संविदा तेन च तस्याः संपुटीभावो भवति, संविद उदितं तत्रैव पर्यवसितं यतो विश्वं, वेद्याच्च संवित् उदेति तत्रैव च विश्राम्यति—इति एतावत्त्वं संवित्तत्त्वं संपुटीभावद्वयात् लभ्यते। तदुक्तम्

सृष्टिं तु संपुटीकृत्य...............।

इति। ततो गन्धधूपासवकुसुमादीन् आत्मप्रह्वीभावान्तान् अर्पयित्वा स्वविश्रान्त्या जप्त्वा उपसंहृत्य जले निक्षिपेत्।

## इति बाह्ययागः

अथ शक्तौ, तत्र अन्योन्यं शक्तितालासावीराणाम्—उभयेषाम् उभयात्मकत्वेन प्रोल्लासप्रारम्भसृष्ट्यन्तशिवशक्तिप्रबोधे परस्परं व्यापारात्, परमेशनियत्या च शुद्धरूपतया तत्र प्राधान्यम्, एतेन च विशिष्टचक्रस्यापि शक्तित्वं व्याख्यातम्, तत्र शिखाबन्धव्याप्त्यैव पूजनं शक्तित्रयान्तमासनं कोणत्रये मध्ये विसर्गशक्तिः इति तु व्याप्तौ विशेषः। एवं स्वदेहे तत्रैव चक्रे ततो ब्रह्मरन्ध्राद्यनुचक्रेषु। अथ यामले

शक्तेर्लक्षणमेतत् तद्वदभेदस्ततोऽनपेक्ष्य वयः।
जात्यादींश्चासङ्गात् लोकेतरयुगलजं हि तादात्म्यम्॥
कार्यहेतुसहोत्थत्वात्त्रैधं साक्षादथान्यथा।
क्लृप्तात्ततो मिथोऽभ्यर्च्या तर्प्यानन्दान्तिान्तिकत्वतः॥

चक्रमर्चेत्तदौचित्यादनुचक्रं तथानुगम्।
बहिः पुष्पादिनान्तश्च गन्धभुक्त्यासवादिभिः॥
एवमानन्दसन्दोहितत्तच्चेष्टोच्छलत्स्थितिः।
अनुचक्रगणश्चक्रतादात्म्यादभिलीयते॥
निजनिजभोगाभोगप्रविकासमयस्वरूपपरिमर्शे।
क्रमशोऽनुचक्रदेव्यः संविच्चक्रं हि मध्यमं यान्ति॥

अनुचक्रदेवतात्मकमरीचिगणपूरणाधिगतवीर्यम् ।
तच्छक्तितद्वदात्मकमन्योन्यसमुन्मुखं भवति ॥
तद्युगलमूर्ध्वधामप्रवेशसस्पन्दजातसंक्षोभम् ।
क्षुभ्नात्यनुचक्राण्यपि तानि तदा तन्मयानि न पृथक्तु ॥
इत्थं यामलमेतद् गलितभिदासंकथं यदैव तदा ।
क्रमतारतम्ययोगात् सैव हि संविद्विसर्गसंघट्टः ॥
तद्ध्रुवधामानुत्तरमुभयात्मकजगदुदारमानन्दम् ।
नो शान्तं नाप्युदितं शान्तोदितसूतिकारणं परं कौलम् ॥
अनवच्छिन्नपदेप्सुस्तां संविदमात्मसात्कुर्यात् ।
शान्तोदितात्मकद्वयमथ युगपदुदेति शक्तिशक्तिमतोः ॥
स्वात्मान्योन्यावेशात् शान्तान्यत्वे द्वयोर्द्वयात्मत्वात् ।
शक्तिस्तु तद्वदुदितां सृष्टिं पुष्णाति नो तद्वान् ॥
तस्यां चार्यं कुलमथ तया नृषु प्रोक्तयोगसंघट्टात् ।
अथ सृष्टे द्वितयेऽस्मिन् शान्तोदितधाम्नि येऽनुसंदधते ॥
प्राच्यां विसर्गसत्तामनवच्छिदिते पदे रूढा ।
उदितं च मिथो वक्त्रात् मुख्याद्वक्त्र प्रगृह्यते च बहिः ॥
तृप्तं देवीचक्रं सिद्धिज्ञानापवर्गदं भवति ।
शान्ताभ्यासे शान्तं शिवमेति यदत्र देवताचक्रम् ॥
शून्यं निरानन्दमयं निर्वृतिनिजधामतोऽर्घं च ।
रणरणकरसान्निजरसभरितबहिर्भावचर्वणरसेन ॥
आन्तरपूर्णसमुच्छलदनुचक्रं याति चक्रमथ तदापे ।
उच्छलति प्राग्वदिति त्रिविधोऽन्वर्थो विसर्गोऽयम् ॥
एतद्विसर्गधामनि परिमर्शनतस्त्रिधैव मनुवीर्यम् ।
तत्तत्संविद्गर्भे मन्त्रस्तत्तत्फलं सूते ॥

कोणत्रयान्तराश्रितनित्योदितमङ्गलच्छदे कमले ।
नित्यावियुतं नालं षोडशदलकमलसन्मूलम् ॥
मध्यस्थनालगुम्फितसरोजयुगघट्टनक्रमादग्नौ ।
मध्यस्थपूर्णशशधरसुन्दरदिनकरकरौघसंघट्टात् ॥
त्रिदलारुणवीर्यकलासङ्गान्मध्येऽङ्कुरसृष्टिः ।
इति शशधरवासरपतिचित्रगुसघट्टमुद्रया झटिति ॥
सृष्ट्यादिक्रममन्तःकुर्वंस्तुर्ये स्थितिं लभते ।
एतत्खेचरमुद्रावेशेऽन्योन्यं स्वशक्तिशक्तिमतोः ॥
पानोपभोगलीलाहासादिषु यो भवेद्विमर्शमयः ।
अव्यक्तध्वनिरावस्फोटश्रुतिनादनादान्तैः ॥
अव्युच्छिन्नानाहतपरमार्थैर्मन्त्रवीर्यं तत् ।
गमनागमविश्रान्तिषु कर्णे नयने द्विलक्ष्मसम्पर्के ॥
तत्संमीलनयोगे देहान्ताख्ये च यामले चक्रे ।
कुचमध्यहृदयदेशादोष्ठान्ते कण्ठगं यदव्यक्तम् ॥
तच्चक्रद्वयमध्यगमाकर्ण्यं क्षोभविगमसमये यत् ।
निर्वान्ति तत्र चैवं योऽष्टविधो नादभैरवः परमः ॥
ज्योतिर्ध्वनिश्च यस्मात् सा मान्त्री व्याप्तिरुच्यते परमा ।
एवं कर्मणि कर्मणि विदुषः स्याज्जीवतो मुक्तिः ।
तज्ज्ञः शास्त्रे मुक्तः परकुलविज्ञानभाजनं गर्भः ॥
शून्याशून्यालयं कुर्यादेकदण्डेऽनलानिलौ ।
शूलं समरसीकृत्य रसे रसमिव स्थितम् ॥
त्यक्ताशङ्को निराचारो नाहमस्मीति भावयन् ।
देहस्था देवताः पश्यन् ह्लादोद्वेगादि चिद्घने ॥
कर्णाक्षिमुखनासादिचक्रस्थं देवतागणम् ।
ग्रहीतारं सदा पश्यन् खेचर्या सिध्यति ध्रुवम् ॥

श्वभ्रे सुदूरे झटिति स्वदेहं संपातयन्वासमसाहसेन ।
आकुञ्च्य हस्तद्वितयं प्रपश्यन् मुद्रामिमां व्योमचरीं भजेत ॥

इत्येष यामलयागः। उक्तव्याप्तिके प्राणे विश्वमये प्रोक्तसंविद्व्याप्त्या तर्पणान्नगन्धधूपादिसमर्पणेन उपोद्बलनं प्राणयागः। विश्रान्तिरूढिस्तु संविद्यागः प्रागेव निरूपितः एवम् एतेभ्यो यागेभ्योऽन्यतमं कृत्वा यदि तथाविधनिर्विचिकित्सतापवित्रितहृदयः शिष्यो भवति तदा तस्मै तद्याग-दर्शनपूर्वकं तिलाज्याहुतिपूर्वकनिरपेक्षमेव पूर्वोक्तव्याप्त्या अनुसंधान-क्रमेण अवलोकनया दीक्षां कुर्यात्, परोक्षदीक्षादिके नैमित्तिकान्ते तु पूर्व एव विधिः—केवलम् एतद्यागप्रधानतया इति। गुरुशरीरे सप्तमः कुल-यागः सर्वोत्तमः, सोऽपि प्राग्यागसाहित्येन सकृदेव कृतः सर्वं पूरयति इति शिवम् ।

बाहोरि सत्तिदेहिणि अदेह इजाश्मलि पाणदुद्धि गुरुबोधइ ।
जो अणुसंविदि सन्धि अरोह इसो पर इक्कुलद्धणि सोहइ ॥

इति श्रीमदभिनवगुप्ताचार्यविरचिते तन्त्रसारे कुलयागप्रकाशनं
नाम द्वाविंशमाह्निकम् ॥ २२ ॥

इत्थं षडर्धक्रमसंप्रदायं सप्रत्ययाप्रत्ययभिन्नमाप्य ।
श्रीशम्भुनाथात्करुणारसेन स्वयं प्रसन्नादनपेक्षवृत्त्या ॥

काश्मीरिकोऽभिनवगुप्तपदाभिधानः
श्रीतन्त्रसारमकरोदृजुना क्रमेण ।
यत्तेन सर्वजन एष शिवं प्रयातु
लोकोत्तरप्रसरशांभवतन्त्रसारम् ॥

कृतिस्तत्रभवच्छ्रीमन्महामाहेश्वराचार्यवर्यश्रीमदभिनव-
गुप्तपादानाम् ।

## बाईसवाँ आह्निक

जिनमें सम्यक्रूप से उस प्रकार वासना का उन्मेष हो चुका है और उसमें सुदृढ़ निष्ठा उत्पन्न हुआ है ऐसे अधिकारी जनों के लिए समग्र उपासना का रहस्य कौलिक प्रक्रिया से निरूपण किया जा रहा है। इस विषय में योगसंचार नामक ग्रन्थ में कहा गया है।

ब्रह्म आनन्द स्वरूप है जो शरीर में स्थित है और वह तीन ओष्ठ वर्णों ( पवर्ग ) के अन्तिम में ( मकार ) स्थित है। जो ब्रह्मचारी नहीं है वह इसके त्याग से आनन्द से वर्जित होता है। आनन्द कृत्रिम आहार रूप है ऐसा समझकर जो चक्रयाग में प्रविष्ट होता है और उसे त्याग करते हुए चक्रयाग करता है इन दोनों स्थितियों में वे भीषण रौरव में पतित होते हैं।

अतः इस विधि के अनुसार कुलयाग सम्पन्न होता है। यह याग छः प्रकार हैं, जैसे बाह्य स्थल में, शक्ति में, निज शरीर में, यामल में, प्राण में और संवित् में। इनमें उत्तर-उत्तर उत्कृष्ट हैं अर्थात् प्राण से संवित् उत्कृष्ट है, और पूर्व-पूर्व अपनी रुचि के अनुसार ग्रहण करने योग्य है। जो सिद्धि के अभिलाषी है उससे द्वितीय ( शक्ति), चतुर्थ ( यामल ) आर पंचम ( प्राण ) सब प्रकार से ग्रहणयोग्य हैं। जो षष्ठ ( संविद् रूप ) है मुमुक्षु के लिए वही मुख्य साधन है, लेकिन उसके लिए द्वितीय आदि साधन नैमित्तिक पर्व में अवश्य अनुष्ठेय है, क्योंकि उसीसे विधियों की पूर्ति होती है।

इनमें जो बाह्ययाग है उसमें स्थण्डिल, आसव से पूर्ण वीरपात्र, रक्तवर्ण वस्त्र, पहले उल्लिखित लिंग भी है। इस कार्य में स्नान आदि कर्तव्यों की अपेक्षा के बिना परिपूर्ण आनन्दस्वरूप में विश्रान्ति के द्वारा ही अपनी विशुद्धि सम्पन्न करने के बाद पहले अपने प्राण, संवित् और शरीर की तदात्मता ( एकरूपता ) के चिन्तन के अनन्तर संवित् जो परमशिव स्वरूप से अभिन्न है इसलिए सत्ताईस बार मन्त्र के उच्चारण के अनन्तर अपनी मूर्धा ( मस्तक ), मुख, हृदय, गुह्यदेश और मूर्तियों में अनुलोम और विलोम क्रम से न्यास के द्वारा विश्वात्मक अध्वाओं को

परिपूर्णता आती है। परमेश्वर के अपर, परापर और पर स्वरूप में इस प्रकार भावना का उपयोग है।

माया, पुरुष, प्रकृति, गुण और बुद्धि से पृथ्वी तक सत्ताईस तत्त्व हैं। कला आदि इन्हीं में अन्तर्भूत हैं ( ये परमेश्वर का अपर रूप है )। विद्याशक्ति में भी परापरत्व वर्तमान है क्योंकि ब्रह्मपञ्चक ( ब्रह्मा, विष्णु, रुद्र, ईश्वर और सदाशिव ) सद्योजातत्व भवत्व उद्भवत्व आदि धर्मों के सत्ताईस स्वरूप हैं—ऐसा श्री मल्लकुलेश नाम के आचार्य ने बताया है। परस्वरूप में भी परमेश्वर पंचशक्ति सम्पन्न हैं, फिर प्रत्येक शक्ति के पांच रूप हैं—अतः शक्ति पच्चीस हैं। ये शक्तियाँ जब एक दूसरे से भिन्नता न रखकर ( अनुद्भिन्नविभागा ) प्रकाशमान है तब वह शक्ति एक है, और जब विभाग पूर्णरूप से प्रकट नहीं तब शक्ति एक है। इस प्रकार शक्ति की सप्तविंशतिरूप की व्याप्ति के द्वारा संवित् रूपी अग्नि की शिखा को जो बुद्धि और प्राण स्वरूप है एकबार के उच्चारण से बाँधना चाहिए ताकि शिखा के बाँधने से परमशिव ही प्रतिबद्ध हो गये हैं और उनसे भिन्न कुछ भी प्रतीत न हो रहा है। इसके अनन्तर परमेश्वर द्वारा अनुप्राणित बुद्धि के द्वारा अधिष्ठित करणचक्र ( इन्द्रियाँ ) अनुविद्ध हैं और उसके द्वारा ( करणचक्र ) सम्मुख में स्थित याग के द्रव्य, गृह और दिशाएँ और उनके आधाररूपी सभी वस्तुओं को भी तद्रूप में परिवर्तित ( रूपान्तरित ) करना चाहिए।

इसके अनन्तर अर्घपात्र को भी शिखाबन्ध रूप व्याप्ति के द्वारा पूर्ण करना और पूजन करना चाहिए। अर्घपात्र से कुछ बुँद से स्थण्डिल का पूजन, उस अर्घपात्र में स्थित रस ( आसव ) से वाम अनामा और अंगुष्ठ से संयोग से देह चक्रोंमें मंत्रचक्र का पूजन और तर्पण करना चाहिए।

इसके अनन्तर आभ्यन्तरीण प्राण में भी मन्त्रचक्र का पूजन और तर्पण होना आवश्यक है। इसके बाद स्थण्डिल में व्यापिनी, समना और उन्मना रूपी जो तीन शक्तियाँ हैं वे त्रिशूल के तीन अराएँ हैं इस प्रकार शक्ति-त्रयात्मक आसन की कल्पना करनी चाहिए। माया के अन्त तक जो तत्त्व समूह हैं वे औकार सहित सकार रूपी वर्ण में विश्रान्त हैं—इस प्रकार आसन की कल्पना तीन शक्तियों के अन्त तक व्याप्त है ऐसी होनी चाहिए। माया का विस्तार सकार तक और औकार का विस्तार तीन

शक्तियों के अन्त तक भावना करनी है और सब के ऊपर विमर्शरूपी शक्ति का यजन करना है।

इस प्रकार एक बार मन्त्र के उच्चार के द्वारा आधार और आधेय के न्यास के अनन्तर उसी में अर्थात् उसी आसन में आधेय रूपी संवित् में विश्व को देखना चाहिए। तब प्रतीत होता है विश्व भी चैतन्य स्वरूप है। इस उपाय से विश्व संवित् के द्वारा और संवित् विश्व के द्वारा संपुटित हो जाते हैं। क्योंकि विश्व का उदय संवित् से और विश्व को पर्यवसानभूमि भी संवित् ही है। वेद्य वस्तु से संवित् का उदय होता है और संवित् में ही वेद्य वस्तु का विश्राम है। इस प्रकार जो संवित् का स्वरूप है उस स्वरूप का साक्षात्कार दो संपुटनों से होता है। इसलिए कहा गया है—

सृष्टि को तो संपुटन करते हुए इत्यादि।

इसके अनन्तर गन्ध, कुसुम,धूप, आसव आदि के अर्पण के बाद अपने स्वरूप निमज्जन तक कार्य समाप्त कर आत्म-विश्राम रूपी जप करने के अनन्तर सब के उपसंहार के बाद उसे ( स्थण्डिल को ) जल में निक्षेप करना चाहिए।

**यह हुआ बाह्ययाग**

इसके अनन्तर शक्ति के सम्बन्ध में कुलयाग की विधि का निरूपण हो रहा है। इस विषय में उल्लेख्य यह है कि शक्ति और वीरों के परस्पर उभयस्वरूप की प्राप्ति के लिए अर्थात् वीरों को शक्तिरूप में शक्ति को वीर के रूप में रूपान्तरण आवश्यक है, क्योंकि दोनों में उभयात्मकता वर्तमान हैं। अतः इन दोनों में प्रोल्लास ( शक्तिरूपता का ), प्रारम्भ और सृष्टि तक क्रम के द्वारा दोनों में शिवभाव और शक्तिभाव का प्रबोधन आवश्यक है। इस कार्य में दोनों का ही व्यापार है। परमेश्वर को नियतिशक्ति के द्वारा शुद्धरूप की प्रधानता अंगीकृत है। इस व्याख्यान के अनुसार जो विशिष्टचक्र है उसे शक्ति कहना ही उचित है। उस चक्र में शिखाबन्ध की व्याप्ति के द्वारा पूजन, शक्तित्रयात्मक आसन उस चक्र के तीन कोणों पर और उसके मध्य में विसर्गशक्ति स्थित है—ऐसी भावना आवश्यक है। इस प्रकार व्याप्ति के विचार में यही विशेष है। इसी क्रम से अपने शरीर में और उसमें स्थित चक्र में और इसके अनन्तर ब्रह्म-

रंध्र से लेकर अन्य अनुचक्र चक्षु आदि इन्द्रियों आदि में व्याप्ति का चिन्तन आवश्यक है।

अब यामल ( शिवशक्तियुगल ) के विषय में विधि का निरूपण हो रहा है—

जिससे तदात्मता आने पर ही अद्वयभाव की प्रतिष्ठा होती है शक्ति का लक्षण वही है। अतः वयः तथा जाति आदि की अपेक्षा न रखकर लौकिक तथा उससे भिन्न अलौकिक तथा ज्ञानीय सम्बन्ध से सम्बन्धित शक्ति से तदात्मता प्राप्ति होती है।

कार्य, हेतु और सहोत्थ साक्षात्रूप से शक्तियाँ तीन प्रकार हैं। अवान्तर विभाग से ये अन्य प्रकार से कल्पित हुए हैं। अतः शक्तियों की अर्चना और तर्पण शक्तिमान् के साथ होना आवश्यक है, क्योंकि आनन्द उसी क्रम से सन्निकट होता है।

चक्र की अर्चना विधि के अनुसार होनी चाहिए। इसके अनन्तर अनुचक्रों की और इसके पश्चात् उन चक्रों के साथ चलने वाले अन्य चक्रों की अर्चना आवश्यक है। बाहर पुष्प आदि से और अन्दर गन्ध, भोजन-द्रव्य और आसवों से तर्पण आवश्यक है।

इस क्रम से तर्पण के अनन्तर आनन्द के सन्दोह के लिए परस्पर की चेष्टा से जिस उच्छलन की स्थिति उत्पन्न होती है उससे अनुचक्रों के समूह मुख्यचक्र के साथ तल्लीन होकर उससे तदात्मता प्राप्त करते हैं।

अपने-अपने भोग के चमत्कार से बाहर की ओर इन्द्रियों का जो उच्छलन उत्पन्न होता है उससे अपने प्रमातृ स्वरूप का परामर्श होने पर दृगादि अनुचक्र देवीगण क्रमशः संतृप्त होकर सब संवित् के विश्राम भूमि का जो मध्यम भूमि है उस परमानन्दमय प्रमातृ-स्वरूप संवित्-चक्र के साथ तदात्मता प्राप्त करती हैं।

अनुचक्ररूपी देवताओं की जो रश्मियाँ हैं उनकी पूर्णता से शक्ति और शक्तिमान दोनों को वीर्य प्राप्त होता है जिससे उभय ही पारस्परिक भेद को त्याग करते हुए संघट्ट ( सामरस्य ) को प्राप्त करते हैं।

संघट्ट के अवसर पर उभय के ऊर्ध्वधाम की ओर जो यात्रा है उसमें प्रवेश और स्पन्दन से उत्पन्न संक्षोभ से अनुचक्रगण भी क्षुब्ध होते हैं।

वे भी उस समय उन उभय के साथ तन्मय हो जाते हैं, उनसे पृथक् नहीं रहते हैं। इस क्रम से ज्योंही सब प्रकार भेद के लेशरहित यामलभाव की प्राप्ति होती है उसी समय क्रम के तारतम्य के अनुसार संवित्तिविमर्शमय संघट्ट का उदय है।

वही ध्रुवधाम अनुत्तरपद है जो शक्ति-शक्तिमान उभयात्मक है। इसे ही उदार जगदानन्द कहते हैं। वह न तो शान्त न उदित स्थिति है, अपितु शान्तोदित स्वरूप का कारण परम कौल है जो अनवच्छिन्न संविन्मात्रसार है।

अवच्छेदरहित यही स्थिति परम प्राप्य है। उसके जो अभिलाषी है उसे इस संवित् स्वरूप को सदैव आत्मसात् करना चाहिए। शक्ति और शक्तिमान के शान्त ( विश्वोत्तीर्ण ), उदित ( विश्वात्मक ) और अधिक तथा शान्तोदित भी एक साथ ( युगपत् ) उदित होते हैं।

स्वात्मस्वरूप उभय के साथ उभय के आवेश के कारण दोनों ही शान्त और उदित स्वरूप हैं, क्यों कि उभय ही उभयात्मक है। लेकिन शक्ति ही विश्वात्मक ( उदित ) सृष्टि को अपने गर्भ में धारण करती है, शक्तिमान् नहीं करता है। अतः शक्ति के मुख से ज्ञानसंक्रमण आचार्य के द्वारा मनुष्यों में होना चाहिए (?)

इसलिए शान्त और उदित धामात्मक विसर्ग को जो दोनों प्रकार स्थितिओं का स्वरूप है उसका अनुसन्धान ( अर्थात् इन अवस्थाद्वय के कारणभूत संघट्टमय विसर्गात्मक स्थिति का अनुसन्धान ) जो लोग करते हैं वे अनवच्छिन्न पूर्ण स्थिति में विश्राम प्राप्त करते हैं।

उभय के संघट्ट से उत्पन्न द्रव्य को मुख्य वक्त्र से संगृहीत कर बाहर भी उसे अपने प्रयोग में लावे।

देवीचक्र के तर्पित होने पर वह सिद्धि, ज्ञान और मोक्ष देनेवाला होता है। शान्तात्मक बिसंग के अनुसन्धान से अर्थात् शान्तस्वरूप विसर्ग का अभ्यास होने पर शान्त शिवभाव प्राप्त होता है और सभी देवताचक्र भी शान्तस्वरूप प्राप्त करता है। उस समय सब भावों का संहरण के कारण परमशून्यावस्था का उदय होता है जो निरानन्दमय स्थिति है, तब वृत्तियाँ उपरत हो जाती हैं उस समय अपने स्वरूप की भासना का भी अभाव रहता है (?)

करण समूह के रश्मिगण विषयों के प्रति आसक्ति के कारण विषयों के ग्रहण करने के अनन्तर, उन्हें संविन्मय बनाकर अपने स्वरूप के रस से आस्वादित करते हुए अपने विश्रान्तिधाम आत्मस्वरूप में अर्पित करते हैं।

सर्वतोभाव से परिपूर्ण हो जाने पर ( भीतरी पूर्णता आ जाने पर ) अनुचक्रगण ( इन्द्रिय समूह ) समुच्छलित होकर फिर वहिर्मुख होते हैं। और मुख्यचक्र भी पूर्ववत् उच्छलित होता है। अतः यह विसर्ग तीन प्रकार हैं—जो ठीक ही है। ( जहाँ से सर्जन होता है, जहाँ से विचित्र सर्ग का उदय तथा जहाँ सब विगलित होते हैं—विसर्ग के ये तीन स्वरूप हैं )।

इस विसर्गधाम में तीन प्रकार से सतत मन्त्रों का परिमर्शन होने पर मन्त्रों का यथार्थ वीर्य अधिगत होता है। मन्त्रचैतन्य के आधार में मन्त्र भावित होने पर भिन्न-भिन्न फलों का प्रसव करता है।

तीन कोणों के अन्तराल में जो नित्य उन्मुख ( सदा विकसित ) ( मण्डलच्छद ) मण्डल को आच्छादित करनेवाला त्रिदल कमल है उससे नित्य संबद्ध ( उससे बराबर सबन्ध रखनेवाला ) जो षोडश दल कमल है उसका मूल उस कमल तक व्याप्त है। ये दोनों कमलों का मध्यभाग नाल से सज्जित ( गुम्फित ) है। मध्यभाग में स्थित इस मध्यनाल रूपी नाल से शोभित दोनों कमलों के क्रमिक घट्टन ( संघर्ष ) से उनके मध्य में स्थित परिपूर्ण चन्द्रमा के समान सौन्दर्यशाली, ( यह आनन्दमय है इसलिए सुन्दर है ) और रवि के किरण के समान उज्जवल इन दोनों कलाओं ( चन्द्र और सूर्य की कलायें ) के संघर्ष से चित्कला का प्रसर रूपी अंकुर की सृष्टि होती है जो त्रिदल कमल की कला अरुण ( रक्त ) वर्ण रजोरूप और रेतसरूप ( वीर्यरूप ) है।

अतः चन्द्र, सूर्य और अग्नि आत्मक संघट्ट रूप मुद्रा ( जिसे षड़र मुद्रा करते हैं ) के द्वारा सृष्टि आदि क्रम को ( सृष्टि, स्थिति और संहार ) हृदय में धारण करने पर तुरीयस्थिति ( अनाख्या ) प्राप्त होता है।

इस खचरमुद्रा शक्ति और शक्तिमान् के परस्पर आवेश में आ जाने

पर अर्थात् दोनों में सामरस्य भाव की स्थिति उत्पन्न होने पर उनके द्वारा उपयोग होनेवाले जो-जो वस्तुएँ हैं जैसे पानीय, उपभोग, लीला, हास्य आदि कार्य भी जिससे जो विमर्शमय स्थिति की उत्पत्ति होती है वह वास्तव में अव्यक्त ध्वनि, राव, स्फोट, श्रुति, नाद और नादान्त आदि स्वरूपों को धारण करते हुए अविच्छिन्न अनाहत परमार्थ स्वरूप होकर मंत्र का वीर्यात्मक बनता है।

प्राण और अपान के गमन और आगमनों के विश्राम-भूमियों में, ( बुद्धि के भी ), और कानों से शब्द सुनते समय, नयनों से दृश्यों के दर्शन के अवसर पर, दोनों को यौन अंग के स्पर्श मात्र से, संघट्ट के समय, शरीर के उभय द्वादशान्तों में और यामल चक्र में स्थित होकर जप करना चाहिए।

शक्ति का कुचमध्य जो हृदयस्थान है वहाँ से चलनेवाली ओष्ठ के अन्त तक कण्ठस्थल में स्थित जो अव्यक्त ध्वनि उठती है वह पूर्वोक्त चक्रद्वय के मध्यम तक जानेवाली है उसे संघट्ट के उपरम के समय सुनना है। उसी चक्र में सभी विश्रान्ति प्राप्त करते हैं। अव्यक्त आदि रूपों को धारण करते हुए परमोत्कृष्ट अष्टविध नादभैरव वहाँ उल्लसित होते हैं। ज्योति, अर्धचन्द्र, नाद, शक्ति आदि भी का उदय वहाँ से है—इसी प्रकार से परमा मान्त्री व्याप्ति का स्वरूप बतलाया जाता है।

इस प्रकार सब कर्मों में व्याप्ति का स्मरण विद्वानों के द्वारा होने पर जीवित दशा में मुक्ति मिलती है। इसके ज्ञाता भी शास्त्र में मुक्त है और मेलक के अवसर पर जो जीव गर्भ में स्थित रहता है वह परम कौलिक विज्ञान का ज्ञाता बन जाता है।

शून्य और अशून्य का लय स्थान जो एक दण्ड रूप मध्यमार्ग है, उसमें अनल और अनिल ( प्राण और अपान ) का लय त्रिशूल में समरसित इस प्रकारसे करना है जैसे रस में रस स्थित रहता है।

शंकाविहीन होकर, किसी आचार से बद्ध न रहकर 'मैं न हूँ, इस प्रकार भावना के साथ देह स्थित देवताओं को दर्शन करते हुए ह्लाद और उद्वेग आदि को चिद्घन स्वरूप में अर्पित करना चाहिए।

उस प्रकार व्याप्तिविशिष्ट विश्वमय प्राण में पूर्वोक्त संवित्-व्याप्ति के द्वारा तर्पण, अन्न, गन्ध, धूप आदि वस्तुओं के समर्पण से उसकी दृढ़ता सम्पादन करना ही प्राणयाग है। उस विषय में सुदृढ़ निष्ठा होने पर वही संवित्-याग का रूप धारण करता है—इसकी चर्चा पहले ही की गयी है। अतः इन यागों में किसी एक के सम्पादन के बाद यदि कोई शिष्य सन्देह-रहित होकर शुद्ध हृदय बन जाय तो उसे उस याग का दर्शन करा कर तिल, घृत तथा हवन आदि की अपेक्षा के बिना ही पूर्वोक्त व्याप्ति के अनुसन्धान से केवल दृष्टि के द्वारा उसे दीक्षा देनी चाहिए। परोक्ष दीक्षा प्रभृति में जिसका पर्यवसान नैमित्तिक कृत्य तक है, उस विषय में पूर्वोक्त विधि अवलम्बनीय है, लेकिन इस याग की मुख्यता के कारण यह केवल इतना ही है। गुरु के शरीर में जो सप्तम कुलयाग सम्पन्न होता है वह सबसे उत्तम है, वह भी पूर्वोक्त याग के साथ एकबार सम्पन्न होने पर सब की पूर्णता आती है।

इति शिवम्

इति श्री अभिनवगुप्ताचार्य के द्वारा रचित तंत्रसार के कुलयाग-प्रकाशन[1] नाम का बाईसवाँ आह्निक है।

---

१. इस आह्निक में कुलयागविधि का संक्षिप्त विवरण उपस्थित किया गया है। कौलिक क्रम के विषय में शिक्षित जनों में स्वाभाविक अनीहा है, क्योंकि इस क्रम में ऐसे कुछ आचारों का अनुष्ठान अवश्य करणीय हैं जो सुरुचिसम्पन्न मनुष्यों के विचार में सुष्ठु प्रतीत नहीं होता है। लेकिन इस प्रसंग में यह स्मरणीय है यह क्रम सर्वसाधारण के लिए नहीं अपितु जिन्होंने साधनसम्पत्ति की पराकाष्ठा प्राप्त की है और विकल्पहीन स्थिति अपनायी है उन 'धाराधिरूढ़' मनुष्यों के लिए ही यह मार्ग है, अन्य के लिए नहीं। अन्य प्रक्रिया से कुलप्रक्रिया विलक्षण भी है, क्योंकि यह सिद्धों की परंपरा से प्राप्त क्रम है, अतः इस क्रम में चलने वाले स्वल्प समय में जो कुछ प्राप्त करते हैं इससे भिन्न अन्य क्रम से चलने वाले नाना प्रकार मन्त्र समूहों के अनुष्ठान के द्वारा सहस्र वर्षों में उसे प्राप्त नहीं कर सकते।

सिद्धान्त आदि तंत्रों में जिन मंत्रों का उल्लेख है, वे सब वीर्यहीन हैं क्योंकि वे शक्तितेज से वर्जित हैं, परन्तु सभी कौलिक मंत्र स्वभाव से ही दीप्त तेजोमय हैं और सद्य ही प्रत्यय उत्पन्न करने वाले हैं।

इस प्रकार त्रिकक्रम-सम्प्रदाय जो सप्रत्यय तथा अप्रत्यय रूप से भिन्न है अशेष करुणाशील तथा स्वयं प्रसन्न श्री शम्भुनाथ से पाकर काश्मीर मण्डल के निवासी अभिनवगुप्त नामक ग्रन्थकार ने किसी वृत्ति के बिना श्री तंत्रसार ग्रन्थ की रचना सरल क्रम से किया है ताकि सभी मनुष्य शिवस्वरूप जो लोकोत्तर शाम्भवतंत्र का सारभूत है प्राप्त करें।

इस ग्रन्थ के रचयिता श्रीमन्महामाहेश्वराचार्य श्रेष्ठ श्रीमदभिनवगुप्त पाद हैं।

❀ समाप्त ❀

---

कुल शब्द के कई अर्थ हैं जो निम्न प्रकार हैं—परमेश्वर ही कुल है, वह लय तथा उदय करने वाला सामर्थ्य है, सबका कारण होने से उसे ऊर्ध्वता भी कहते हैं : वह स्वातंत्र्यरूप है, ओजस, वीर्य, समग्र विश्व का सामरस्य रूपी पिण्ड भी वही हैं। वह संविद्‌रूपी चैतन्य है। वीरों के शरीर भी कुल है।

कुल शब्द के इन अर्थों के जानने से ही नहीं किन्तु समग्र भाव समूहों को उस दृष्टि से देखना तथा अपनी उपलब्धि में लाकर जब सब प्रकार के संशय हृदय से बराबर के लिये समाप्त हो जाते हैं तथा समग्र विश्व योगी के समीप शिवशक्ति का ही प्रकट रूप है ऐसा प्रतीत होने लगता है तब योगी या वीरों के द्वारा किये हुए सभी आचार कुलयाग है।

कुल याग छः प्रकार है—एक बिल्कुल बाह्य है जो स्थण्डिल आदि बाह्य वस्तुओं में किया जाता है। शक्ति, यामल, निज शरीर, प्राण तथा संवित् भी कुलयाग का आधार हैं इनमें संवित् ही सर्वोत्कृष्ट है। मध्य-नाड़ी जो प्राणवाही मार्ग है, उसमें भी कुलयाग सम्पन्न किया जाता है।

कुल याग में स्नान, मण्डल, कुण्ड, छः प्रकार न्यास आदि उपयोगी समझे नहीं जाते हैं, इनका सम्पादन निषिद्ध भी नहीं है। जो वास्तविक कौल है वह सभी प्रकार आवरण से मुक्त है। वेद्य तथा वेदकरूपी जो विश्व हैं वे सभी कुल के ही विस्फार रूप हैं, अतः शुद्धि तथा अशुद्धि का विचार वह निरर्थक समझता है, अतः लोकनिन्दित तथा शास्त्रनिन्दित वस्तुओं से कुलयाग सम्पन्न करने में उसे कोई शंका का अनुभव नहीं होता है।

आलोच्य आह्निक के अन्त में कतिपय श्लोक उपनिबद्ध हैं जिनमें कुलयाग का स्वरूप संक्षिप्तरीति से वर्णित है।

# ग्रन्थ-सूची

१. गरुण पुराण की दार्शनिक एवं आयुर्वेदिक सामग्री का अध्ययन-
डा. जयन्ती भट्टाचार्य १२५-००

२. शिवदृष्टि:-हिन्दी टीका सहित-डा. राधेश्याम चतुर्वेदी ७०-००

३. केशवी जातक पद्धति-पं० आ० चन्द्रमा पाण्डेय २०-००

४. भारतीय सुषिर वाद्यों का इतिहास-डा. राधेश्याम जायसवाल ५१-००

५. शाङ्कर वेदान्ते ज्ञानमीमांसा--डा. के० पी० सिंह ४०-००

६. योग तारावली--स्वामी दयानन्द सरस्वति ८-००

७. ब्रह्मसूत्र-चतुः-सूत्री-रहस्य--कृष्णकान्त शर्मा ८-५०

८. पञ्चांग-संग्रह--प० सर्वेश्वर शास्त्री, "तान्त्रिक" २५-००

९. अध्यात्म रामायण--प० आचार्य चन्द्रमा पाण्डेय ६५-००

१०. साहित्य दर्पण- पं० वेदव्यास शुक्ल प्रेस

११. काव्यप्रकाश:-संस्कृत टीका--पं० शिवजी उपाध्याय „

१२. अभिज्ञानशाकुन्तलम्--पं० दुर्गादत्त उपाध्याय „

१३. भारतीय दर्शनम्--डा. राजकिशोर त्रिपाठी „

१४. यौतकम् ( एकाङ्किनाटकम् )--पं० शिवजी उपाध्याय ५-००

१५. लघुसिद्धान्त कौमुदी-बालमनोरमा संस्कृत टीका सहित-
पं० सूर्यनारायण शुक्ल/पं० रामगोविन्द शुक्ल ४५-००